# Directions for the use of intellect-developing Medicines.

Before the use of intellect-developing medicines, the body ought to be purged of all impurities, so that the remedies may work out their effect unhampered, for, "नाविशुद्धशरीरस्य युक्तो रासायनो विधि॰। न भाति वाससि श्लिष्टे रङ्गयोग इवाहित ॥" it is not advisable to administer "Rasayans" to a diseased body (without first removing the diseases) It is a mere waste like putting brilliant dyes upon a dirty cloth

Time—Rainy or the winter season is the best time for their use. Medicines possessing hot properties should never be taken in the summer

Diet—Light meals consisting of rice and milk, etc. Sour, pungent or salt things should be avoided, as also stale or putrid food

Great precautions should be taken about the hygeine, and a steady and sober life should always be led Call of nature should be promptly attended to A strict adherence to the directions prescribed in connection with the use of "Rasayans" is absolutely necessary

Indulgence in sorrow, anger, avarice, envy, etc is highly injurious Things conducive to the growth of intellects should predominate in all the actions of the day Pranayam should also be practised The "Gâyatri or Sâwitri" mantra should always be recited The medicine should be taken cheerfully with perfect confidence, and the usual studies should also be continued

---

॥ श्रीः ॥

# भूमिका ।



## विशेष सूचना ।



विद्याके सम्बन्धमें हम कितने ही अन्य विषयोंपर विस्तारसे विवेचन करनेवाले थे और इसके लिये हमें अपने मित्र प० जगन्नाथप्रसादजी शुक्ल वैद्य, मन्त्री आयुर्वेद महामण्डलद्वारा अच्छी सहायता भी मिली, जिसके लिये हम उनके कृतज्ञ है, परन्तु शोक है कि कई मित्रोंद्वारा सर्वसाधारणको इसके मुद्रणकी सूचना पहिलेहीसे मिल जानेसे, इसकी मांगकी ताकीद वार २ आने और शीघ्रताके लिये विशेष अनुरोध करनेके कारण शोक है कि हमें अपना विचार स्थगित रखना पडा है पाठक क्षमा करें ।



र्णभी घृत है, अवलेह, गुटी, अरिष्ट आदि भी है, पर तैलके प्रयोग विलकुलही नहीं है । हां एक ज्योतिष्मतीको तो तैलही के रूपमें प्रयोग किया है । मालूम पड़ता है कि घृत स्वयं बुद्धिवर्धक तथा योगवाही होनेसेही अधिक काममें लाया गया, चूर्णोंमे भी प्राय: घृतका संयोग है सहतभी विधिमें है । वैद्यकके ऐलोपेथी Alopathy जमानेमें घृत चूर्ण आदिकाही विशेष उपयोग होता था इसीसे इनके प्रयोग

॥ श्रीः ॥

# भूमिका ।

(१) अनुसाधनसे पता लगता है कि हमारे आयुर्वेदशास्त्रमें बुद्धि बढ़ा देनेके लिये बहुत औषधें कही गई हैं, अनेक प्रकारके प्रयोग बताये गये हैं, सबही ग्रन्थों में इसकी चर्चा है, ऋषिप्रणीत चरक सुश्रुत वाग्भटादि ग्रन्थोंसे लेकर छोटीसे छोटी पुस्तकमें भी इसके सम्बन्धमें कुछ न कुछ अवश्य कहा गया है। उन्माद, अपस्मार, वातव्याधिका गद्गदत्व, मेद और रसायनादि प्रकरणोंमें इस विषयकी एक न एक औषध मिल ही जाती है। अबतक बुद्धि बढ़ानेवाले प्रयोग सब मिलाकर १८५ के ऊपर तक मिले हैं, । इनमें चरकसंहितामें ३५ सुश्रुतसंहितामें २८ और अष्टांगहृदयमें २० हैं। संहिताओंमें मुख्य ओज धातुके बृद्धिकी ओर ही विशेष ध्यान दिया है, और प्रायः सबही रसायनप्रयोग कहे हैं, इनके बादके जमाने में साधक पित्तको बुद्धिकर्त्ता मानाहै और उसकी शक्ति बढ़ानेके प्रयोग विशेष मिलते हैं, किसी किसीने पाचक पित्तको भी प्रधान मानाहै, इससे अनुमान होता है कि यद्यपि पिछले ग्रन्थोंमें प्रायः बहुतसे प्रयोग एक दूसरेसे नकल किये हुयेहैं पर तौभी यह हम नहीं कह सकते कि ये सब प्रयोग व औषधें बिना अनुभव किये ही कही गई। यदि ऐसा ही होता तो सबही पुस्तकोंमें चिकित्साक्रम एकही प्रकारसे मिलता पर ऐसा नहीं जान पड़ता, किन्तु इससे विपरीत किसी ग्रन्थमें तो ओज किसीमें मस्तिष्कके ज्ञानतन्तु और किसीमें साधकपित्त सुधारनेवाली औषधें बुद्धि बढानेके लिये कही गई है, जो अवश्यही अनुभव किये हुएकी साक्षी देती हैं। बुद्धिवर्धक सब प्रयोग एकही शैलीके नहीं हैं, उनमें घृत अधिक मिलते हैं, इनकी संख्या ४० से भी ऊपर है, चूर्णभी खूब हैं, अवलेह, गुटी, अरिष्ट आदि भी हैं, पर तैलके प्रयोग बिलकुलही नहीं हैं। हां एक ज्योतिष्मतीको तो तैलही के रूपमें प्रयोग किया है। मालूम पड़ता है कि घृत स्वयं बुद्धिवर्धक तथा योगवाही होनेसेही अधिक काममें लाया गया, चूर्णोंमें भी प्राय. घृतका संयोग है सहतभी विधिमें है। वैद्यकके ऐलोपेथी Alopathy जमानेमें घृत चूर्ण आदिकाही विशेष उपयोग होता था इसीसे इनके प्रयोग

अधिक मिलते हैं, और इससे यह वात भी कही जासकती है कि इसकी मुख्य खोज वैद्यकके पूर्वार्द्ध जमानेमे ही हुई है क्योंकि होम्यो-पैथी Homoeopathy जमानेकी शोधका कोई विशेष उल्लेख योग्य पता नहीं मिलता है, केवल १८ वा २० प्रयोग धातु आदिके अवतक मिलेहैं, चरक, सुश्रुतमें भी एक दो ऐसे प्रयोग कहे हैं, भावप्रकाशमें भी हैं, पर यह नहीं कहा जासकता, कि धातुवादीके और भी अधिक प्रयोग मिलेंगे वा नहीं? मुझे दुःखसे कहना पड़ता है कि वीसवीं शताब्दीके लिखे ग्रन्थोंमें ऐसी औषधोंका वहुत कमजिकर किया है, हां इससे कुछ पहले जैनियोंकी उन्नत अवस्थामें जतियों द्वारा इसकी खोज हुई है पर जिन ग्रन्थोंसे यह पता लगता है वे सब अवतक अप्रकाशित हैं। वुद्धिवर्धक औषधोंकी प्रशंसा खूब गढ़ गढ़ कर लिखी गई है, अलौकिक चमत्कार और रुचि वढ़ानेवाली कविताओंकी तरह आयुवृद्धिकी औपधोंकी प्रशंसाके बाद इसका दूसरा नम्बर है, कहीं २ तो यहांतक प्रशंसा गाई गई है, कि अमुक प्रयोगसे तीन दिनमें हजार श्लोक कण्ठाग्र होसकते हैं (?) पूर्वकालमें अधिक प्रशंसा करना शायद वुरा नहीं समझा जाता होगा इसीसे ऐसे उदाहरणोंकी कमी नहीं है। वैद्यक ग्रन्थोंमे इन औषधोंके सम्बन्धमे कुछ इतिहास नहीं मिलता है कि ये किन २ ऋषिमुनिको वा राजा महाराजाओंको सेवन कराई गई, और उनसे क्या कैसा लाभ हुआ? पाश्चात्य रीति रिवाजकी तरह शायद वैद्यकमें हमारे प्राचीन ऋपियोंसे लेकर अवतक किसीने ऐसा करना उचित नहीं समझा है इसीसे किसी किसीका छोड़कर, अनुभवका इतिहास, बहुत कम पाया जाता है। वैद्यकमे जितने औपधोंके प्रयोग हैं वे सव एक प्रकारके Law हैं, मानो किसीको यह पूछनेका अधिकारही नहीं है कि उनसे ऐसा लाभ क्यों कैसे होता है? इसका कारण यही होसकता है कि ऋपि मुनियोंके त्रिकालज्ञ और इन विद्याओंके पूर्ण ज्ञाता होनेसे आज कल Materialistic world की तरह यह जाननेकी आवश्यकता नहीं थी कि इनसे क्यों और कैसे लाभ होता है? हमारे पूर्वजोंको केवल लाभसे काम था उन्हे आम गिननेसे क्या मतलव? यही वात है कि ऐसा न लिखा रहनेपर भी लोगोंने उनके ग्रन्थोंको साधारण दृष्टिसे नहीं देखा। किसी भी ग्रन्थमें वुद्धिसम्वन्धी सव आवश्यक विपय एक साथ नहीं कहे गये हैं, इसीसे अल्प वुद्धि होनेका क्या कारण है? यह किस-प्रकारका रोग है? क्या निदान है? और इसकी चिकित्साशैली

किसप्रकारकी कीजानी चाहिये? ये सब एक जगह नहीं मिलतीं, और न इनका विस्तारसे विवेचन ही किया जासकता है क्योंकि एक बात एक ग्रन्थमें है तो दूसरी किसी दूसरे ही ग्रन्थमें मिलती है, पर तो भी भिन्न २ ग्रन्थोंमें इस विषयमें कुछ २ लिखा हुआ जरूर है और यदि वह सब एक उचित ढंगसे संग्रहीत किया जाय तो इस सम्बन्धकी अनेक गूढ़ बातें मालूम हो सकती हैं। जिनसे सचमुच संसारका तथा अपना भला होसकता है, और जगत्में आर्यवैद्यककी कीर्त्ति अधिक फैलाई जासकती है। पर बारहवीं शताब्दीके बादके लिखे ग्रन्थोंमें तो प्रयोगोंके अतिरिक्त किसी मूल सिद्धान्तका प्रायः पताभी नहीं लगता है, जानपड़ता है कि पिछले जमानेमें इस चमत्कारी विद्याको कोई जान न ले, इसीसे मुख्य बातें छिपाई गईं और शायद कई अनुभवित प्रयोगभी रोक दिये गयेहों, क्योंकि प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकोंमें अनेक बुद्धिवर्धक प्रयोग हैं पर कई एकोंके पीछे 'किसीको यह औषध नहीं बताना' 'इसे गोप्य रखना' आदि कई एक वाक्य लिखे हुयेहैं इससे ऐसा अनुमान करना अनुचित नहीं है। निघण्टुओंमें बुद्धिवर्धक औषधोंका गण और २ गणोंकी भांति नहीं मिलताहै पर औषधोंके अपने २ विवर्णनमें बुद्धिसम्बन्धी गुण कहे गये हैं। यद्यपि ये गुण संक्षेपसे ही लिखे हैं पर अनुभव किये हुए मालूम पड़ते हैं, क्योंकि किसीको मेध्या कहाहै, कोई स्मृति दायक बताई है कोई सुखप्रद है अर्थात् बुद्धिके भिन्न २ भेदोंपर उनका जैसा असर होताहै वह बताया गयाहै। जहांतक मेरा अनुभव अबतक हुआ है पचास साठ औषधोंमें बुद्धिवर्धक गुण पाये गयेहैं। यह परिमाण ढूंढ़नेमें राजनिघण्टुसे अच्छी सहायता मिलती है।

(२) इतिहास, पुराण, धर्मशास्त्र, और कर्मकाण्डशास्त्र देखनेसे पता लगता है कि पूर्वकालमें बुद्धिवर्धक औषधोंका प्रयोग अवश्य होताथा। पुराणोंमें कई स्थानोंपर उपदेश है कि 'हे राजन् तू बुद्धिवर्धक औषध तथा पदार्थोंका प्रतिदिन सेवन कियाकर और नाश करनेवाले पदार्थोंको त्याज्य रख, किसी २ पुराणमें तो ऐसी औषधें भी साधारण थोड़ीबहुत वर्णित की गई हैं। छान्दोग्य उपनिषदमें भी इसकी चर्चा है महाभारतमें भी एक स्थानपर इस सम्बन्धकी आख्यायिका है। अगले जमानेमें उन औषधोंसे जो लाभ होतेथे वे चमत्कारके रूपसे गिने जातेथे और उनकी कथा कहानियां अब भी बूढे बड़ेरे कहा करतेहैं "अमुक मनुष्यको एक पहुंचे हुये साधुमहात्माने

एक जड़ी बूटी दीथी जिससे वह मूर्खसे विद्वान होगया" ऐसी २ सैकड़ों दन्तकथायें हैं जिनका, मैंने घूम फिरकर अनेक लोगोंसे सुन २ कर संग्रह कियाहै, वे इसका इतिहास लिखनेके लिये एक उपयोगी सामग्री हैं। मेरा अनुभव है, कि यदि खोज कीजाय तो ऐसी कई कथायें मिलेंगी, जिनसे इस विषयमें अधिक कहनेमें अमूल्य सहायता प्राप्तहो। एक बूढ़े सज्जनने जो मेरी समझमें झूठ नहीं कहतेथे कहाथा कि "एकसमय साहापुरामें एक महात्माने एक दवाई एक आदमीको दी थी और कहा कि इसे लेकर पानीमें डुवकी मार कुछदेर तक भीतर खड़े रहना, जितना अधिक पानीमें ठहरे रहोगे लाभ होगा और पानीसे मुँह बाहिर निकालतेही उल्टी होकर दवाई निकल जायगी। उसने तीन ही दिन दवा ली पर हमेशा उल्टी होजातीथी कफ बहुत गिरताथा पर, कुछ दिन बाद सेवनकर्त्ता बहुत बुद्धिमान् होगये और उन्होंने कई शास्त्र लिखे और उस प्रान्तमें पीछेसे उनका ऐसा सिक्का जमा, कि लोग उन्हें सिद्ध कहने लगे"। कई लोग परम्परासे इसकी प्रशंसा सुनते आनेके कारण बालकोंको मालकांगनी, असालिया अकलकरा वा कुछ ऐसीही और कोई औषध शीतकालमें दूधके साथ बुद्धि वृद्धिके लिये फकातेहैं। उत्तरीय भारतमें ब्राह्मी बूंटीका सेवन अबभी विश्वासके साथ बहुतायतसे होताहै। पुराने ढर्रेके गुरु आजभी जहां तहां इन औषधोंका प्रयोग अपने मूर्ख शिष्योंको कराते हुये कई स्थानोंपर दृष्टिगोचर होतेहैं। सुनते आते हैं कि पूर्वकालमें ऋषिगण अपने शिष्योंको बुद्धिमान् बनानेके लिये वचका होम करातेथे, कुशामें प्राणदान करतेथे। कोई २ कालिदासजी महाकविको भी पीछेसे विद्वान् होजाने का कारण औषधका प्रयोग ही बताते हैं पर यह केवल किम्वदन्ती ही दीखती है, कहींपर औषधका प्रयोग उन्होंने कियाहो, सो पाया नहीं जाता है। स्वामी दयानंद सरस्वतीजी ऐसी औषधोंके सेवनका उपदेश दिया करतेथे संस्कार विधिमें उन्होंने एक घृत भी बताया है पर स्वयं उन्होंने ऐसी कोई औषध सेवन कीथी वा नहीं? यह हमें निश्चय नहीं पर समाजी कहते हैं, कि वे ब्राह्मीका सेवन किया करते थे। गर्भ समयमें ऐसे संस्कारोंकी चाल अब नहीं रही है, पर तौभी इसके विधान कर्मकाण्ड ग्रन्थोंमें हैं कि अमुक प्रकारका साधन करनेसे गर्भके बालककी बुद्धि तीव्र की जासकती है। भाई यह कहांतक लाभकारी होताहै सो अनुभव करके देखना चाहिये। मेरे एक मित्र श्रीयुत दिनकर गणेश धारप जो अभी ६०

वर्षके हैं कहते है कि मुझे बाल्यअवस्थामें मेरी माता बुद्धि बढ़ानेके लिये घिसी हुई वच पीपलके पत्तेपर प्रतिदिन चटाया करतीथीं यद्यपि अब यह निश्चय करना कठिन है कि पहिलेसे इनकी बुद्धि औषधके असरसे बढीथी या नहीं पर इसमें शक नहीं कि वे विद्यामें ऐसे B. A. M. A. वा संस्कृतज्ञ न होनेपर भी उनकी बुद्धि और धारणाशक्ति बड़ी ही विचक्षण है । प्राचीन ज्योतिःशास्त्रप्रेमी दैवज्ञ-भूषण, पं० मीठालालजी को भी बाल अवस्थामें औषधका प्रयोग वैद्यवर मेगराजजीने करायाथा । वे कहते हैं कि उसके बादही से मुझे पढ़ना लिखना आयाथा । हाल हीमें वैद्यकल्पतरुमें एक सोलहवीं शताब्दीकी प्राचीनकथा निकली है जो इसप्रकार हैः—

ज्योतिष्मति एटले मालकांकणी नामनी औषधीमां बुद्धिने खील-वबानो गुण छे,एवुं ग्रंथोथी तथा दंतकथाथी पण जाणवामां आवेल छे. पण आ बधी जुनी वनस्पति तथा जुनी वातो उपरथी आपणी आस्था ओछी थवाने लीधे आवी वातोनो कोइ शोध करतुं नथी, अने अनुभव पण लेतुं नथी

ऐतिहासिक वातो अने दृष्टांतो आ वातोमां कांइक पुरावो आपी शके छे तेने माटे एक ऐतिहासिक दृष्टांत अत्रे आपीए छीए

तैलंगण देशमां इलेश्वर नामे एक नगर छे सोळमा सैकामां त्यां एक समर्थ विद्वान ब्राह्मण थइ गयो. तेनुं नाम नगरना नाम उपरथी इलेश्वरोपाध्याय पाडवामां आव्युं हतुं आ विद्वान अध्यात्मशास्त्र अने वेदान्तशास्त्रमां प्रवीण हतो अने राजदरबारोमां घणुं सारुं सन्मान पाम्यो हतो. तेणे एक विद्यालय स्थाप्युं हतुं, ज्यां ५०० विद्यार्थीओ अभ्यास करता हता. केटलाक शिष्यो जेओ मंदबुद्धिना हता तेमनी बुद्धि सुधारवा माटेना उपायो शोधतां एक जुना ग्रंथमां इंद्रजाळ विद्याना प्रकरणमां केटलाएक बुद्धिवर्धक कल्प लखेला हता तेमांथी ज्योतिष्मति कल्प तेने जडी आव्यो ते कल्पनो उपयोग तेणे पोताना जडबुद्धिवाळा शिष्योमां कर्यो, तेथी तेमनी बुद्धि एटली बधी बधी के गमे एवी कठण वातो पण तेमनी बुद्धिमां उतरवा तथा समजावा लागी कहेवाय छे के, म्हैसुर, तांजोर, काशी, तथा कांचीनी पाठशाळाओना घणा पंडितो पोताना शिष्योने बुद्धिमान करवा माटे ज्योतिष्मतिना तेलनो उपयोग करे छे.

आ पंडितने नाची नामनी पुत्री हती. ते जुवानीमांज विधवा थई तेथी पोतानो प्राण त्याग करवानो तेणे निश्चय कर्यो. आ वात तेना

पिताना जाणवामां आवतां आत्महत्या करवाना महादोष विषे तेने समजण पाडी अने पितानी सलाहथी शास्त्रना अभ्यासमां जीवन गाळवानो नाचीए निश्चय कर्यो ज्योतिष्मतिनुं तेल पुष्कळ पीवाथी बुद्धि घणी चपळ थाय छे अथवा तेनाथी पांच कलाकमां मृत्यु थाय छे, एवी वात नाचीए पोताना पिताने मोढेथी सांभळेली, तेथी एक दिवस तेणे ते तेलनो अनुभव लेवाने माटे पुष्कळ पीधुं. थोडा वखतमां ते तेलनी गरमीने लीधे तेणीना आखा अंगमां अति गरमी तथा दाह थवाने लीधे ते एटली बधी अकळाइ के बावरी बनीने पासेना कुवामां पडी तेना पिताने आ वातनी खबर पडतां ते कुवा उपर गयो अने नाचीने कह्युं के पाणीमां रहेवाथी तारी गरमी शमाइ जशे. पछी केटलाक कलाक सुधी पाणीमांज रहे एवी तदवीर करी आपी अने तेथी तेनी सर्व गरमी शांत पामी अने नाची उगरी, एटलुंज नहि पण ए तेल पीवाने लीधे नाचीनी बुद्धि एटली बधी सुधरी के ते थोडी मुदतमां सर्व शास्त्रमां अने कळामां प्रवीण थइ त्यार पछी ते पदार्थ विज्ञानना घणा कठण विषयो उपर व्याख्यानो आपती अने उत्तम कविता पण करवा लागी.

(महाजनमंडळ.)

(३) * वर्त्तमान समयमें वैद्यककी अवनतिके साथ २ अब औषधोंसे बुद्धिके वृद्धि होनेका अनुभव अथवा इस सम्बन्धी कोई खोज वा चर्चा नहीं सुनाई पड़ती, कहीं कुछ होता हो तो हमें मालूम नहीं किन्तु उसका असर विशेष नहीं दीख पड़ता । देशके अभाग्यके कारण वैद्यगण अब ऐसी चर्चामें लाभ नहीं समझते और कोई कुछ ध्यान भी धरता है तो सर्व साधारणसे सहानुभूति नहीं मिलती, कोई सहायता देनेके लिये उतारू नहीं होता, इसका कारण कुछभी हो पर यह सच है कि कई लोगोंने इन अपूर्व, चमत्कारी, औषधोंके मोहनेवाले गुणोंसे सर्वसाधारणको ठगनेका मार्ग ढूंढ निकाला है, ये लोग बुद्धिके आचार्य बन अपनी २ औषधोंसे बुद्धि बढानेका ढोंग

---

* हमारे लिखे "वैद्यककी उन्नति किसप्रकार होगी?" नामक निबन्धमें बहुत विस्तार और गंभीरतासे अवनति होनेके विषयमें विवेचन किया गयाहै । और उन्नतिके उपायभी ऐसेही खोजके साथ औद्योगिक सिद्धान्तानुसार ( Business Principles ) बताये हैं । अनेक वैद्यक सभाओंने इसपर विचार कर सहानुभूति प्रगट की हैं और सामयिक पत्रोंमें इसका बहुतकुछ अंशभी प्रकाशित हुआहै ।

रखते फिरते हैं अखबारों और विज्ञापनोंसे सहारा मिलगया है पर यह बात कहनेकी नहींहै कि इनमेंसे अधिकांश ऐसे ठेकेदार अकालमें ही Return Ticket पाजाते हैं जो संतोषप्रद है। वर्त्तमान समयमें प्रचार कम होनेके और भी कई कारण हैं। जड़ी बूटियें जो इसके उपयोगमें आती हैं उनको सबही लोग नहीं पहिचानते, रसायन औषधें पूरी मिलती नहीं, बुद्धि कम होनेका कारण और इसके भेद और बुद्धि करनेका यत्न आदि चिकित्साक्रम सब एकत्र न होनेसे सबही वैद्यलोग इसका पूरा निदान नहीं जानते हैं। इन्हीं कई एक बाधाओंके कारण विश्वास कम होनेसे खटपट समझ हम वैद्यलोग परिश्रम नहीं करते और इसीसे इसका प्रचार कहनेको ग्रन्थोंमें ही रहगया है।

(४) वैद्यकशास्त्रके आदेशानुसार यदि औषधोंसे बुद्धि बढ़ा ही जासकती है तो सच मानिये कि उसके उपयोग करनेका उपयुक्तसमय यही बीसवीं शताब्दी ही हमारे लिये है। आज हमारे देशमें अनपढ़ोंकी संख्या बराबर बढ़रही है। सौमें से केवल छवा सात मनुष्य पढ़लिख जानते हैं, कई अनुचित रिवाजोंसे हमारी बुद्धि दिनदिन कमज़ोर होती जारही है। हममें से बहुतोंके स्मरणशक्तिकी कमी है, किसीके मेधा नहीं, किसीको अपने आप बहुत कम उपजतीहै कोई निरा मूढ है। सारांश यहहै कि ऐसी २ शिकायतें थोडी बहुत सबही के है। मगज़की कमज़ोरीके कारण नवीन २ विचार उत्पन्न नहीं होते अन्यदेशवाले विद्यामें हमसे आगे बढ़े जारहे हैं पर हम उनके पीछे २ भी नहीं चल रहेहैं। स्कूलोंमें पढ़ाईका बोझ बढ़रहाहै दिन २ पुस्तकें कठिनसे कठिन बढ़ाई जारही है। बुद्धिकी अल्पताके कारण रात दिन रटनेपर भी विद्यार्थीगण सफलता प्राप्त करनेकी आशा नहीं रख सकते। अधिक परिश्रमके कारण मस्तिष्क बिगड़ जाताहै नेत्र कमज़ोर होजाते हैं और उन्हें चश्मा लगानेकी आवश्यकता पड़ती है। थोड़ेही समयमें सब याद करसकें वा समझसकें यह शक्ति वर्त्तमान समयके विद्यार्थियोंकी बुद्धिमें बहुतकम पाई जाती है और यही बात है कि हमारी सन्तान जल्दी २ विद्या लाभकर उच्चशिक्षा तक अधिक संख्यामें नहीं पहुंचती है। बुद्धिकी कमज़ोरीके कारण ही बहुतकम विद्यार्थी परीक्षामें पहली वारमें भी पास होतेहैं, बहुतोंको वारवार इमतिहान देना पड़ताहै पर फिर भी सफलता हाथ नहीं आती जिससे उच्चशिक्षा प्राप्त करनेका बहुतसा समय पूरापूरा काममें नहीं लिया जासकता है। इत्यादि

अनेक प्रकारकी हानियें बुद्धिकी अल्पताके कारण प्रतिदिन दिखाई पड़ती हैं। देशकी अवनति होनेका मुख्य कारण भी यही कहें तो कोइ अत्युक्ति नहींहै। भोजराजाके समयकी अपेक्षा आज इन औषधोंका गुण विशेष लाभकारी समझा जासकता है। संसारमें ऐसा कोई रोग नहीं है, जिसका उपाय न हो। मनुष्य यदि उद्यम करे तो असम्भव कोई वस्तु नहीं है। हमारे त्रिकालज्ञ ऋषियोंने जिस प्रकार अन्य परोपकारी विद्यायें प्रकाशित की है वैसेही इसका भी विधान बतायाहै। वैद्यकशास्त्रमें और २ रोगोंकी तरह बुद्धि वृद्धिके लिये भी अनेक प्रयोग कहे गयेहैं, दन्तकथायें भी मिलती है सब कुछहै पर वैद्यककी आज वह उच्चदशा न रहनेसे बहुतकम लोग ऐसी दवाओं-पर आसता रखतेहैं, आज उन्हे यह सब मिथ्या प्रतीत हो रहाहै, ये लोग अब बुद्धिको कर्मानुसारिणी मान बैठे हैं अतः शास्त्रीय प्रमाणोंका कुछ आज असर नहीं चलसकता है, साथही होसकता है कि पूर्व कालमें ऐसे औषधोंसे कुछ गुण जानपड़ा हो, पर वर्त्तमान समयमें ऋतुकाल आदि बदल जानेसे सम्भव न भी हो, इसीसे लोगोंके विश्वास, श्रद्धा और सत्यासत्यके निर्णयके लिये यह बहुत आवश्यक है कि समयके अनुसार इसकी भलेप्रकार खोज कीजाय, अनुभव किया जाय और यदि इससे कुछ आशा दीखपड़े, कुछ लाभकारी हो तो इसके खोजका फल ब्यौरेवार सर्वसाधारणमें प्रकाशित किया जाय। यह समझानेकी आवश्यकता नहीं है कि ऐसा किया जाना देशका उपकार करनेके बराबर है। संसारमें इससे बढ़कर और कोई लाभकारी वस्तु हो नहीं सकती। जो लोग हमारे देशका भला चाहतेहैं, जिन्हें हमारे वैद्यकशास्त्रकी प्रतिष्ठा बढ़ते देख प्रसन्नता होतीहै वे ऐसे अमूल्य गुणकारी औषधोंकी खोजमें अवश्य लगें वर्त्तमान अगुओंको इस ओर ध्यान देनेके लिये प्रार्थना करना मेरी समझमे अनुचित नहीं होगा।

(५) बहुत दिन हुये इसी विचारसे हम चुपचाप इस महत् कार्यके अनुसाधनमें लगे। उससमय हमारे अनेक मित्रोंने हमारे इस कार्यके-लिये उपहास भी कियाथा, पर हमने उनपर विचार न कर अपना कार्य प्रारम्भ रक्खा और जब कभी आयुर्वेद औषधालयसे फुरसत मिलती, कुछ अवकाश पाते, तब ही जैसे तैसे सुबहशाम इसकी खोज करते। पिछले वर्षोंमे प्राचीन खोजमें सबसे अधिक समय हमने इसके लिये ही खर्च कियाहै। अनेक पुस्तकें संग्रहकीं, शास्त्र देखे,

एतत्सम्बन्धी कथा, कहानियें सुनीं, इधर उधर से लिखकर औरोंसे मंगवाई, प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकें खोजीं, जैनियोंके कई भण्डार खुलवाये, अनेक जतियोंसे इस विषयमे पत्रव्यवहार किया, उनकी अनुभव की हुई कई पुस्तके देखीं, जहां कहीं कुछ इस विषयमें देख पाते, सब संग्रह करलेते, जब कभी चिकित्साके लिये बाहरभी जाना होता तो वहांभी इसकी खोजका ध्यान रखतेथे। यह लिखते प्रसन्नता होतीहै कि और २ नगर निवासियोंसे तथा वैद्योंसे विशेष परिचय न रहने पर भी उनसे इस विषयमें अच्छी सहायता मिली है। मै उनका इसके लिये कृतज्ञ हूं। इस प्रकारकी ढूंढ़खोज सं० १९५७ तक बराबर बनी रही है, पर इसका पूरा २ ब्यौरेवार रेकर्ड नहीं रखा गया और न वैज्ञानिकरीतिसे जिसे कहें खोज ही हुई, कभी कुछ काम कर लेतेथे कभी कई दिनतक समय न मिलनेसे कुछ नहीं बन सकताथा और न उस समयतक हम स्वयंभी पूरी तरह इसपर विश्वासित ही हुयेथे। पर भगवान्की कृपासे सं० ५७ लगतेही हमारा ध्यान इस ओर विशेष रूपसे आकर्षित हुआ। ज्येष्ठमासमें हमें एक बालककी स्मरण शक्तिकी अल्पताकेलिये औषध प्रयोग करनेका काम पड़ा, ऐसी चिकित्सा करनेका यह पहला ही मौका था वह बालक हमारे एक महेश्वरी मित्रकी सन्तानथी। उसे हमने महिने सवा महिनेतक दुग्धकेसाथ द्वितीय सारस्वत चूर्ण का सेवन कराया। औषधके कुछदिन बाद हमें उससे कुछ २ आशा बढ़ी और इसप्रकार हम इस खोजमें उत्साहित हुये। आज यद्यपि इस बालकके विषयमें यह कहसकते हैं कि उसकी चिकित्सा उसकी प्रकृतिके अनुसार नहीं कीजासकीथी। पर तोभी उससे उसे अच्छा लाभ हुआथा। इसके बाद हमारा शौक और बढ़ा, और हम अनेक जातिके भिन्न २ विद्यार्थियोंपर प्रीतिके साथ शोध करने लगे। वास्तविक कारण ढूंढ़ २ कर चिकित्सा की जाने लगी,। खूब सोचसमझकर अनुभवका काम आगे बढ़ायागया। इसप्रकार प्रतिवर्ष आठदश बालकोंको औषधे दी जानेलगीं, पांच चार ब्राह्मणों को तो पैसा देकरभी चिकित्सा करनेका मौका पड़ा, वे बड़ेही निम्न-अवस्थामेंथे। अबतक सब मिलाकर हमने कोई यथोक्त रीतिसे सौ सवासौ जनोंपर अनुभव कर पायाहै। और इन्हींके आधारपर हमने अपना विचार इसके द्वारा प्रगट कियाहै,। यद्यपि और भी कई एकोंको औषधे दीगईं इधर उधर मगानेसे भी भेजीगईं जिनसे उन्हें लाभ भी

रहा, पर सम्मुख न होने अथवा यथोक्त रीतिसे सेवन न हो सकनेके कारण हमें इस शोधके कालमें विशेष सहायता नहीं मिली और न हमने इन विचारोंको प्रगट करते समय उनपर ध्यानही रखाहै। स्वयं हमनेभी ऐसी औषधोंको कई वार सेवन किया है, परन्तु वैज्ञानिक रीतिसे जिसे कहें, उस प्रकार पथ्य आदिका साधन न रहनेसे हमे जो कुछ लाभ हुआ है उसका अनुभव भी हमने इसके मूल सिद्धान्तमें कुछ नहीं गिना है। इसका अनुभव अनेक प्रकारसे किया गया है। किसीको किसी एक शैलीसे औषध सेवन कराई गई और किसीको कुछ दूसरीही शैलीसे काम लिया, सारांश यह है कि सं० ५७ के पहले २ तो केवल इसकी खोजही होती रही, तथा उपयोगी सामग्री संग्रह की जातीरही और इसकेबाद अनुभव वैज्ञानिक रीतिसे किया जाने लगा और खोजभी एक उचित शैलीसे क्रम बद्ध होतीरहीहै। जिससे अब हम वड़ी प्रसन्नताके साथ अपना यह प्रारम्भिक अनुभव संग्रहीत प्रयोगोंसहित सर्व साधारणके सम्मुख भाषाटीका करके उपस्थित करनेको तैयार होसकेहैं। आशा है कि विद्वत् समाज इससे आल्हादित होगी। साथही जो वैद्यवर इसकी खोजमे लगे हुयेहैं वे इससे अत्युत्तम सहायता पासकेंगे और उन्हें इसके आधारपर बुद्धि वढ़ानेका प्रयत्न करनेसे वड़ी सफलता प्राप्त होगी। सं० १९६७ के फाल्गुनतक जो अनुभव हुआ है उसीके आधारपर यह पुस्तक लिखीगईहै, परन्तु मुझे दृढ विश्वास है कि अभी इस सम्वन्धमे और भी कई अमूल्य खोज होनेकोहैं, अतःअनुभवका काम वरावर जारीहै, और आप यह सुनकर प्रसन्नभी होंगे कि श्रीमान्, महेश्वरीकुलभूषण, सेठ रामरिखजी मालानीकी कृपासे इसके कार्यका प्रवन्ध और भी उच्च श्रेणीपर कियागयाहै। आशा है कि आते दुर्गापूजातक इस सम्वन्धके और भी नवीन अनुभव सर्वसाधारणके सम्मुख रखनेमें हम सामर्थ्यवान् हो सकेंगे। जो लोग इसका अनुसाधन कर रहे हैं वा अव करेंगे वे अवश्य अपना २ अनुभव प्रकाशित करते रहकर देशका तथा वैद्यक शास्त्रका उपकार कर यशके भागी वनें ऐसी हमारी प्रवल इच्छा है।

इस पुस्तकके लिखनेमे तथा संशोधन करनेमे हमें जोधपुरके भट्टारक वैद्यराज, पं० उमेदद्त्तजी गुरांसाहव, वंवईके वैद्य श्रीमान् जादवजी त्रिकमजी आचार्य सम्पादक आयुर्वेदीय ग्रन्थमाला, और श्री-

मान् वैद्यराज पं० हरिशंकरजी शर्मा हरदुआगंज ( अलीगढ़ ) निवासी, मुम्बई प्रवासी, से अच्छी सहायता मिलीहै, अतः इन तीनों श्रीमानोंको हमारा हार्दिक धन्यवाद है।

आयुर्वेद पञ्चानन,

आयुर्वेद औषधालय
ब्यावर, कार्तिक स० १९६८

**व्यास पूनमचन्द वैद्य**
म्यूनिसिपलकमिशनर,
**व्यासतनसुख वैद्य.** ( आ. वि. स )

# बुद्धि सम्बंधी व्याख्या।

## ज्ञानजननी।

( अ ) बुद्धिसे ज्ञान उत्पन्न होता है और ज्ञानके साधनका नाम विद्या है। किसीभी वस्तुको यथार्थ जानलेना अथवा उसका ज्ञान होजाना बुद्धिका लक्षण है। बुद्धिसे ही विद्या प्राप्त होसकतीहै। और जिससे ही पशु श्रेणीसे निकलकर मनुष्य, मनुष्य कहा जा सकता है, बुद्धिमानोंकी जगत्में सब जगह प्रतिष्ठा है। शास्त्रोंमें इसकी भरपेट प्रशंसा कीगई है। जगतमें जितने अच्छे खोटे काम होते हैं, वह सब बुद्धिकी प्रेरणाहीसे होतेहैं। चरक संहितामें लिखा है किः—

**व्यवस्यति तया वक्तुं कर्त्तु वा बुद्धिपूर्वकम्।**

मन जो कुछभी कहना वा करना चाहताहै, वह सब बुद्धिकीही आज्ञासे होताहै। इसीसे मनुष्य जन्ममें सबसे पहले ब्रह्मचर्य आश्रममें इसकोही सम्पादन करनेकी धर्मशास्त्रकी आज्ञा है।

जो मनुष्य विद्या नहीं पढ़ता अथवा अपनी सन्तानको नहीं पढ़ाता वह अपना सर्वनाश अपने हाथ करताहै। ऐसोंकी जगत्में जीवित रहनेकी आवश्यकता नहींहै। यदि बुद्धिकी कमी होतो विद्या उसे पूर्णरूपसे आ नहींसकती चाहे उसे हम कितनाही पढ़ावें लिखावें। कहावत भी है कि एकमणविद्या वा एकपोथेकेलिये१००मण या गाडेभर बुद्धिकी आवश्यकता होती है। इसीसे मनुमें उपदेशहैकि "बुद्धिवृद्धिकराण्याशु" प्रत्येक मनुष्य धनोपार्जन करने और परस्परप्रेम बढ़ानेकेलिये बुद्धिबढ़ानेका प्रयत्न अवश्य करे। यह एक साधारण धर्म है।

( आ ) जिस बुद्धिकी इतनी प्रशंसा है जिसकी मनुष्य जन्ममे

इतनी आवश्यकता समझीगईहै उसीका हमारे परम कृपालु श्रीभगवान् जगत्में हमारे आनेके पहिलेही गर्भमेंही अङ्कुर जमादेतेहैं।

## गर्भे षष्ठे मासे बुद्धिः।

गर्भके चौथे महीनेमें हृदय और मस्तिष्ककी उत्पत्ति होतीहै पांचवे महीनेमें मन उत्पन्न होताहै, और छठे महीनेमें बुद्धि पूर्ण रूपसे उत्पन्न होजाती है। स्मृति, जो बुद्धिका एक विशेष गुणहै वह सुखबोधके मतानुसार गर्भके आठवें महिनेमें वृद्धिको प्राप्त होता है। लिखाहै कि— सा तु गर्भस्तस्य अष्टभिर्मासैर्भवति" मस्तिष्क और हृदय इसकी उत्पत्तिके मुख्य स्थान हैं। यह बहुतोंका पक्ष है कि हृदयमें रहनेवाला साधकपित्त, बुद्धि मेधा आदिका कर्त्ता है। प्रमाणहै, कि—

"यत्तु साधकसंज्ञं तत् कुर्याद् बुद्धिं धृतिं स्मृतिम्।
बुद्धिमेधाधिमानाद्यैरभिप्रेतार्थसाधनात्॥"
"यत् पित्तं हृदये तिष्ठन्मेधाप्रज्ञाकरं च तत्॥"

कोई २ विद्वान् अग्न्याशयमें रहनेवाले पाचकपित्तको भी बुद्धिके वृद्धिका सहायक मानतेहैं,। श्लोकहै कि—

"पाचकं तिलमानं स्यात् काठिन्यान्नासदोषता॥
अनुगृह्णात्यविकृतं पित्तं पाकोष्मदर्शनैः॥
क्षुत्तृड्रुचिप्रभामेधाधीशौर्य्यातनुमार्दवैः॥

हमारे पूर्वाचार्य्य ऋषि मुनियोंने ओजहीको मुख्य बुद्धिकर्त्ता माना है। "उत्साहप्रतिमाधैर्य्यलावण्यसुकुमारताः" । आहारमें ही बुद्धिके घटाने वढ़ानेकी शक्ति है लिखा है कि

आहारः प्रीणनः सद्यो बलकृद्देहधारणः।
स्मृत्यायुःशक्तिवर्णौजःसत्वशोभाविवर्धनः॥

आहारसे ही स्मृतिका सम्पादन होताहै, अतः जैसा आहार होगा, स्मृतिभी वैसीही होगी। इसीलिये पुराणोंमें उपदेश है कि "बुद्धिक्षय करान्नित्यं त्यजेद् राजा च भोजने।" अर्थात् बुद्धिक्षय करनेवाले जो जो पदार्थ हैं उन्हें हे राजन् तू कभी भी सेवन मतकर,

सारांश यहहै कि बुद्धि गर्भ समयमेंही उत्पन्न होजातीहै और प्रथमावस्थिक ब्रह्मचर्य्य आश्रममें वृद्धिको प्राप्तहोतीहै परन्तु तन्त्रोंमें कहाहै कि स्वाभाविक सृष्टिक्रमके अनुसार चालीस वर्षकी आयुके पश्चात्

'मेधा' का ह्रास होने लगताहै और अस्सी वर्षबाद बुद्धिभी नाशको प्राप्त होजातीहै। ऐसाही लौकिकमें भी बोलतेहैं कि "साठा बुद्धि नाठा"।

(इ) यह बात प्रत्यक्ष है कि बुद्धिमानोंहीके बुद्धिमान् नहीं होते हैं किन्तु जोलोग मूर्ख हैं, उनकेभी सन्तान विलक्षण बुद्धिवाली होती है। ऐसे उदाहरणोंको दूर ढूंढने जानेकी आवश्यकता नहीं है सृष्टिक्रमका यह नियम नहीं होसकता कि अपने आपही किसीके तो कम और किसीके अधिक बुद्धि उत्पन्न होजाय। कमजादा होनेके मुख्य कारण—गर्भवती माताका रहन सहन, पथ्य, पठन, पाठन, और समय आचरण आदि माने जासकते हैं।

इन कारणोंके दो भेद किये जासकतेहैं। एक तो गर्भ समयमें ही अनेककारणोंसे बुद्धिका संचयही न होना और दूसरा सञ्चितबुद्धिमें रोक होजाना अथवा साहाय्य नहीं मिलना। यह हम पहले मानचुके हैं, कि बुद्धि, गर्भमेंही उत्पन्न होजातीहै। अतःउस समयमें माता जिस २ प्रकार आचरण करेगी, पथ्य, अपथ्य और उपभोग करेगी, रहन, सहन, दृष्टि आदिसे जिसप्रकार अपने शरीरको रखेगी, उसी प्रकारसे बालककी बुद्धिके सञ्चय होनेमें असर पड़ेगा। शास्त्रमें लिखा है कि गर्भ समयमें स्त्रीकी इच्छा जैसी होगी, विद्वान् वा अविद्वान् वाचक जैसे शब्दोंका प्रयोग करेगी, उसीप्रकार बालककी बुद्धिभी घटबढ़ जायगी। स्त्रीके जिन २ अंगोंमें पीडा होतीहै, वही गर्भके बालकके अंगमें भी रहती है, अतः गर्भ समयमें यदि माताके हृदयमें पीडा रही हो, तो बालकके बुद्धिमेंभी कमी होगी अथवा मस्तिष्क सम्बन्धी विकार होनेसे भी यही असर पड़ेगा। माता यदि बुद्धिनाश करनेवाले पदार्थ जो आगे कहे जॉयगे। अधिक सेवन करेगी, तो बालकके बुद्धिसञ्चय होनेमेंभी कमी आजायगी, क्योंकि आहारही सब वस्तुओंके सम्पादनका पहला पाया है। बुद्धिभी आहारसे बहुत निकट सम्बन्ध रखती है, इसीसे यह बात है कि गर्भ समयमें नाश करनेवाले पदार्थोंके अधिक सेवनसे बुद्धि पूर्ण रूपसे सञ्चित नहीं होती, और न मस्तिष्कके ज्ञानतन्तु पुष्ट बनतेहैं। बहुधा स्त्रियें कोयला, मिट्टी, खट्टाई आदि पदार्थोंका गर्भसमयमें अधिक उपयोग किया करती हैं, जिससे उनके बालकोंमें बुद्धिका सञ्चय बहुत कम होपाता है। हृदय पुष्ट नहीं बनता, ओजमें कमी रहजाती है, और ज्ञानतन्तुयें कमजोर होती हैं। ऐसेही गर्भके

आठवें महीनेमें मस्तिष्क और हृदय सम्बन्धी अहितकारी पदार्थोंके सेवनसे स्मृतिकी तीव्रतामें हानि पहुंचती है।

द्वितीय, गर्भ समयमें आहार, विहार, चेष्टा आदिसे वुद्धिके उत्पादक सवही अंग पुष्ट हुये, बुद्धिका सञ्चय कार्यलायकभी हुआ परन्तु वाल अवस्थामें उसके स्फुरित और वृद्धि पानेके समयमें यदि उसे सहायता नहीं मिली वा रोक होगईहो तो संचित वुद्धि होनेपरभी कुछ लाभ नहीं होता, जिसप्रकार खेतीमें खात वीज आदि सव रहने परभी यदि जल नहीं वर्षे तो वीज उगता नहीं, वैसेही वाल अवस्थामें हानिकारक पदार्थ सेवन किये तथा कराये गये तो फिर संचितवुद्धिमें हानि पहुंचनेकी वहुत सम्भावना है। वाल अवस्थामें खोटे आहार, विहार, तथा चेष्टा, और शोक, क्रोध, लोभ. ईर्षा आदि वारह मानसिक मल, अनेक हानिकारक मनके विगाड़नेवाले पदार्थोंका अधिक सेवन, ब्रह्मचर्यका नाश, स्त्रीप्रसंग, खोटी संगत, खोटे कथाचरित्र लालनपालनके समयके मित्रोंके खोटे वार्त्तालाप, वालविवाह, ठंडी वासी वस्तुयें, जरदा विडिये और अनेक वुरे रीति रिवाजोंके कारण आदिसे, संचित हुई वुद्धि नष्ट होजाती है। उसके प्रफुल्लित होनेके समय सहायक, सहाय नहीं करते। साधकपित्त जो वुद्धि, मेधा, और स्मृतिका कर्त्ता है, वह विगड़ जाताहै। ओज धातु सारे शरीरमें यथोक्त नहीं वढ़ती, ज्ञानतन्तुयें पूरी अवस्थामें नहीं पहुंचतीं, मस्तिष्कमें 'मूर्तवस्तु'की कमी रहजाती है पाचक पित्त वरावर काम नहीं करता, मन डरपोक, और वुद्धिका अनाज्ञाकारी होजाता है, इन्द्रियें मनमानी कारवाई करने लगती हैं। सव अंग पुष्ट नहीं होतेहैं, वाल अवस्थामेंही वुढापा दीखने लगजाता है, और जगत्में वे किसी योग्य पुरुष नहीं रहते हैं।

(ई) यह निश्चय करना अभी कठिन है कि अमुक २ चिन्होंसे मनुष्यकी वुद्धि कम वा अधिक मानी जासकती है। चरकसंहितामें लिखा है कि—

> भेदात् कार्य्येन्द्रियार्थानां वह्व्यो वै वुद्धयः स्मृताः।
> आत्मेन्द्रियमनोर्थानामेकैका सन्निकर्षजा॥

कार्य, इन्द्रिय, और अर्थोंके भिन्न २ होनेसे वुद्धिभी अनेक प्रकारकी होतीहै। अतः विना वैज्ञानिक रीतिसे किसी मनुष्यकी देख भाल किये यकायक साधारण चिन्होंसे अटपट उसके विषयमें अपनी सम्मति

देखना भूल करनेके वरावर है। यद्यपि इस विषयको अभी हम भाषामे साफ २ तौरपर समझानेको तैयार नहीं होसकते है, पर तोभी नीचे लिखे चिन्होंसे अनुमान किया जासकता है, कि अमुक २ लक्षणोंसे युक्त मनुष्यको अल्प वुद्धिवाला समझ सकते हैं।

वुद्धिका अल्प होना मानसिक और मस्तिष्क सम्वन्धी रोगहै। इस व्याधिमे साधारण चिन्ह हृदयके साधक पित्तका शिथिल होना और मस्तिष्कका पुष्ट न होनाहै।

"धीधृतिस्मृतिविभ्रंशः सम्प्राप्तिः कालकर्मणाम्।
असात्म्यार्थागमश्चेति ज्ञातव्या दुःखहेतवः॥
विषमाभिनिवेशो यो नित्यानित्ये हिताहिते।
ज्ञेयः सवुद्धिविभ्रंशः॥"

हिन्दुओंके आदर्श ग्रन्थ चरकसंहितामे लिखा है कि वुद्धि ( निश्चयात्मिकान्त'करणवृत्तिः ) धृति और स्मृतिका नाश होना, दुष्टकाल और कर्मकी सम्प्राप्ति, असात्म्य अर्थका आगम, जो सव दुःखके हेतु हैं, नित्य अनित्य और हित अहितमें विषम रीतिसे अभिनिवेश करना, वुद्धिभ्रंश ( अल्प ) कहाता है।

( १ ) कोई वात समझमे न आवे।
( २ ) समझाई हुई वात पीछे उस समयमे भी याद न रहे।
( ३ ) एकवार अनुभवकी हुई वात कालान्तरमे स्मरण न आवे।
( ४ ) तर्कवितर्क सोचनेकी शक्ति न हो।
( ५ ) स्पष्ट न वोला जाय, शुद्धउच्चारण न हो।
( ६ ) मन वहुत चंचल रहता हो।
( ७ ) मनसे अपने आप कोई नवीन वात न उत्पन्न हो।
( ८ ) स्मृति, धी, मेधा वा धारणाका कम वा न होना।

इत्यादि चिन्होंमेसे किसी एकसे अथवा कई चिन्होंसे मनुष्यकी वुद्धिका परिमाण जाना जासकता है।

मनुष्यके मस्तक और मुंह Face परसे इस विषयमे जो अनुमान किया जासकताहै, वह वहुत विस्तारित होनेसे स्वतंत्र निवन्धमे उसपर विवेचन करेगे। यहां वह विशेष महत्वकाभी नहीं है।

इस विषयकी खोजमें अभी अनेक महत्वकी वातें मालूम होनेको हैं जिनसे और अधिक विवेचन होसकेगा।

(उ) अल्प बुद्धिसे जो हानियां होती हैं, उसे सारा जगत् जानता है। साधारणसे साधारण मनुष्यभी इसके अवगुणोंसे अनजान नहीं है। बुद्धि किसीभी कारणसे कम क्यों न हुई हो पर उसका फल दुःख भोगनाहीं पड़ता है। बुद्धिके कमी रहनेसे यथोक्तविद्या प्राप्ति नहीं होती, यश नहीं मिलता, प्रतिष्ठा नहीं वढ़ती, धन उपार्जननहीं होता, और अन्यलोग आदर नहीं करते हैं। अल्पबुद्धिसे विषम ज्ञानकी प्राप्ति और विषम कर्ममें प्रवृत्ति होतीहै। वाल अवस्थामें बुद्धिकी कमीसे स्मरण रखनेके लिये वहुत रटना पड़ता है जिससे मस्तिष्कके कललविन्दुमें विकार उत्पन्न होता है समझा हुआ पाठ याद नहीं रहताहै, मास्टरसे वारम्वार उलहना खाना पड़ताहै। सहपाठी आगे रहते हैं, परीक्षामें उत्तीर्ण नहीं होसकते, जीभमे तुतलापन होजाता है, शब्द उच्चारण शुद्ध नहीं होतेहैं, आवश्यक वातें भी भूल जाया करते हैं, नवीन २ वातें उत्पन्न नहीं होतीं, अनेक दुष्कर्म बुद्धिकी अल्पतासे होजातेहैं। ऐसी २ अनेक हानियां वाल, युवा और वृद्ध अवस्थामें होतीहैं। चरकसंहितामे लिखाहै, कि बुद्धिकी अल्पताहीसे "अनुपस्थित वेगोंका निकालना और उपस्थित वेगोंको रोकना, साहसके कर्म्मोंको करना, स्त्रियोंका अत्यन्त सेवन, कार्य करनेके कालका उल्लंघन, कर्मोंका मिथ्या आरंभ, नम्रता और सदाचारका लोप, पूजनीय व्यक्तियोंका अपमान, जानवूझकर अहित विषयोंका सेवन, उन्मादोत्पादक द्रव्योंका सेवन, कुसमय कुदेशमें जाना, निन्दितकर्म करनेवालोंसे मैत्री, सद्वृत्तोंका परित्याग, ईर्पा, मान, मद, क्रोध, मोह और भ्रम तथा इनसे उत्पन्न हुये दुष्कर्म वा देहसे होनेवाले दुष्कर्म तथा ऐसेही औरभी कर्म जो रजोगुण और मोहसे उत्पन्न होते हैं" तथा किये जातेहैं।

(ऊ) बुद्धि वृद्धि करनेके लिये दो प्रकारके उपायोंका अवलम्वन किया जासकता है। एक तो संचित हुई बुद्धिका प्रकाश करना और दूसरा गर्भसमयमें अथवा पीछेसे किसीकारण रोक वा कमीहो गईहो उसे पूरी कर शक्ति वढ़ानाहै।

(१) संचित हुई बुद्धिका प्रकाश अच्छे २ संस्कारोंसे, सत्संगसे, पठनपाठनसे, गुरुसेवासे और शास्त्रज्ञान आदिसे होसकता है। यदि संचित हुई बुद्धिको ये साधन न मिले, तो उसका प्रकाश हो नहीं सकता। इसीसे बुद्धि वढ़ानेके लिये ये साधन वहुत आवश्यक हैं।

सततध्ययनं वादः परतन्त्रावलोकनम् ।
सद्विद्याचार्यसेवा च बुद्धिमेधाकरो गणः ॥

निरन्तर अध्ययन, तत्वज्ञानकथा, श्रेष्ठतंत्रशास्त्रावलोकन और सद्वि-द्याचार्य सेवा-ये सब बुद्धि और धारणाशक्तिको बढ़ानेवाले हैं ।

देशाटनं पण्डितमित्रता च वाराङ्गना राजसभाप्रवेशः ।
अनेकशास्त्राणि विलोकितानि चातुर्य्यमूलानि भवंति पञ्च ॥

विदेशभ्रमण, विद्वानोंसे मित्रताई, वेश्याओंका साथ (?) राजादिकी सभा सोसायटीयोंमें जाना आना और शास्त्रोंका अवलोकन मनुष्योंको चतुर बनानाहै ।

(२) दूसरा उपाय सञ्चित हुई बुद्धिकी कमी को पूरीकर शक्ति बढ़ाना है । क्योंकि—

यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा शास्त्रं तस्य करोति किम् ॥

यदि बुद्धि संचय ही नहीं हुई होतो शास्त्र ज्ञान, पठन पाठन, गुरु-सेवा आदि कुछ उपयोगमें नहीं आसकतेहैं । अतः वैद्यक शास्त्रमें इ-सकेप्रतीकारकेलिये चिकित्साक्रमका उपाय बतायाहै । अनेक प्रकारकी औषधियोंके प्रयोग बुद्धिबढ़ानेकेलिये कहे हैं । उनमेंसे किसी एकको प्रकृति, समय, अवस्था और कारण आदिको देखकर उपयोग करना चाहिये । मुख्यकर बुद्धिबढ़ाने केलिये साधकपित्तकी शक्तिको बढ़ाना चाहिये, मस्तिष्ककेज्ञानतन्तुओंको पुष्टकरदेना चाहिये, और ओज-धातुके अधिक होनेका उपाय करनाचाहियें, । यदि पाचकपित्तकी कुछ कमी हो तो वहभी दूर करदेनी चाहिये इन उपायोंसे बुद्धि पहलेसे अधिक होजायगी । किसीको कुछ निर्बलताहो यदि किसी अंगमें प्रफुल्लता बराबर नहीं आई हो तो रसायन औषधोंका सेवन करावे ।

# अनुभवका संक्षिप्तसार ।

बहुतदिनोंतक इस विषयपर खूबसोच विचारकर हमने नीचे लिखे सिद्धान्त निश्चय किये हैं ।

(१) औषधद्वारा आजभी बुद्धि बढ़ाई जासकतीहै ।

(२) बुद्धिके भिन्न २ गुणोंकी आवश्यकताकेलिये औषधोंकाभी भिन्न २ प्रयोग होना चाहिये ।

(३) एकही औषध सबको लाभकारी नहीं ठहरती ।

(४) शास्त्रमे साधकपित्तको बुद्धिमेधाकर्त्ता ओंमें प्रधान मानाहै परन्तु अनुभवसे ऐसा प्रतीत नहीं होता । किसीको इसकी शक्ति बढ़ादेनेसे लाभ होताहै किसीको इससे लाभ न होकर 'पाचक' से लाभ होताहै किसीको ओज बढ़ानेहीसे लाभ होताहै और किसीकिसीको रसायन औषधेंही गुणकारी होती हैं।

(५) औषध महीनेडेढमहीने सेवन करनीचाहिये ।

(६) कुछदिन दवालेनेसे लाभ नहींहोता ।

(७) रसायन औपधें औरभी अधिकसमयतक सेवनकरनी चाहिये ।

(८) औषधसेवनके वाद ज्यों २ समयजावेगा लाभ अधिक जान पड़ेगा ।

(९) और २ ऋतुकी अपेक्षा शीत और वसन्त ऋतुमें औषधसेवन करनेसे विशेपलाभ होताहैं ।

(१०) पथ्यरखनेसे औपधकागुण वढ़ताहै ।

(११) औपधप्रयोगोंमें जैसागुणलिखाहै वैसा नहींहै किसीकिसीमें तो कुछभी लाभ नहीं जानपड़ा । गुणवतानेमे अत्युक्ति वहुत कीगईहै ।

(१२) अकेली एक औपधकी अपेक्षा कईऔषधें समान गुणवाली एकत्रमिलाकर सेवनकरनेसे विशेप लाभदीख पड़ाहै ।

(१३) छोटी अवस्थावालोंको कफकेनाश करनेवाली औपधे विशेप लाभकारी जानपड़ी हैं पर वचवाली औपधोंका प्रयोग करते समय अवस्था और प्रकृतिका अवश्य ध्यान रखना चाहिये ।

(१४) वर्त्तमान अवस्थामें प्रत्येक विद्यार्थीको वुद्धिवर्धक औप-धोंका सेवन करना अनुचित नहीं है ।

(१५) जिनकी वुद्धि पहलेहीसे तीव्र है, उन्हेंभी इनका उपयोग करना लाभदायक है ।

(१६) वर्त्तमान समयमें विशेपकर मस्तिष्कके ज्ञानतन्तुओंकी शि-थिलता वहुतोंके है ।

(१७) यह वात कही जासकती है कि अभीके वालकोंमें वुद्धिका संचय यद्यपि विशेपकम नहीं रहताहै परन्तु वाल अवस्थामें उन्हें प्रकाश करनेमें सहाय नहीं मिलती ।

(१८) वुद्धिवर्धक औपधोंसे किसी अवयवमे हानि पहुंचती नहीं देखी गई है ।

# बुद्धिवर्धक औषधोंके सेवनका नियम।

बुद्धिवर्धक औषधोंके प्रयोग करनेके पहले शरीरको शुद्ध करलेना चाहिये, ऐसा करनेसे औषधका गुण पूरा होगा। लिखाभी है किः—

नाविशुद्धशरीरस्य युक्तो रसायनो विधिः।
न भाति वाससि श्लिष्टे रङ्गयोग इवाहितः॥

विरेचनादिसे शरीरको शुद्ध किये विना रसायन औषधोंका उपयोग नहीं करना चाहिये, जिसप्रकारकि अच्छे प्रकारसे चढ़ाया हुआ रंगभी मैले वस्त्रको शोभित नहीं करताहै।

समय–वर्षा वा हेमन्तऋतु अधिक उपयोगी है ग्रीष्मऋतुमें उष्णवीर्यवाली औषधें कदापि न लेवे।

पथ्य—सात्म्यभोजन, दुग्ध, चावल आदि आहार विशेष अच्छा है परन्तु खटाई, अधिकमिर्च, अधिक लवण, और मिथ्याआहार मिथ्याविहारका सेवन न करे।

रहन सहनमें शुद्धता रखनी चाहिये, ब्रह्मचर्य और सत्यव्रत रहना चाहिये। मलमूत्रादि वेगोंको न रोके।

रसायन औषधोंके लिये जो जो पथ्य कहेगये हैं रहनसहनविधि बताई गईहै, उन सबका प्रतिपालन करना चाहिये।

शोक, क्रोध, लोभ, ईर्ष्या आदिका त्याग रक्खे।

दिनचर्य्यामें बुद्धिवर्धक आहार विहारका अधिक सेवन रक्खे।

प्राणायाम करता रहे।

गायत्री वा सरस्वती मंत्रकाभी पाठ करता रहे।

शान्तिपूर्वक औषधपर विश्वास रख प्रसन्नतासे सेवन करे।

सेवनसमय पठनपाठनको बराबर चालू रक्खे।

# सूचीपत्रमें ग्रन्थों के सांकेतिक चिह्न।

सूचीपत्रमें प्रयोगों के नाम के आगे स्थान की बचत और सुभीते के लिये ग्रन्थों के सांकेतिक नाम लिखे हैं। जिनकी कल्पना नीचे लिखे अनुसार की गई है और पृष्ठोंकी सख्या भी नीचे लिखे अनुसार अमुक २ स्थान के छपे हुये ग्रन्थों की लगाई गई है।

| | ग्रन्थनाम | प्रकाशनस्थान | सकेत |
|---|---|---|---|
| १ | चरकसंहिता | श्याम काशी प्रेस मथुरा | चरक |
| २ | सुश्रुतसंहिता | ,, | सुश्रुत. |
| ३ | वाग्भटसंहिता | श्रीवेङ्कटेश्वर प्रेस बंबई | वाग्भट. |
| ४ | शार्ङ्गधरसंहिता | ,, | शार्ङ्ग. |
| ५ | योगचिन्तामणि | ,, | मणि |
| ६ | वृन्दमाधव | आनन्दाश्रम पूना | वृन्द |
| ७ | चक्रदत्त | हरिप्रसाद भागीरथ बम्बई | चक्र |
| ८ | वङ्गसेन | श्रीवेङ्कटेश्वर | वङ्ग. |
| ९ | योगरत्नाकर | आनंदाश्रम पूना | योग. |
| १० | भावप्रकाश | श्रीवेङ्कटेश्वर | भाव. |
| ११ | रसरत्नाकर | ,, | रत्न. |
| १२ | भैषज्यरत्नावली | नवलकिशोर प्रेस लखनऊ | भैषज्य. |
| १३ | योगतरङ्गिणी | श्रीवेङ्कटेश्वर | तरंग. |
| १४ | वैद्यरहस्य | ,, | रहस्य |
| १५ | वैद्यकशिक्षा | कलकत्ता | शिक्षा |
| १६ | अमृतसागर | श्रीधर शिवलाल बम्बई | सागर |
| १७ | शिवनाथसागर | बंबई | नाथ |
| १८ | धन्वन्तरिसंहिता | श्रीवेङ्कटेश्वर | धन्वन्तरी |
| १९ | निघण्टुरत्नाकर | लखनऊ | निघण्टु |
| २० | आत्मप्रकाश | मेरठ | प्रकाश. |
| २१ | वैद्यजीवन | श्रीवेङ्कटेश्वर | जीवन. |
| २२ | वैद्यकल्पतरु | ,, | कल्प. |
| २३ | हारीतसंहिता | ,, | हारीत. |
| २४ | वैद्यप्रिया | लखनऊ | प्रिया. |
| २५ | अमरविनोद | ,, | कवि. |
| २६ | औषधसंग्रहकल्पवल्ली | ,, | कल्पवल्ली |

| | ग्रन्थ नाम | प्रकाशनस्थान | संकेत. |
|---|---|---|---|
| २७ | वीरसिंहावलोक | श्रीवेंकटेश्वर | सिंह. |
| २८ | निघण्टुरत्नाकर | ,, | बृहन्नि. |
| २९ | ओषधिपीयूष | लखनऊ | पीयूष |
| ३० | वैद्यरत्न | ,, | वैद्य. |
| ३१ | वैद्यविनोद | ज्ञानसागर प्रेसम्बई | विनोद |
| ३२ | रसराजमहोदय | श्रीवेंकटेश्वर | महोदय. |
| ३३ | रसमंजूषा | लखनऊ | मजूषा. |
| ३४ | रसराजमहोदधि | वंबई | मदोदधि. |
| ३५ | इन्द्रजाल | कलकत्ता | इन्द्र. |
| ३६ | कामरत्न | ,, | काम. |
| ३७ | जैनहस्तलिखित | भिन्न २ जैन भण्डारोमें | जैन. |
| ३८ | गदनिग्रह | निर्णयसागर प्रेस वम्बई | गद. |
| ३९ | प्राचीन पुस्तकें हस्तलिखित | हमारा प्राचीन पुस्तकालय | हस्त. |
| ४० | रसराजसुन्दर | श्रीवेंकटेश्वर | सुन्दर. |
| ४१ | रसरत्नसमुच्चय | आनन्दाश्रम | समुच्चय. |
| ४२ | शिलाजीतनिवन्ध | ,, | निवन्ध. |

---

# बुद्धिवर्धक प्रयोगोंके संग्रहका *सूचीपत्र ।



---

ध० वि०=धर्म विरुद्ध धा=धातु,०

*यह सूचिका वैद्यगाइड ग्रन्थ के सिद्धान्तानुसार लिखी गई है हिन्दी साहित्य में पहिले-पहल इस ग्रन्थका निर्माण हमने सं० १९६७ के कार्तिक सुदि ९ को किया था । आयुर्वेद-शास्त्रमें यह एक नवीन आविष्कार है । इस निर्माणशैलीसे यह बात एक साथ मालूम होसकती है कि अमुक प्रयोग अमुक २ ग्रन्थों में है । और उन ग्रन्थोंमें से कोई एक भी पास होनेसे वह प्रयोग उक्त ग्रन्थमें देखा जासकता है । वैद्य गाइड ग्रन्थ सभी विद्वान् वैद्यों तथा वैद्यक सभाओं और सामयिक समाचारपत्रों द्वारा प्रशंसित हुआ है ।

---

॥ श्रीः ॥

# "आयुर्वेदमें बुद्धिबढ़ानेका उपाय"का शुद्धिपत्र.

| अशुद्धि | शुद्धि | पृष्ठ | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| १ $$† अपामार्ग | $$† अपामार्ग | ३ | ५ |
| पाठ | पाढ | १७ | १७ |
| ध्रुवमं | ध्रुवम् | २२ | ११ |
| सहंसना | सहजना | ३२ | २० |
| लेआउं | लेआउ | ३५ | ८ |
| मंगाउं | मंगाउ | ३६ | ७ |
| मिलाउं | मिलाउ | ३६ | ७ |
| रोगसें | रोगसे | ३१ | ९ |
| सहोंजना | सहंजना | ४२ | १९ |
| गायन्ति | गायति | ४५ | २० |
| दन्तमूल | दन्तीमूल | ४८ | २१ |
| सर्वोंकों | सर्वोंको | ४८ | १६ |
| सभालू | सभालू | ५२ | २ |
| वीर्योत्पाद, | वीर्योत्पाद- | ५९ | २६ |
| स्थिरवया | स्थिरवय | ६६ | १७ |
| पाचालौ | पाचलौ | १२ | ८ |
| ब्रह्मसुवर्चती | ब्रह्मसुवर्चला | १८ | १२ |
| मधूक | मधूक | १९ | १३ |
| २००० नागवलाके रसकी | नागवलाके १००० पल रसकी | ८० | १३ |
| मिलायेके | भिलायेके | ८५ | २३ |
| देशस्त्रियो | दशस्त्रियों | १०० | ९ |
| पलिप | पलित | १०२ | १५ |

॥ श्रीः ॥

# अकारादि क्रमसे द्रव्योंकी तोल

( मागधमान । )

अक्ष .. १ तोला
अर्द्धपल . .. २ तोला
अर्द्धशरावक १६ तोला
अर्मण ... १०२४ तोला
अष्टपल .. ३२ तोला
अष्टमान १६ तोला
अष्टमिका २ तोला
अञ्जलि .. १६ तोला
अडका ... . ४ जौ
आढक .. ६४ पल
आम्र . १ पल
उदुम्बर . १ तोला
उन्मान . . २५६ पल
करमध्य . ... १ तोला
कलश ... २५६ पल
कवलग्रह .. १ तोला
कर्ष . ... १ तोला
किंचित्पाणि ... १ तोला
कुडव .. . १६ तोला
कुम्भ . ...५१२ पल
कोल . .. आधा तोला
कंस . .. ६४ पल
क्षुद्रम . ... आधा तोला
खारी .. ४०९६ पल
गुंजा .. ... १ रत्ती
गोणी . १०२४ पल
घट . . २५६ पल
चतुर्थिका . १ पल
टंक ... २४ रत्ती या पावतोला
तण्डुल . ... ८ सरसों
तिन्दुक . ... १ तोला
त्रसरेणु . . ३० परमाणु
तुला . १०० पल
तोलक वा तोला ७२ रत्ती यानी अंगरेजी रुपयाभर
द्रक्षण . आधा तोला
द्रोण . २५६ पल
द्रोणी १०२४ पल
धरण . . पाव तोला
धान्य .. .. ४ तिल
धान्यक . ६ रत्ती
निष्क .. .. पाव तोला
नल्वण . .२५६ पल
परमाणु .. . घरके जाली झरोखोंमें जो धूप आती है उस धूपसे जो कण झरोखोंमें उड़ते दीखते हैं उस १ कणका तीसवां ($\frac{1}{30}$) भाग
पल .. .. ४ तोला
प्रकुञ्च ... .. ४ तोला
प्रस्थ . ... ६४ तोला
प्रसृत या प्रसृति ८ तोला

पात्र ... ... ६४ पल
पणितल.. ... १ तोला
पणिमानिका ... १ तोला
पिचु ... ... १ तोला
भाजन . ... ६४ पल
भार ... २००० पल
मरीचि ... ...१८० परमाणु
मानिका ... ८ पल
माषक ... ... ६ रत्ती
मुष्टि . ... ४ तोला
यव .. ८ सरसों
रक्तिका . ... १ रत्ती
राजिका ६ मरीचिवा १ राई
राशि . . .. २५६ पल
वटक आधा तोला

वंशी ... ३० परमाणु
वाह . १०२४ पल
विडालपदक . १ तोला
बिल्व ... ... २ तोला
शराव ... ... ३२ तोला
शाण .. ... पाव तोला
शुक्ति .. २ तोला
शूर्प ... .. ५१२ पल
षोडशिका ... १ तोला
षोडशी ... १ तोला
सर्षप ... . १ सरसो वा ३ राई
सुवर्ण . . १ तोला
हेम ... . ६ रत्ती
हंसपदक .. १ तोला

# आयुर्वेदमें बुद्धि बढानेका उपाय।

## सरस्वती मंत्र।

ॐ ह्रीं ऐं ह्रीं ॐ सरस्वत्यैनमः।

यह सरस्वती का सिद्ध मंत्र है इसको ११००० जपनेसे इस मंत्र की सिद्धि होती है।

आगे कहे हुए घृतपानके समय घृतको इस मंत्रसे अभिमंत्रितकर पीवै

ॐ ह्रीं ऐं क्लीं श्रीसरस्वती भगवती ज्वालामालिनी वद्वद् वाग्वादिनि मम पाप हन्हन् मतिनिर्मल कुरु कुरु विद्या देहि देहि ह्रीं भगवती नमः।

ॐ ऐं क्लीं श्रीवाग्देवतायै परमेश्वराय नमः।
ॐ ह्रीं श्रीं कीर्त्तिमुखमंदिरे स्वाहा।
ॐ स्तुति स्मृति पतिधारिणी स्वाहा।
ॐ नमो सयंसबुद्धाणं ज्रौं स्रौं स्वाहा।
गायत्री मंत्र।

## संशोधन औषधें।

हरीतकीनां चूर्णानि सैन्धवामलके गुडम्।
वचां विडंगं रजनीं पिप्पलीं विश्वभेषजम्॥
पिबेदुष्णाम्बुना जन्तुः स्नेहस्वेदोपपादितः।
तेन शुद्धशरीराय कृतसंमार्जनाय च॥
त्रिरात्रं यावकं दद्यात्पंचाहं वापि सर्पिषा।
ससाहं वा पुराणस्य यावच्छुद्धेस्तु वर्चसः॥

अर्थ—हरड़, सेंधानमक, आवला, गुड़, वच, वायविडंग, हल्दी,

पीपल, सोंठ इन सबका चूर्ण गरम जलके साथ फाकें. परन्तु इससे पहले स्नेहन और स्वेदन कर्म करलेवै. जब संशोधनसे देह शुद्ध होजाय तब स्नान आदि करके मलकी शुद्धिके लिये. तीनरात्रितक यवागू पान करे. अथवा पंच दिनतक घृतपान करे अथवा ७ दिनतक पुराने चावलोंका मंड लेवै। फिर रसायनादि औषधका सेवन करनेसे विशेष गुण होता है।

## स्मृतिवर्धक उपाय।

तर्जनं त्रासनं दानं सान्त्वनं हर्षणं भयम्।
विस्मयो विस्मृतेर्हेतुर्नयन्ति प्रकृतिं मनः॥
प्रदेहोत्सादनाभ्यंगधूमपानं च सर्पिषः।
प्रयोक्तव्यं मनोबुद्धिस्मृतिसंज्ञाप्रबोधनम्॥

अर्थ—डराना, धमकाना, देना, समझाना, प्रसन्न करना, भय दिखाना भूलमें डालना, इन वातोंसे स्मृति बढती है. और मन स्वस्थ होता है प्रदेह-उत्सादन-अभ्यंग-धूमपान-घृतपान-इन प्रयोगोंसे बुद्धि-स्मृति और संज्ञा बढ़ती है।

सतताध्ययनं वादः परतन्त्रावलोकनम्।
सद्विद्याचार्य्यसेवा च बुद्धिमेधाकरो गणः॥

निरंतर पढ़ना, शास्त्र सम्बन्धी वादविवाद, अन्य शास्त्रोंका अवलोकन, सद्विद्याका धारण, और गुरुजनोंकी सेवा करना आदि सब बुद्धि तथा मेधाको बढ़ानेवाले हैं।

## बुद्धिवर्धक औषधोंका निघण्टु।

* वच—मेध्या; स्मृतिवर्द्धिनी; स्वरको अच्छा करनेवाली।

१ ज्योतिष्मती—मेध्या, पुष्टिकर्त्री, बुद्धिस्मृतिप्रदा।

‡ § म ¶ ब्राह्मी—मेध्या, स्मरणशक्तिवर्द्धक; बुद्धिप्रदा, स्वरको उत्तम करनेवाली।

§ म † शंखाहूली—मेध्या, बुद्धिसुधारक; स्मरणशक्तिदायक, स्मृति-

---

¶ शीत; † उष्ण, * वामक; § सारक, ‡ मूत्रल, §§ कफघ्न; म मगजपुष्टि; § धातुपुष्टी १ इसके पत्रोंमे एक प्रकारका तेल रहता है अत. धूपमें उन्हे न रखे अन्यथा गुणमे कमी हो आवेगी।

वर्धक स्वरको उत्तम करनेवाली रसायन।

¶ ‡ म शतावर—मेध्या, रसायन।

गोरखमुंडी—मेध्या।

बाकुची—मेध्या, रसायनी।

१ §§ † अपामार्ग—स्मरणशक्तिवर्द्धक।

खम्भारी—मेधाजनक, बुद्धिप्रद।

§ म विदारीकंद—स्वरशुद्धकर्त्ता, रसायन

निर्गुण्डी—मेधाजनक, स्मरणशक्तिदाता।

शंखिनी—बालकोंके लाभदायक।

म भाँगरा—मेधाकारक, रसायन।

§ म असगंध—रसायन।

¶ मोचरस—बुद्धिकर्त्ता।

¶ अनार—मेधाजनक।

इंगिणबीज—मेध्या, रसायन।

शमी—मेधाकारक।

बथुआ शाक—बुद्धिकारी।

केतकी—मेधाजनक।

मण्डूकपर्णी—मेधाहितकारक, रसायन।

खदिर—मेधाहितकारक।

† अजमोद—पाचक, पित्तशक्तिवर्धक।

जौ—मेध्य, स्वर शुद्धकरनेवाला।

† लहसुन—रसायन, मेधाजनक।

अल्पभांग—मेधाजनक।

† भिलावा—रसायन।

वायविडंग—रसायन।

सैन्धव—पाचक, पित्तशक्तिवर्धक।

¶ $ आवला—रसायन।

गायका दुग्ध—मेधाजनक, बुद्धिमेधापुष्टिकर्त्ता।

गायका घृत—मेधाजनक, बुद्धिस्मरणदायक, स्वरशुद्धकारक।

---

¶ शीत, † उष्ण, * वामक, $ मारक, ‡ मूत्रल, §§ कफघ्न, म मगजपुष्टि, § धातुपुष्टी १ इसके पत्रोंमे एक प्रकारका तैल रहता है अत धूपमें उन्हें न रखे अन्यथा गुणमें कमी हो आवेगी।

ताज़ा माखन—स्मरणशक्तिवर्धक ।
सहत—मेधाजनक ।
हृदयके हितकारी सर्व औषध—साधक पित्तसुधारक, शक्तिवर्धक
रसायन औषधें—ओज वृद्धि कर्त्ता ।
कांसीके पात्रमें भोजन—बुद्धिप्रद ।
कुलींजन—शीघ्रवाक्प्रद ।

## बुद्धिनाशक औषधोंका निघण्टु ।

ताम्बूल शिरा—बुद्धि विनाशिनी ।
विनापानके सुपारी—मतिभ्रंशकारक, जाड्यप्रद, ।
गधीका दुध—बुद्धिमांद्यकर ।
मद्यका बाहुल्यतासे सेवन—बुद्धि धैर्य और स्मृतिनाशक ।
भेडका दुध—हृदयको अहितकारक ।
तुण्डी—शीघ्र बुद्धिका नाश करनेवाली,

## मलादि शुद्धिके गुण ।

**मेध्यं पवित्रमायुष्यमलक्ष्मीकविनाशनम् ।**
**पादयोर्मलमार्गाणां शौचाधानमभीक्ष्णशः ॥**

हाथ, पैर और मलमूत्रादिके मार्गोंको जलसे स्वच्छ करना, मेधाकारक, पवित्र, आयुवर्द्धक और अलक्ष्मी ( दारिद्र्य ) का नाशक है।

## नस्यके गुण ।

**विगतघननिशीथे प्रातरुत्थाय नित्यम् ।**
**पिबति खलु नरो यो नासरन्ध्रेण वारि ॥**
**स भवति मतिपूर्णश्चक्षुषा तार्क्ष्यतुल्यो ।**
**वलिपलितविहीनः सर्वरोगैर्विमुक्तः ॥**

मेघरहित रात्रिके वीतनेपर प्रतिदिन प्रातःकाल उठकर जो मनुष्य नासिकासे जल पीता है वह बुद्धिसम्पन्न, नेत्रकी दृष्टिमें गरुडके समान दृष्टिवाला, वलि (शरीरमें सिकुडन,) और पलित रोगसे रहित और सम्पूर्ण रोगोंसे मुक्त हो जाता है।

## चंक्रमणके गुण।

यत्तु चंक्रमणं नातिदेहपीडाकरं भवेत्।
तदायुर्बलमेधाग्निप्रदमिन्द्रियबोधनम् ॥

जो डोलना फिरना शरीरमें पीडाकारक नहो वह शक्त्यनुसार चंक्रमण आयु, बल, बुद्धि, अग्नि वर्द्धक, और इन्द्रियोंमें चैतन्यता करनेवाला होता है।

## दन्तशुद्धिमें कौन २ वृक्ष श्रेष्ठ हैं।

कदम्बे तु धृतिर्मेधा चम्पके दृढवाक् श्रुतिः।
अपामार्गे धृतिर्मेधा प्रज्ञाशक्तिस्तथासने ॥

कदम्बकी दतौनसे धृति और मेधा चम्पासे वाणी सुननेकी ताकत अपामार्गसे धैर्य और बुद्धि और विजयसारसे बुद्धि शक्ति बढती है।

## भोज्याभोज्य।

निम्बाटरूपवृन्ताश्च बुद्धिवृद्धिकरा मताः।
भोजयेदन्वहं बुद्धिवृद्धिहेतुर्नृपोत्तमः।
बुद्धिक्षयकरान्नित्यं त्यजेद्राजा च भोजने।
बुद्धिक्षयकरा एते माषकासवमृत्तिकाः ॥

निम्ब, अडूसा और बैंगन बुद्धिको बढानेवाले होते हैं राजादि प्रतिदिन इन बुद्धिदाता पदार्थोंको खावें और बुद्धिविनाशक मांस, आसव और मृत्तिका जैसे पदार्थोंको त्याग देवें।

## बुद्धिनाशक मानसिक मल।

शोकः क्रोधश्च लोभश्च कामो मोहः परासुता[1]।
ईर्ष्या मानो विचिकित्सा घृणासूया जुगुप्सता ॥
द्वादशैते बुद्धिनाशहेतवो मानसा मलाः।

---

१ अपने वा दूसरेके प्राणोंको मानसिक नानाप्रकारके दुर्विचारोंसे कष्ट देना यही परासुता समझो

शोक, क्रोध, लोभ, काम, मोह, मृत्युका आसन्नत्व, द्वेष, अहंकार; संशय, घृणा, पराये गुणोंमें दोष लगाना, और परनिन्दा यह १२ बुद्धिके नाश करनेवाले मानसिक दोष हैं।

## रसायनके गुण।

दीर्घमायुः स्मृतिं मेधामारोग्यं तरुणं वयः।
प्रभावर्णस्वरौदार्यं देहेन्द्रियबलं परम्॥
वाक्सिद्धिं प्रणतिं कान्तिं लभते ना रसायनात्। चरक

मनुष्य रसायनसे दीर्घ आयु, स्मरणशक्ति, मेधा, आरोग्यता, तरुणावस्था, प्रभा, वर्णसौन्दर्य, स्वरश्रेष्ठत्व, औदार्य, देह और इन्द्रियोंमें उत्तम बल, वाक्सिद्धि, विनय और कान्ति प्राप्त करता है।

## रसायनकी निरुक्ति।

लाभोपायो हि शस्तानां रसादीनां रसायनम्।

उत्तम रसादि धातुओंके प्राप्त करनेका यही (रसायन सेवन) एक मात्र उपाय है इससे ही इसका नाम रसायन है।

## दुग्धप्रयोग।

दुग्धं सुमधुरं स्निग्धं वातपित्तहरं सरम्।
सद्यः शुक्रकरं शीतं सात्म्यं सर्वशरीरिणाम्॥
जीवनं बृंहणं बल्यं मेध्यं वाजीकरं परम्।
वयःस्थापनमायुष्यं सन्धिकारि रसायनम्॥

दूध-मधुर, स्निग्ध, वातपित्तनाशक, दस्तावर, वीर्यको शीघ्र पैदाकरनेवाला, शीतल, सर्व प्राणियोंके अनुकूल, जीवनरूप, पुष्टिकारक वलदायक, मेधाकारक, अत्यन्त वाजीकरण, आयुका स्थापक, आयुवर्धक, सन्धानकारक और रसायन है।

## घृतप्रयोग।

हीनमेधास्मृतीनाञ्च सर्पिःपानं प्रशस्यते।

जिनकी बुद्धि हीन होगई हो, तथा स्मरणशक्ति न हो उसे घृतपान करना बहुत उत्तम है।

मेध्यं विरेचनेष्वग्र्यं प्रपुराणेष्वतः परम् ।
ना साध्यं नाम तस्यास्ति यत्स्याद्वर्षशतस्थितम् ॥

"अतःपरम्" अर्थात् दश वर्षसे अधिक दिनका घी मेधावर्धक और उत्तम विरेचन कर्त्ता होता है । इसे प्रपुराण घृत कहते हैं । जो १०० वर्षका पुराना घृत है वह असाध्य रोगोंको भी नाश करता है ।

## प्रथम सारस्वत घृत ।

त्रिफला लक्ष्मणाऽनन्ता समङ्गा शारिवाऽमृता ।
ब्राह्मी पाठा द्विवृहती द्विस्थिरा द्विपुनर्नवा ॥
सहदेवी सूर्यवल्ली वयस्था गिरिकर्णिका ।
तोयकुम्भे पचेद्तत्पलांशं पादशेषिते ॥
नतं कौन्ती वचा कुष्ठं कृष्णसर्षपसैन्धवैः ।
निरुक्सवर्णवत्सायाः संसिद्धं पयसा च गोः ॥
पुष्ययोगे घृतप्रस्थं सुहेमकलशे स्थितम् ।
पानाभ्यञ्जनतोमेधा स्मृत्यायुःपुष्टिवर्धनम् ॥
रक्षोघ्नञ्च विषघ्नञ्च सारस्वतमिदं घृतम् ।
"क्वाथ्ये विचूर्णिते क्षिप्त्वा ततः षोडशिकं जलम् ॥
पादशेषं प्रकर्त्तव्यमेष क्वाथविधिः स्मृतः ॥"

हरड, बहेडा, आमला, लक्ष्मणाजड, अनन्तमूल, मजीठ, सारिवा, गिलोय, ब्राह्मी, पाढ, कटेरी, कटाई, शालिपर्णी, पृश्निपर्णी, दोनों पुनर्नवा, सहदेवी, सूरजमुखी, आमले और कोइली प्रत्येकको चार चार तोले लेकर एक घड़े जलमें क्वाथ करे, जब पकते २ चौथाई जल रहे तब छानले और फिर उसको चूलेपर चढाकर अग्नि देवे और इसमें तगर, रेणुका, वच, कूट, पीपल, सरसों, सैन्धव, और रोगरहित एक रंगी गायका दूध और घी डालकर पुष्य नक्षत्रमें पकावे और सुवर्णके कलशमें भरकर रक्खे । इसे पान और अभ्यंजनमें व्यवहार करनेसे मेधा, स्मरणशक्ति, आयु, और पुष्टिकी वृद्धि होती है । यह घृत राक्षसबाधा और विषबाधाको नष्ट करता है ।

क्वाथ विधिः—औषधियोंका चूर्ण कर सोलहगुने जलमें पकावे और चौथाई रहनेपर छानले ।

# द्वितीय सारस्वत घृत।

प्रस्थं घृतस्य पलिकैः शिग्रुवचाधातकी लोध्रलवणैः।
आजे पयसि सपाठैः सिद्धं सारस्वतं नाम्ना॥
विधिवदुपयुज्यमानं जडगद्गदमूकतां क्षणाज्जित्वा।
स्मृतिमतिमेधाप्रतिभाः कुर्य्यात् सम्यगिष्टवाग्भवति॥

घृत १ प्रस्थ ( ६४ तोले ) सहिंजना, वच, धायके फूल, लोध और सैन्धव. प्रत्येक चार चार तोले और घृतके बराबर बकरीका दूध यह सब एकत्र मिलाकर घृत सिद्ध करे, यह सारस्वत घृत कहलाता है। इसके सेवनसे जड गद्गद और मूकता, क्षणभरमें दूर होती है तथा स्मरणशक्ति, मति, और मेधाकी वृद्धि होती है और वाणी अच्छी तरह पुष्ट होती है।

# तृतीय सारस्वत घृत।

समूलपत्रामुत्पाट्य ब्राह्मीं प्रक्षाल्य वारिणा।
उलूखले क्षोदयित्वा रसं वस्त्रेण गालयेत्॥
रसे चतुर्गुणे तस्मिन् घृतप्रस्थं विपाचयेत्।
भेषजानि च पेष्यानि तत्रेमानि प्रदापयेत्॥
हरिद्रामलकं कुष्ठं त्रिवृता सहरीतकी।
एतेषां पलिकान् भागाञ्छेषांस्तु कार्षिकान्विदुः॥
पिप्पल्योथ विडंगानि सैन्धवं शर्करं वचा।
सर्वमेतत्समालोड्य शनैर्मृद्वग्निना पचेत्॥
एतत्प्राशितमात्रेण वाग्विशुद्धिश्च जायते।
सप्तरात्रप्रयोगेण श्रुतमात्रन्तु धारयेत्॥

---

१ गदनिग्रहे-
तत. प्राशितमात्रेण बधिरत्वं प्रणश्यति।
सप्तरात्रोपयोगेन भवेत्कविरसंशयम्॥
घृतं सारस्वतं नाम सरस्वत्या विनिर्मितमित्यपि पाठ.॥

हन्त्यष्टादश कुष्ठानि ह्यर्शांसि षड्विधानि च ।
पञ्च गुल्मान् प्रमेहांश्च कासं पञ्चविधं जयेत् ॥
वन्ध्यानाञ्चैव नारीणां नराणामल्परेतसाम् ।
घृतं सारस्वतं नाम वर्णायुर्बलवर्द्धनम् ॥

जडपत्तों सहित ब्राह्मीको उखाड़ जलसे धोकर ऊखलीमें कूटे, और वस्त्रसे छानले। पश्चात् इसके ४ प्रस्थ रसमें एक प्रस्थ घृत डालकर पकावे। और हलदी, आवला, कूठ, निसोत, हरड, चार चार तोले, पीपल, वायविडंग, सैन्धव, मिश्री, और वच, एक एक तोला इन सबका कल्क डालकर मदाग्निसे पचावे। इसके सेवनसे वाणी शुद्ध होती है, सात दिनतक सेवन करनेसे अनेक शास्त्रोंको धारण करता है, १८ प्रकारके कोढ, छः प्रकारकी बवासीर, पांच प्रकारका गुलम, प्रमेह और खांसी दूर होती है। वन्ध्यास्त्री और अल्प वीर्यवाले मनुष्योंके यह सारस्वत घृत वर्ण, आयु, और वलको वढानेवाला है।

## चतुर्थ सारस्वत घृत ।

आजं पयः श्रृङ्गवेरं वचा शिग्रुर्हरीतकी ।
पिप्पल्यो मरिचं पाठा सैन्धवं दशमं घृतम् ॥
श्रृङ्गवेरादयो भागा लवणान्ताः पलाष्टकम् ।
चतुर्गुणेन पयसा घृतप्रस्थं विपाचयेत् ॥
एतत् प्राशितमात्रेण किन्नरैः सह गीयते ।
जडगद्गदमूकत्वं पानादेव प्रशाम्यति ॥
नष्टश्च स्मरते ग्रन्थं श्रुतिश्चाप्युपजायते ।
एतत्सारस्वतं नाम स्मृतिमेधाविवर्द्धनम् ॥

अदरक, वच, सहिंजना, हरड, पीपल, मिर्च, पाढ, और सैन्धव प्रत्येक आठ आठ पल, वकरीका दूध चार प्रस्थ और घृत एक प्रस्थ ले, इन सबको यथाविधिसे मिलाकर घृत सिद्ध करे। इस घृतका पान करनेसे किन्नरकी समान गायन करता है, जड़ता, गद्गदपना और मूकता दूर होती है। इसके सेवनसे भूले ग्रन्थोंको पुनः याद कर लेते हैं। यह सारस्वत घृत स्मरणशक्ति और मेधाको वढाता है।

## प्रथम ब्राह्मीघृत।

ब्राह्मीरसे वचाकुष्ठशङ्खपुष्पीभिरेव च।
पुराणं मेध्यमुन्मादग्रहापस्मारनुद् घृतम्॥

ब्राह्मीके रसमें वच, कूठ और शंखपुष्पी, इन्होंका कल्क डाल पुराने घृतको सिद्ध करना। यह शुद्ध बुद्धिको उपजाता है और यह ब्राह्मीघृत उन्माद, ग्रहदोष और अपस्मारको नाश करता है।

## द्वितीय ब्राह्मीघृत।

द्वौ प्रस्थौ स्वरसाद्ब्राह्म्या घृतप्रस्थं च साधयेत्।
व्योषश्यामा त्रिवृद्ब्राह्मीशङ्खपुष्पीनृपद्रुमैः॥
ससप्तलाकृमिहरैः कल्कितैरक्षसंमितैः।
पलवृद्ध्या प्रयुञ्जीत यावन्मात्रा चतुष्पलम्॥
उन्मादकुष्ठापस्मारहरं वन्ध्यासुतप्रदम्।
वाक्स्मृतिस्वरमेधाकृद्धन्यं ब्राह्मीघृतं शुभम्॥

ब्राह्मीके २ प्रस्थ रससे १ प्रस्थ घीको सिद्ध करे, सिद्ध करनेके समय इस घृतमें, त्रिकुटा, काली निसोथ, निसोथ, ब्राह्मी, शंखाहूली, अमलतास, सातला और वायविडंग इन सबका एक २ तोला कल्क डालदेवे, घृतके सिद्ध होनेपर सुन्दर पात्रमें घृतको रक्खे, इस घृतकी १ पल से ४ पलतक मात्रा देवे, यह परमसुन्दर ब्राह्मीघृत उन्माद, कुष्ठ और अपस्मारका नाशक, वन्ध्याओंको पुत्रदाता, वाणीका शुद्धकर्ता, स्मरण, स्वर और बुद्धिका बढ़ानेवाला है।

## तृतीय ब्राह्मीघृत।

शंखपुष्पी वचा सोमा ब्राह्मी ब्रह्म सुवर्चला।
अभया च गुडूची च अटरूपश्च वाकुची॥
एतैरक्षसमैर्भागैर्घृतप्रस्थं विपाचयेत्।
कण्टकार्या रसं प्रस्थं बृहत्या च समन्वितम्॥
एतद्ब्राह्मीघृतं नाम स्मृतिमेधाकरं परम्।

शह्वाहूली, वच, सोम, ब्राह्मी, हुलहुल, हर्र, गिलोय, अडूसा और वाकुची इन सब औषधियोंका एक २ तोला कल्क डाल एक प्रस्थ घीको वडी कटेरीसहित छोटी कटेरीके एक प्रस्थ रसके साथ मन्दाग्निसे पकावे, घृतमात्र शेष रहनेपर उतार ले, यह ब्राह्मीघृत स्मरणशक्ति और बुद्धिका वढानेवाला है ।

## ज्योतिष्मतीतैल ।

जगति ज्योतिष्मती प्रसिद्धगुणिनी-
तस्यास्तैलं निष्कासयित्वा जीर्णं पुरा-
णशाल्यन्नेन मत्स्यण्डिमधुरेण पाणि-
तलार्द्धं संवृद्ध्या प्रत्यहं भक्षयेच्च वर्द्ध-
येत्पलं यावन्नातः परतरं विवृद्धिः कार्या
मासं स्थितिश्चैषा पलमप्युत्तममात्रा ॥
हुतभुग्वलानुरोधेन भिषजा नानुकल्पनीया ।
एवं तैलाढकमुपयुज्य महाबलो महाप्राणः
षोडशवर्षाकृतिः नीरोगो भवति ।

जगतमें ज्योतिष्मती प्रसिद्ध गुणोंवाली औषधि है उसका तैल निकालकर प्रतिदिन छ· मासे लेकर पुराने शालिचावलोंका भात मिश्री और शहतके साथ खाय इस प्रकार प्रतिदिन क्रमसे वढाकर खाय जब वढकर चार तोलेकी मात्रा हो जाय, तब फिर आगे अधिक नहीं वढावे । अर्थात् नित्य ४ तोले खाय । इस प्रकार एक महिनेतक सेवन करे एक पल इसकी उत्तम मात्रा है अग्निके वलानुसार वैद्य अनुपानकी कल्पना करे । इस प्रकार इस मालकांगुनीके तेलको एक आढक परिमाण सेवन करनेसे महावलवान्, महाप्राण और सोलह वर्षकी युवा अवस्थाको धारण करके आरोग्य होता है ।

## द्वितीय ज्योतिष्मतीतैल ।

ज्योतिष्मती नामलता पीता पीनफलोज्ज्वला ।
आषाढे पूर्वपक्षे स्याद् गृहीत्वा बीजमुत्तमम् ॥

आहरेत्तिलवत्तैलं मुष्टिना चापि तत्पचेत् ।
क्षीरतुल्यं चतुर्थांशं माक्षिकं तैलशेषितम् ॥
ततस्तत्कोलकर्पूरत्वग्जातीफलमिश्रितम् ।
स्निग्धभांडगतं धान्येष्वनुगुप्तं निधापयेत् ॥
पिबेत्सूर्योदये तैलात्पलं याति विसंज्ञताम् ।
ततः संज्ञां शनैर्लब्ध्वा ततः क्रन्दति रोदिति ॥
एवं मासे श्रुतिधरः परस्मिन्सूर्यसंनिभः ।
तृतीये पूज्यते देवैश्चतुर्थे नैव दृश्यते ॥
खेचरः पञ्चमे षष्ठे सिद्धैर्मिलति सप्तमे ।
विष्णोः समदिनं जीवेज्जीवन्मुक्तोऽष्टमे भवेत् ॥

पीले रंगकी पीतपुष्पोंसे युक्त और स्वच्छ ज्योतिष्मती ( मालकांगनी ) नामकी औषध आषाढके पूर्वपक्षमें होती है, उसके उत्तम वीजोंको लेकर तिलकी समान तैल निकाल ले अथवा कूटकर मुट्ठीसे दवाकर निकाल ले। इस तैलकी बराबर दूध तथा चतुर्थांश मधु इन सबको एकत्र मिलाकर पाक करे. तैलमात्र शेष रहनेपर उतारकर छानले। तदनन्तर शीतल चीनी, कपूर, तज और जायफल इनको कपड़छनकर यथाविभाग उस तैलमें डाल कर घोट दे। फिर इसको चिकने घडेमें भर धान्यके ढेरमें अच्छीतरह ढककर रखदेवे। सिद्ध होनेपर प्रातःकालमें सूर्योदयके समय इस तैलमेंसे १ पल पीवे, इसके पीतेही मनुष्य वेहोश हो जाता है। फिर थोड़ी देरमे धीरे २ चैतन्य हो किलकार मारता है। तथा रोता है। इस प्रकार १ मासतक ४ तोला प्रतिदिन पीनेसे धारणाशक्ति प्रवल होजातीहै, द्वितीय मासके प्रयोगसे सूर्यसमान कान्ति होजाती है। तीसरेमहीने देवोंसे पूजित हो जाता है, चौथे महीने अदृश्य शक्तिसे युक्त हो जाता है, पांचवे महिने आकाशमे चलनेकी समर्थ हो जाती है, छटे महीने सिद्धोंसे मिलने लगता है, सातवे महीने विष्णुसमान आयुष्मान् हो जाता है, आठवे महीने जीवन्मुक्त हो जाता है।

१ मधुका पाक होता नहीं, शीतल वस्तुमेंही मधु पडता है, वै मधुका पाक नहीं करें, मधु पीछेसे डाले तो मेरी समतिमें टी अष्टमांश यह करके डालना चाहिये ।

## वक्तव्य ।

इस प्रयोगको अल्प मात्रासे आरम्भ करना चाहिये, पुनः शनैः २ चार तोलेतक बढा भूख लागनेपर दूधभातका सेवन करे, पानी आदि वस्तुको त्याग देवे ।

## तृतीय ज्योतिष्मतीतैल ।

लिहेज्ज्योतिष्मतीतैलं वलया वचया सह ।
स्तोकं स्तोकं क्रमेणैव यावन्निष्कचतुष्टयम् ॥
निर्वाते मधुवासी स्याद् ब्रह्मचारी कविर्भवेत् ।

खरैटी और वचके साथ मालकांगनीके तेलको क्रमपूर्वक थोड़ा २ बढाकर ४ निष्कतक बढ़ाता हुआ वायुरहित और निर्जन स्थानमें ब्रह्मचारित्वसे रह कर सेवन करे, इस मालकांगनीके तेलके प्रतापसे मनुष्य कविके समान बुद्धिवाला होता है ।

## ज्योतिष्मतीघृत ।

मालकांगनी सेर १, गोघृत सेर १, मधु आधसेर, गायका दूध सेर४॥ इन्हें एकत्र कर पकावे । और दुग्ध सूख जानेपर उतार ले । प्रतिदिन प्रथम एक २ टॉक दीजे, पीछे धीरे २ बढ़ावे । आठवें दिन ८ टांक दे, बुद्धि वृद्धि करे ।

## मालकांगनीका तैल ।

ज्योतिष्मत्यास्तैलमेकं पिबेच्च
गुंजावृद्ध्या कर्षमात्रन्तु यावत् ॥
सौरे पर्वण्यप्सुमध्ये प्रविष्टः
प्रज्ञामूर्तिर्जायतेसौ कवीन्द्रः ॥

शुद्ध अर्थ—मालकांगनीके तेलको सूर्यपर्वमें जलमें पीवे, तो पंडित होय ।

## मालकांगनीका प्रयोग ।

ज्योति[illegible]गनी मासा तीन वा चार प्रातः अपक्क दुग्धसे सेवन करना, [illegible] करनेवाला होता है ।
आयाते

## चैतसघृत ।

पंचमूल्यवकाश्मर्यौ रास्नैरण्डं त्रिवृद्बले ।
मूर्वा शतावरी चेति क्वाथ्यैर्द्विपलिकैरिमैः ॥
कल्याणकस्य चांगेन तद्घृतं चैतसं स्मृतम् ।
सर्वचेतोविकाराणां शमनं परमं मतम् ॥
घृतप्रस्थोऽत्र पक्तव्यः क्वाथो द्रोणाम्भसा घृतात् ।
चतुर्गुणोऽत्र सम्पाद्यः कल्कः कल्याणकेरितः ॥

पंचमूल, कंभारी, रायशन, एरंड, निसोत, खरैंहटी, मरोरफली और शतावरी ये सब आठ आठ तोले भर लेकर क्वाथ बनाय कल्याणकघृतके अंग करके यह घृत चैतस कहा है। यहां ६४ तोलेभर घृत और १०२४ तोले पानी करकै २५६ तोलेभर क्वाथमें कल्याणक घृतमें कहा कल्क घृतसे चौगुना लेना ।

## महाचैतस घृत ।

शणस्त्रिवृत्तथैरंडो दशमूली शतावरी ।
रास्ना मागधिका शिग्रु क्वाथ्यं द्विपलिकं भवेत् ॥
विदारी मधुकं मेदे द्वे काकोल्यौ सिता तथा ।
एभिः खर्जूरमृद्वीकाभीरुयुञ्जातगोक्षुरैः ॥
चैतसस्य घृतस्याङ्गैः पक्तव्यं सर्पिरुत्तमम् ।
महाचैतससंज्ञं तु सर्वापस्मारनाशनम् ॥
गरोन्मादप्रतिश्यायतृतीयकचतुर्थकान् ।
पापालक्ष्म्यौ जयेदेतत्सर्वग्रहनिवारणम् ॥
कासश्वासहरं चैव शुक्रार्तवविशोधनम् ।
घृतमानः क्वाथविधिरिह चैतसवन्मतः ॥
कल्कश्चैतसकल्कोक्तद्रव्यैः सार्धं च पादिकः ।
नित्यं युञ्जातकाप्रासौ तालमस्तकमिष्यते ॥

शण, निसोत, अरंड, दशमूल, शतावरी, रास्ना, पीपल, और सहंजना, इन्होंके क्वाथमे विदारीकंद, महुवा, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षी-

रकाकोली, मिश्री, खजूरिया, मुनक्का, शतावरी, गुंजात, गोखरु, ये सब आठ २ तोले और चैतस घृतमें कहे सब औषधोंको मिलाकर घृतका उत्तम पाक करै। यह महाचैतस घृत सर्व प्रकारके अपसारोंको नाशता है। और कृत्रिमविष, उन्माद, पीनस, तृतीयकज्वर, चातुर्थिकज्वर, पाप, दरिद्रता इन सबको जीतता है, और सब प्रकारके ग्रहदोषोंको दूर करता है, खांसी और श्वासको हरता है। वीर्य और आर्तवको शोधता है। इसमें घृतका तोल और क्वाथकी विधि चैतसघृतकी तरह मानना। चैतसघृतमें गुंजातक नहीं मिले तो ताडका मस्तक ग्रहण करना।

## कल्याण घृत।

तालीसत्रिफलैलवालुफलिनी श्यामा पृथक्पर्णिनी।
दंती दाडिमदारु चन्दननिशादार्वीविशालोत्पलैः॥
जातीपुष्कररेणुपद्मकयुतैर्जन्तुघ्नमंजिष्ठिका।
रुक्सिंहित्रुटिसारिवाढ्यनतैर्नागेन्द्रपुष्पान्वितैः॥
अष्टाविंशतिभिश्चतुर्गुण जलं कल्याणमेभिः श्रितं,।
हन्त्येतच्च चतुर्थकज्वरमुरः कंपं सर्वध्यात्मकम्॥
सापस्मारगदोदरोसपवनोन्मादौ सजीर्णज्वरौ,।
जायन्ते न पुनः कृतेन हविषा कल्याणकेनामुना॥

अर्थः—तालीस, त्रिफला, एलुआ, भोंफली, प्रियंगू, शालपर्णी, पृश्नपर्णी, दंती, अनारदाना, देवदार, चन्दन, दोनों हल्दी, इन्द्रायण, कमलगट्टा, दोनों सारिवा, जवासा, नागकेसर, जायफल, जावित्री, रेणुका, पद्माख, वायविडंग, मजीठ, कटेरी, और इलायची इन अठाइस औषधियोंको चौगुने पानीमें औटावें, जब चौथाई रह जावे, तब घीमें पकावे, यह घी तृतीयक, चातुर्थिक ज्वर और हृदयकंपको दूर करे वॉझ स्त्रीके पुत्र होवे मृगी, उदररोग और पुराना ज्वर आदि दूर हो, यह कल्याणघृत कल्याण ऋषिने कहा है।

## पानीय कल्याण घृत।

विशाला त्रिफला कौन्ती देवदार्वेलवालुकम्।
स्थिरा नतं रजन्यौ द्वे सारिवे द्वे प्रियङ्गुकाः।

## चैतसघृत ।

पंचमूल्यवकाश्मर्यौ रास्नैरण्डं त्रिवृद्दले ।
मूर्वा शतावरी चेति क्वाथ्यैर्द्विपलिकैरिमैः ॥
कल्याणकस्य चांगेन तद्धृतं चैतसं स्मृतम् ।
सर्वचेतोविकाराणां शमनं परमं मतम् ॥
घृतप्रस्थोऽत्र पक्तव्यः क्वाथो द्रोणाम्भसा घृतात् ।
चतुर्गुणोऽत्र सम्पाद्यः कल्कः कल्याणकेरितः ॥

पंचमूल, कंभारी, रायशन, एरंड, निसोत, खरैंहटी, मरोरफली और शतावरी ये सब आठ आठ तोले भर लेकर क्वाथ बनाय कल्याणकघृतके अंग करके यह घृत चैतस कहा है। यहां ६४ तोलेभर घृत और १०२४ तोले पानी करके २५६ तोलेभर क्वाथमें कल्याणक घृतमें कहा कल्क घृतसे चौगुना लेना।

## महाचैतस घृत ।

शणस्त्रिवृत्तथैरंडो दशमूली शतावरी ।
रास्ना मागधिका शिग्रु क्वाथ्यं द्विपलिकं भवेत् ॥
विदारी मधुकं मेदे द्वे काकोल्यौ सिता तथा ।
एभिः खर्जूरमृद्वीकाभीरुयुञ्जातगोक्षुरैः ॥
चैतसस्य घृतस्याङ्गैः पक्तव्यं सर्पिरुत्तमम् ।
महाचैतससंज्ञं तु सर्वापस्मारनाशनम् ॥
गरोन्मादप्रतिश्यायतृतीयकचतुर्थकान् ।
पापालक्ष्म्यौ जयेदेतत्सर्वग्रहनिवारणम् ॥
कासश्वासहरं चैव शुक्रार्तवविशोधनम् ।
घृतमानः क्वाथविधिरिह चैतसवन्मतः ॥
कल्कश्चैतसकल्कोक्तद्रव्यैः सार्धं च पादिकः ।
नित्यं युञ्जातकाप्राप्तौ तालमस्तकमिष्यते ॥

शण, निसोत, अरंड, दशमूल, शतावरी, रास्ना, पीपल, और सहं-जना, इन्होंके क्वाथमें विदारीकंद, महुवा, मेदा, महामेदा, काकोली, क्षी-

# कुमारकल्याण घृत।

शङ्खपुष्पी वचा ब्राह्मी कुष्टं त्रिफलया सह।
द्राक्षा सशर्करा शुण्ठी जीवन्ती जीवको बला॥
शठी दुरालभा बिल्वं दाडिमं सुरसा स्थिरा।
मुस्तं पुष्करमूलं च सूक्ष्मैला पिप्पली जलम्॥
पाठा श्वदंष्ट्राऽतिविषा विडङ्गं दारु मालती।
मधूकपुष्पं खर्जूरं बदरं वंशरोचना॥
कल्कैरेषां समांशानां घृतं क्षीरचतुर्गुणम्।
कषाये कण्टकार्याश्च साधयेत्सौम्यदैवते॥
एतत्कुमारकल्याणं घृतरत्नं सुखप्रदम्।
बलवर्णकरं धन्यं पुष्ट्यग्निरुचिकारकम्॥
छायासर्वग्रहालक्ष्मीदन्तकर्णगदापहम्।
सर्वबालामयहरं मेध्यमायुष्यमुत्तमम्॥
रसायनमिदं सेव्यं विशेषाद्दन्तजन्मनि।

शंखाहूली, वच, ब्राह्मी, कूठ, त्रिफला, मुनक्का, मिश्री, सोंठ, जीवन्ती, जीवक, खरैटी, कचूर, धमासा, वेल, अनार, तुलसी, शालपर्णी. नागरमोथा. पोहकरमूल, छोटी इलायची, पीपल, नेत्रवाला, पाट, गोखरू, अतीस, वायविडग, देवदारु, चमेली, महुआकेफूल, खजूर, वेर और वंशलोचन इन सब औषधियोंके समान भाग कल्कको घृतमें डाल चतुर्गुण दूध और कटेरीके रसके साथ उक्त घृतको शुभदिनमें मन्दाग्निसे सिद्ध करै घृतमात्र शेष रहनेपर उतार लेवे, यह कुमार-कल्याण नामक घृत सम्पूर्ण घृतोंमें रत्नरूप सुखदाता, बल और वर्णका करनेवाला, सराहनीय, पुष्टिकारक, अग्निवर्द्धक और रुचिकारक है तथा छाया, सर्वप्रकारकी ग्रहबाधा, अलक्ष्मी ( मलिनता ) दन्तरोग, कर्णरोग और सर्व प्रकारके बालरोगोंको नष्ट करता है। तथा मेध्य, आयुःप्रद, उत्तम रसायनरूप और विशेष करके दांतोंके पैदा होनेके समय हितकारी है।

नीलोत्पलैला मञ्जिष्ठा दन्ती दाडिमकेसरे ।
तालीसपत्रं बृहती मालत्याः कुसुमं नवम् ॥
विडङ्गं पृष्ठिपर्णी च कुष्ठं चन्दनपद्मकौ ।
अष्टाविंशतिभिः कल्कैरेतैरक्षसमन्वितैः ॥
चतुर्गुणं जलं दत्त्वा घृतप्रस्थं विपाचयेत् ।
अपस्मारे ज्वरे कासे शोषे मन्दानिले क्षये ॥
वातरक्ते प्रतिश्याये तृतीयकचतुर्थके ।
वम्यर्शोमूत्रकृच्छ्रेषु विसर्पोपहतेषु च ॥
कण्डूपाण्ड्वामयोन्मादे विषमेहगरेषु च ।
भूतोपहतचित्तानां गद्गदानामरेतसाम् ।
शस्तं स्त्रीणां च वन्ध्यानां धन्यमायुर्बलप्रदम् ।
अलक्ष्मीपापरक्षोघ्नं सर्वग्रहनिवारणम् ॥
कल्याणकमिदं सर्पिः श्रेष्ठं पुंसवनेषु च ।
द्विजलं सचतुःक्षीरं क्षीरकल्याणकं त्विदम् ।

इंद्रायण, त्रिफला, रेणुका, देवदारु, एलवा, शालपर्णी, तगर, हल्दी, दारुहलदी, दोनो अनंतमूल, प्रियङ्गु नीलाकमल, इलायची, मजीठ, जमालगोटाकी जड़, अनार, केशर, तालीसपत्र, बड़ी कटेली, चमेलीके नवीन पुष्प, वायविडंग, पृष्ठपर्णी, कूठ, चंदन, और पद्माक ये अट्ठाईस औषध एक एक तोलाभर ले कल्क बनाना, पीछे २५ तोलेभर पानीमे ६४ तोलेभर घृत पकाना । अपस्मार ज्वर, खांसी, शोष, मंदाग्नि, क्षय, वातरक्त, पीनस, तृतीयक, चतुर्थक ज्वर, छर्दि, बवासीर, मूत्रकृच्छ्र, विसर्प, खाज, पांडुरोग, उन्माद, विष, प्रमेहरोगोंमें और, भूतों करके उपहत चित्तवालोंको, गद्गदोंको, वीर्यसे वर्जितोंको, और वंध्यास्त्रियोंको श्रेष्ठ है, धन्य है, आयु और बलको बढ़ाता है और दरिद्र, पाप, राक्षसत्वको नाशता है और सर्व ग्रहोंको दूर करता है यह कल्याणघृत पुरुषके काममें श्रेष्ठ है और इसमें दूना पानी और चौगुना दूध मिलाकर सिद्ध किया जावै तो यह क्षीरकल्याणक कहाता है ये पानीय कल्याणघृत और क्षीरकल्याणघृत हैं ।

## कुमारकल्याण घृत।

शङ्खपुष्पी वचा ब्राह्मी कुष्ठं त्रिफलया सह।
द्राक्षा सशर्करा शुण्ठी जीवन्ती जीवको बला॥
शठी दुरालभा बिल्वं दाडिमं सुरसा स्थिरा।
मुस्तं पुष्करमूलं च सूक्ष्मैला पिप्पली जलम्॥
पाठा श्वदंष्ट्राऽतिविषा विडङ्गं दारु मालती।
मधूकपुष्पं खर्जूरं बदरं वंशरोचना॥
कल्कैरेषां समांशानां घृतं क्षीरचतुर्गुणम्।
कषाये कण्टकार्याश्च साधयेत्सौम्यदैवते॥
एतत्कुमारकल्याणं घृतरत्नं सुखप्रदम्।
बलवर्णकरं धन्यं पुष्ट्यग्निरुचिकारकम्॥
छायासर्वग्रहालक्ष्मीदन्तकर्णगदापहम्।
सर्वबालामयहरं मेध्यमायुष्यमुत्तमम्॥
रसायनमिदं सेव्यं विशेषाद्दन्तजन्मनि।

शंखाहूली, वच, ब्राह्मी, कूठ, त्रिफला, मुनक्का, मिश्री, सोंठ, जीवन्ती, जीवक, खरैटी, कच्चूर, धमासा, बेल, अनार, तुलसी, शालपर्णी, नागरमोथा, पोहकरमूल, छोटी इलायची, पीपल, नेत्रवाला, पाट, गोखरु, अतीस, वायविडंग, देवदारु, चमेली, महुआकेफूल, खजूर, बेर और वंशलोचन इन सब औषधियोंके समान भाग कल्कको घृतमें डाल चतुर्गुण दूध और कटेरीके रसके साथ उक्त घृतको शुभदिनमें मन्दाग्निसे सिद्ध कर घृतमात्र शेष रहनेपर उतार लेवे, यह कुमार-कल्याण नामक घृत सम्पूर्ण घृतोंमें रत्नरूप सुखदाता, बल और वर्णका करनेवाला, सराहनीय, पुष्टिकारक, अग्निवर्द्धक और रुचिकारक है तथा छाया, सर्वप्रकारकी ग्रहबाधा, अलक्ष्मी ( मलिनता ) दन्तरोग, कर्णरोग और सर्व प्रकारके बालरोगोंको नष्ट करता है। तथा मेध्य, आयुःप्रद, उत्तम रसायनरूप और विशेष करके दांतोंके पैदा होनेके समय हितकारी है।

## महापैशाच घृत ।

जटिला पूतना केशी वाराही मर्कटी वचा ।
त्रायमाणा जया वीरा चोरकः कटुरोहिणी ॥
वयस्था शूकरी छत्रा सातिच्छत्रा पलङ्कषा ।
महापुरुषदन्ता च वयस्था नाकुलीद्वयम् ॥
कटुम्भरा वृश्चिकाली स्थिरा चैव च तैर्घृतम् ।
सिद्धं चातुर्थिकोन्मादग्रहापस्मारनाशनम् ॥
महापैशाचिकं नाम घृतमेतद्यथामृतम् ।
मेधाबुद्धिस्मृतिकरं बालानां चाङ्गवर्धनम् ॥

बालछड़, हरडै, स्थलकमलिनी, कौंचके बीज, वच, त्रायमाण, पीलेमूंग, शतावरी, खुरासानी अजमान, कुटक, ब्राह्मी, वाराहीकंद, वल्ली, रोहिषतृण, मेथी, लाख, बड़ीशतावर, क्षीरकाकोली, दोनोंकटेली, मरोरफली, लघुमेढासींगी, और सालपर्णी, इनमें घृत सिद्ध करे । यह घृत चातुर्थिकज्वर, उन्माद, ग्रहदोष, और अपस्मारको नाशता है । यह महापैशाचिक नामक घृत अमृतके समान है । और मेधा अर्थात् शुद्ध बुद्धि और स्मृति इनको वढ़ाता है । और बालकोंके अंगको वढ़ाता है ।

## गुडूच्यादि घृत ।

गुडूच्यपामार्गविडङ्गशंखिनी,
वचाशतावर्यभयासहौषधैः ।
घृतं विपक्वं पिबतां प्रशस्तं,
वचस्तु येषां विकलं च जल्पताम् ॥

गिलोय, आंधीझाड़ा, वायविडंग, शंखाहूली, वच, शतावर, हरड, और सोंठ इन औषधियों द्वारा घृत पकावे । यह घृत उन मनुष्योंको अत्यन्त हितकारी है कि जो गद्गद वचन बोलते हैं ।

## वचादि घृत ।

वचां ब्राह्मीं फलं कुष्ठं सैन्धवं वाजिदन्तिकाम् ।
चूर्णयित्वा रसैर्भाव्यं ब्रह्ममण्डूकिसम्भवैः ॥
दिनमेकं ततः पाच्यं कल्काच्चतुर्गुणं घृतम् ।
घृतशेषं समुत्तार्य्य लिहेद्वा बुद्धिदायकम् ॥

वच, ब्रह्मी, फलवर्ग[1], कूठ, सेंधानमक और अडूसा इन सबके कल्कको ब्राह्मीके रससे एक दिन भावित करे, फिर इस कल्कको चतुर्गुण घृतमें डाल पकावे, घृतमात्र शेष रहने पर उतार लेवे, पश्चात् इसका सेवन करे। यह बुद्धिका देनेवाला घृत है।

## चतुष्कुवलय घृत ।

यत्कन्दनालदलकेसरवद्धिपक्कं,
नीलोत्पलस्य तदपि प्रथितं द्वितीयम् ॥
सर्पिश्चतुष्कुवलयं सहिरण्यपात्रं,
मेध्यं गवामपि भवेत्किमु मानुषाणाम् ॥

नीलोत्पलके कंद, नाल, पत्र और केसर इन सबके कल्कद्वारा गायका घृत पकावे। इस घृतको सुवर्णके पात्रमें रखे। यह अत्यन्त मेधाको बढ़ानेवाला है।

## सप्ताङ्ग घृत ।

शंखपुष्पी गुडूच्युग्रागनावर्य्यर्कवल्लिकाः ।
मलयूं ब्रह्म सोमां च कल्कीकृत्य घृतं पचेत् ॥
दुग्धं चतुर्गुणं दत्त्वा वातश्लेष्महरं च तत् ।
मेधाकरं तथायुष्यं सप्ताङ्गमिति कीर्त्तितम् ॥

---

१ निघण्टुकारोंने फलवर्ग पृथक् कहा है पर यहां पर त्रिफला अधिक गुणवाला है।

शंखाहूली, गिलोय, वच, शतावर, सूर्यमुखी, कटूमर और ब्राह्मी इन सबका कल्क डाल चौगुने दूधके साथ घृत पकावे, यह सप्ताङ्ग नामक घृत वात और कफके रोगोंका नाशक, मेधावर्द्धक और आयुर्दाता है।

## अष्टाङ्गमंगल घृत।

मण्डूकीं सवचां सशंखकुसुमां सब्रह्मसौवर्चलाम्।
गुञ्जां श्वेतवतीं शतावरियुतां ब्राह्मीं गुडूचीं तथा॥
पिष्टांशैः पलिकैरिमानि विधिवद्द्रव्याणि प्रस्नावणम्।
सर्पिष्प्रस्थमथाढकेन पयसा युक्तिं पचेत् पाचनम्॥
नाम्नाष्टांगमिदं विदेहरचितं ख्यातं पिबेद्यो घृतम्।
स श्लोकस्य सहस्रमेकदिवसे नैवाखिलं धारयेत्॥
अक्षीणाप्रतिहीनवारिमधुरस्पष्टाभिदायी सदा।
लोके शुक्रबृहस्पतेस्समनृणां पूज्यश्च नित्यं सदा॥

ब्रह्ममण्डूकी, वच, शंखाहुली, हुलहुल, सपेद घुंघची, शतावर, ब्राह्मी और गिलोय, प्रत्येक चार चार तोले लेकर कल्क बनावे। घृत एक प्रस्थ, दूध एक आढक, सब मिलाकर यथाविधिसे घृत पकावे। यह घृत विदेह आचार्य्यका कहाहै, पान करनेसे एक दिनमे सहस्र श्लोक धारण करनेकी शक्ति आजाती है, तथा वह शुद्ध स्पष्ट और मधुरवाणी-युक्त होकर संसारमें शुक्र गुरुकी समान बुद्धिमान् और पूजनीय होताहै।

## फलघृत।

त्रिफला मधुकं कुष्ठं द्वे निशे कटुरोहिणी।
विडंगं पिप्पली मुस्ता विशाला कट्फलं वचा॥
द्वे मेदे द्वे च काकोल्यौ सारिवे द्वे प्रियंगुकः।
शतपुष्पा हिंगु रास्ना चंदनं रक्तचंदनं॥
जातीपुष्पं तुगाक्षीरी कमलं शर्करा तथा।
अजमोदा च दंती च कल्कैरेतैश्च कार्षिकैः॥

जीवद्वत्सैकवर्णाया घृतप्रस्थं च गोः क्षिपेत् ।
शतावरीरसं चापि घृताद्देयं चतुर्गुणं ॥
चतुर्गुणेन पयसा पचेदारण्यगोमयैः ।
सुतिथौ पुष्यनक्षत्रे मृद्भाण्डे ताम्रजेथवा ॥
ततः पिबेत् शुभदिने नारी वा पुरुषोथवा ।
एतत्सर्पिर्नरः पीत्वा स्त्रीषु नित्यं वृषायते ॥
पुत्रानुत्पादयेद्वीरान् वंध्यापि लभते सुतान् ।
अल्पायुषं या जनयेत् या च श्रुत्वा पुनः स्थिता ॥
पुत्रं प्राप्नोति सा नारी बुद्धिमन्तं शतायुषं ।
या च वंध्या भवेन्नारी या च कन्याः प्रसूयते ॥
या चैव स्थिरगर्भा स्यात् या वा जनयते मृतं ।
तादृशी जनयेत्पुत्रं वेदवेदांगपारगं ॥
रूपलावण्यसंपन्नं शतायुर्विगतज्वरं ।
जीवद्वत्सैकवर्णाया घृतमत्र प्रशस्यते ॥
एतत्फलघृतं नाम भारद्वाजेन भाषितं ।
अनुक्तं लक्ष्मणामूलं क्षिपत्यत्र चिकित्सिकः ॥

अर्थ—त्रिफला, मुलहटी, कूठ, दोनों हलदी, कुटकी, वायविडंग, पीपल, नागरमोथा, इन्द्रायण, कायफल, वच, काकोली, क्षीरकाकोली, दोनों सारिवा, प्रियंगु, सौंफ, हींग, रास्ना, चंदन, रक्तचंदन, जावित्री, वंशलोचन, कमलगट्टा, मिश्री, अजमोद और जमालगोटेकी जड़ इन सब औषधियोंको चार २ टंक लेकर काढ़ा करे, और बछडेवाली एकरंगी गायका २५६ टंक घी, शतावरी ४ प्रस्थ, चौगुने घीमें औटावे फिर चौगुने दूधमें आरने उपलोंकी आग देकर औटावे, अच्छी तिथि और शुभनक्षत्रमें मिट्टी वा तांबेके पात्रमें औटावे, फिर अच्छा दिन देखकर स्त्री अथवा पुरुष पीवे, जो पुरुष सेवन करे तो स्त्रीको सदा सुख देवे, और पुत्र वीर्य्यवंत होवे, और वंध्या पुत्र जने और जिसका अल्पायु और गूगा पुत्र होवे, वह स्त्री बुद्धिवान् और सौवर्षकी आयु-

वाला पुत्र जने, जिस स्त्रीके कन्या होती होय, वह पुत्र जने, जिसका गर्भपात होता होवे, उसका गर्भ स्थिर होवे, जो मराहुआ पुत्र जनती हो वह बुद्धिमान् पुत्र जने। रूपवान् और निरोगी पुत्र होय, परंतु एकवर्णी गौका घी लेवे यह संतानके लिये घृत भारद्वाज ऋपिने कहाहै। यद्यपि इस घृतमें लक्ष्मणाका प्रयोग नहीं है, तथापि सद्वैद्योंको पुत्रोत्पादक गुणसे सम्पन्न होनेके कारण यह इस घृतमें डालनी मन्तव्य है।

## प्रथम पलाशघृत।

घृतामलकशर्करातिलपलाशबीजानि यः
समानशयनस्थितो मधुयुतानि खादेन्निशि।
वलीपलितवर्जितस्तरुणनागतुल्यो बली
बृहस्पतिसमः पुमान्भवति सोऽचिरेण ध्रुवम्॥

जो पुरुष, घृत, आमला, शक्कर, तिल और ढाकके बीज इन सबका चूर्ण मधुके साथ रात्रिमें सेवन करे वह शरीरमें सिकुड़न और पलित रोगसे रहित होता हुआ तरुण हाथीके समान बलवान् और बृहस्पतिके समान बुद्धिवान् थोड़े ही दिनोंमें होजाता है।

## ब्राह्मीघृत।

पालाशोलूखले तन्मलवियुजि विमर्द्योद्धृतैराढकांशै-
र्मिश्रं ब्राह्मीरसैस्तैर्विधिवदिह पचेत्प्रस्थमात्रं गवाज्यम्॥
पाठा धात्रीहरिद्रा त्रिवृदुपरचितेनापि कल्केन सिद्धम्।
योवा कीटारि कृष्णासलवणजटिलाभिर्विलीढः सदा स्यात्
सौकर्यः सप्तरात्रान्मतिमति विशदां पक्षतो मासमात्रा-
चातुर्यं सत्कवित्वं वरसकलकलाविज्ञतां प्राप्नुयात्सः॥

ब्राह्मीको लाकर उसका मैल मट्टी दूरकर ढाकके उलूखल (ओखली)में कूटकर १ आढक (२५६ तोला) रस निकालले इस रसको घृत १ प्रस्थमें मिलाकर पात्रमें भरकर विधिपूर्वक मन्दाग्निसे पकावे। पश्चात् पाढ़, आमला, हलदी और निसोथ इन औषधियोंका कल्क उस

रस मिलेहुए घृतमें छोड़ देवे। घृत मात्र शेष रहनेपर उतार कर छान लेवे। तदनन्तर वायविडंग, पीपल, सैंधवनमक और जटामांसी इनके चूर्णके साथ इस घृतको सेवन करे। इस घृतके सात रात्रिके सेवनसे सौकर्य, एक पक्षके सेवनसे बुद्धि अति निर्मल होती है। और एक मासतक सेवन करनेसे चातुर्य, काव्य करनेकी अद्भुत शक्ति और सम्पूर्ण कलाओंमें कुशलता प्राप्त होती है।

## नलदकटुरोहिणी घृत।

नलदं कटुरोहिणी पयस्यमधुकं चन्दनसारिवोग्रगंधाः।
त्रिफला कटुकत्रयं हरिद्रे सपटोलं लवणंत्विमैः सुपिष्टैः॥
त्रिगुणेन रसेन शंखपुष्प्याः सपयस्कं घृतलल्वणं विपक्कम्।
उपयुज्य भवेज्जडोपि वाग्मीश्रुति धारी प्रतिभान्वितो ह्यरोगः॥

अर्थ—खस, कुटकी, दुद्धी, मुलहटी, चंदन, अनंतमूल, वच, त्रिफला त्रिकुटा, हल्दी, दारुहल्दी, पटोलपात, और सेंधानोन इन सवोंका कल्क दो दो तोला शंखपुष्पीका स्वरस २ सेर, दूध २ सेर, घी आध सेर लेवे। सवोंको यथाविधिसे मिलाकर घृतको सिद्ध करे। इसका सेवन करनेसे जड़ मनुष्यभी उत्तम वाणीवाला अनेक शास्त्रोंको धारण-करनेवाला कान्तियुक्त और आरोग्य होता है।

## कूष्माण्ड घृत।

कूष्माण्डस्वरसे सर्पिरष्टादशगुणे शृतम्।
यष्टीकल्कमपस्मारहरं धीवाक्स्वरप्रदम्[1]॥

घृतसे पेठेका रस अठारह गुणा लेकर उसमें मुलहटीका कल्क डालकर घृतको पकावे, यह घृत अपस्मारका नाशक, बुद्धिवर्द्धक और वाणी तथा स्वरको हितकारी है।

---

१ पाठ ऐसा ही देखा, बहुव्रीहिमें हो तो चल सकता है पर "यष्ट्या युक्त मपस्मार"में कोई कष्ट कल्पना नहीं।

## नारसिंह घृत ।

गायत्रीशिखिशिंशपासनशिवावेल्लाक्षकारुष्करा-
न्पिष्ट्वाष्टादशसंगुणेंभसि घृतान्खंडैः सहायोमयैः ।
पात्रे लोहमये त्र्यहं रविकरैरालोडयन्पाचये-
दग्नौ चानु मृदौ सलोहशकलं पादस्थितं तत्पचेत् ॥

पूतस्यांशः क्षीरतोंशस्तथांशौ
भाङ्गोन्निर्यासाद् द्वौ वरायास्त्रयोंशाः ।
अंशाश्चत्वारश्चेह हैयंगवीना-
मेकीकृत्यैतत्साधयेत्कृष्णलोहैः ॥
विमलखंडसितामधुभिः पृथ-
ग्युतमयुक्तमिदं यदि वा घृतम् ।
स्वरुचिभोजनपानविचेष्टितो
भवति ना पलशः परिशीलयन् ॥

श्रीमान्निर्धूतपाप्मा वनमहिषबलो वाजिवेगः स्थिरांगः
केशैर्भृंगांगनीलैर्मधुसुरभिमुखो नैकयोषिन्निषेवी ।
वाङ्मेधाधीसमृद्धः सपटुहुतवहो मासमात्रोपयोगा-
द्धत्तेऽसौ नारसिंहं वपुरनलशिखातसचामीकराभम् ॥

अत्तारं नारसिंहस्य व्याधयो न स्पृशंत्यपि ।
चक्रोज्ज्वलभुजं भीता नारसिंहमिवासुराः ॥

खैर, चित्रक, शीशम, विजैसार, हर्रे, वायविडंग, बहेड़ा और भिलावा इन सब औषधोंको पीसकर एक लोहेके पात्रमें अठारहगुणा जल डालकर उसमें उनको डालना, तथा लोहेका टुकड़ा डालना, सूर्यतापमें पकाना, प्रतिदिन इस पात्रको हिलाते रहना । पश्चात् इसे मृदु अग्निसे लोहखण्डसहित पकाना, जबतक चतुर्थांश पानी रहे तबतक क्वाथ करना, पश्चात् क्वाथको छान लेना, यह क्वाथ एक भाग, इतनाही एक भाग दूध, भांगरेका रस २ भाग त्रिफलाका काथ ३ भाग

और ताजामाखन ४ भाग, इन सबको कृष्णलोह ( पोलाद )के पात्रमें सिद्ध करना यह घृत, शोधित खांड़ अथवा मिश्री अथवा मधुके साथ अथवा केवल घृतमात्र प्रतिदिन ४ तोला लेना, इस घृतके सेवनमें अपनी रुचिके अनुसार भोजन और पान करना चाहिये, इस प्रकार एक मास पर्यन्त खानेसे श्रीसम्पन्न, रोगहीन, जंगली महिष (भैंसा) के समान बलवान् घोड़ेके समान वेगवान् और पुष्ट शरीर होता है, तथा बाल भांगरेके समान काले होजाते हैं, मधु जैसी सुगन्धि मुखसे निकलती है, अनेक स्त्री भोगनेकी शक्ति आती है, वाणी शुद्ध होती है, विद्वान् और समृद्धिशाली होता है, अग्नि प्रदीप्त हो जाती है, शरीर अग्नितप्त सुवर्णके समान कान्तिमान् और नरसिंहके समान दृढ हो जाता है, जिसप्रकार सुदर्शनचक्रसे प्रकाशित हाथवाले नरसिंह भगवानके पास भयभीत होकर असुर नहीं आते हैं, तैसेही इस नरसिंह घृतको सेवन करनेवाले पुरुषको व्याधियां स्पर्श नहीं कर सकतीं।

## आमलेका घृत।

आमलकानां सुभूमिजानां कालजानामनुपहतगंधवर्णरसानामापूर्णरसप्रमाणवीर्य्याणां स्वरसेन पुनर्नवाकल्कपादसंयुक्तेन सर्पिषः साधयेदाढकम् अतःपरं विदारीस्वरसेन जीवन्तीकल्कसंप्रयुक्तेन अतःपरं चतुर्गुणेन पयसा वा बलातिबलाकषायेण शतावरीकल्कसंयुक्तेन अनेन क्रमेणैकैकं शतपाकं सहस्रपाकं वा शर्कराक्षौद्रचतुर्भागसंप्रयुक्तं सौवर्णे राजते मार्त्तिके वा शुचौ दृढे घृतभाविते कुम्भे स्थापयेत्। तद्यथोक्तेन विधिना यथाग्निना प्रातः प्रातः प्रयोजयेत्। जीर्णे च क्षीरसर्पिर्भ्यां शालिषष्टिकमश्नीयात्। अस्य त्रिवर्षप्रयोगाद्वर्षशतं वयोऽजरं तिष्ठति। श्रुतमवतिष्ठते सर्वामयाः प्रशाम्यन्ति अप्रतिहतमतिः स्त्रीष्वपत्यवान् भवतीति।

अर्थ—उत्तम भूमि और उत्तम कालमें उत्पन्न हुए ऐसे आमले लावै। जिनका गंध और वर्ण किसी प्रकारसे नष्ट न हुआ हो जो रसपूर्ण, पूर्ण-

वीर्य, और पूर्ण प्रमाण हों इन आमलोंका रस निकाल लेवै और इनसे चतुर्थांश सांठकी जड़को पीसलेवै, इन दोनोंके साथ एक आढ़क घृतको सिद्ध करै तदनन्तर उसी घृतको विदारीकंदके रस और जीवन्तिके कल्कके साथ सिद्ध करै। तदनन्तर चौगुने दूध वा बला वा अतिबलाके कषायके साथ शतावरका कल्क मिलाकर सिद्ध करै। इस तरह एक २ क्रम करके इसका १०० वा १००० वार पाक करके इसका चौथाई शर्करा और शहद मिलावै फिर इस संपूर्णको सोने वा चांदीके पात्रमें भरकर रखदे पूर्व कथित रीतिसे अग्निवलका विचार करके प्रतिदिन प्रातःकाल इसका सेवन करै औषधिके पचनेपर दूध और घीके साथ शालीचावल और साठीचावलका भात वनाकर भोजन करै इस औषधिके ३ वर्षतक सेवन करनेसे मनुष्यकी आयु १०० वर्षकी होजाती है बुढ़ापा पास नहीं आता सुनी हुई वातका विस्मरण नहीं होता सम्पूर्ण रोग शान्त हो जाते हैं स्त्रीसंभोगमें अनिवार्य गति हो जाती है और संतानभी अच्छी होती है।

## पथ्यादि घृत।

पथ्या वचा कणा शुण्ठी सैन्धवं मरिचं तथा।<br>
शिग्रु प्रतिपलं चूर्णं द्वाविंशतिपलं घृतम् ॥<br>
घृताच्चतुर्गुणं क्षीरं दत्वा सर्वं विपाचयेत्।<br>
घृतशेषं पिबेन्नित्यं वाङ्मेधास्मृतिबुद्धिदम् ॥

हर्र, बच, पीपल, सोंठ, सेंधानमक, कालीमरिच और सहंजना, यह सब औषध एक २ पल लेकर कल्क बनावे, पश्चात् २२ पल घी और ८८ पल दूध इन सबको एकत्र मिलाकर पाक करे, घृतमात्र शेष रहनेपर उतारकर काममें लावे यह पथ्यादि घृत वाणीकी सुन्दरता करनेवाला, मेध्य, स्मरणशक्तिकारक और बुद्धिदाता है।

## वासातैल।

वासामूलतुलाक्काथे तैलमावाप्य साधितम्।<br>
हुत्वा सहस्रमश्नीयान्मेध्यमायुष्यमुच्यते ॥

अडूसाकी जड़को तुला (१०० पल) भर ले, क्वाथ करे उस क्वाथमें

तैल डालकर पकावे, सहस्र आहुति देकर इसे पान करे यह वुद्धि और आयु वढ़ानेवाला है।

## नारायणतैल प्रसिद्ध है।

इसके वनानेकी विधि सर्व ग्रन्थोंमें प्रसिद्ध है।

## महानारायणतैल प्रसिद्ध है।

इसके वनानेकी विधि सर्व ग्रन्थोंमें प्रसिद्ध है।

## प्र० सारस्वतचूर्ण।

कुष्टाश्वगन्धे लवणाजमोदे द्वे जीरके त्रीणि कटूनि पाठा।
माङ्गल्यपुष्पा च समानचूर्णं कृत्वा च चूर्णेन वचोद्भवेन॥
तुल्येन युक्तं वहुशो रसेन तद्भावितं ब्राह्मिविनिर्मितायाः।
सर्पिर्मधुभ्याञ्च ततोऽक्षमात्रं लिह्यान्नरः सप्तदिनं हिताशी॥
ऐश्वर्य्यमिच्छन्मनसश्च[1]धैर्य्यं मेधां तथेच्छन्द्विगुणञ्च कालम्।
पठेन्नरः श्लोकसहस्रमह्नस्तद्वत् प्रयोज्यं द्विगुणञ्च कालम्॥
[2]सारस्वतमिदं चूर्णं व्रह्मणा निर्मितं स्वयम्।
जगद्धिताय लोकानां दुर्मेधानां विचेतसाम्॥

कूठ, असगंध, काला नमक, अजमोद, दोनोंजीरे, सोंठ, मिर्च, पीपल, पाढ़, और शंखपुष्पी प्रत्येक समानभाग, सवकी वरावर वच ले। एकत्र करके व्राह्मीके रसमें कईदिन खरल करे। शहद और घीमें मिलाकर प्रतिदिन एक एक तोला ले, दिन ७ तक सेवन करे। इसके प्रभावसे ऐश्वर्य, धीरज, मेधा और अवस्थाकी वृद्धि होती है, तथा एक दिनमें हजार श्लोक धारण करनेकी सामर्थ्य होजाती है, आयुभी वढ़ती है। यह सारस्वतचूर्ण व्रह्माजीने अपने आप विकलचित्तवाले मनुष्योंके लिये निर्मित कियाथा।

---

१—सौख्यर्यमित्यपि पाठ. गदनिग्रहे।

२ एतस्याभ्यासत पुंसा वुद्धिर्मेधा धृति स्मृति।
सम्पत्ति कविताशक्ति प्रवर्द्धेचोत्तरोत्तरम्॥ भावप्रकाशे।

## द्वि० सारस्वतचूर्ण ।

गुडूच्यपामार्गविडंगशंखिनी
ब्राह्मीवचाशुंठिशतावरीच ।
घृतेन लीढा प्रकरोति मानवान्
त्रिभिर्दिनैर्ग्रन्थसहस्रधारिणः ॥

गिलोय, ओंगा, वायविडंग, संखाहूली, ब्राह्मी, वच, सोंठ और सतावर ये सब बरावर २ ले। और कूटपीस चूर्ण करे, घृतके संग अवलेह कर सेवन करे तो ३ दिनमें हजार श्लोक धारणा करनेकी शक्ति होजाय ।

## तृतीय सारस्वतचूर्ण ।

गुडूच्यपामार्गविडङ्गशङ्खिनी-
वचाभयाकुष्ठशतावरीसमा ।
घृतेन लीढा प्रकरोति मानवं
त्रिभिर्दिनैः श्लोकसहस्रधारिणम् ॥

गिलोय, ऊंगा, वायविडंग, शंखपुष्पी, वच, हरडै, कूठ और शतावरी सव समानभाग ले, घृतमें मिलाय चाटे तो तीन दिनमें मनुष्यको हजार श्लोकोंको धारण करनेवाला बनाती है ।

## चतुर्थ सारस्वतचूर्ण ।

कुष्ठाश्वगन्धसैन्धवपिप्पलिमरिचं द्विजीरकं शुण्ठी ।
पाठाऽजमोदसहिता समभागा चूर्णिता च वचा ॥
प्रातर्मधुसर्पिर्भ्यां बिडालपदमात्रमेतदवलिह्य ।
सप्ताहं पथ्याशी किन्नरमधुरस्वरो भवति मर्त्यः ॥
द्विगुणीकृते च तस्मिन्मेधावी भवति मृष्टवाक्यश्च ।
त्रिगुणीकृते च तस्मिञ्छ्लोकसहस्रं पठत्याशु ॥

दुर्मेधसः किलायं भिक्षोराचार्यलोकसेनेन ।
अप्रार्थितेन दत्तो योगवरो नन्दनविदारे ॥

कूठ, असगन्ध, सेंधानमक, पीपर, मिरच, दोनों जीरे, सोंठ, पाढ़, अजमोद और वच यह सब औषध समानभाग ले चूर्ण बनावे। इस चूर्णमेंसे प्रातःकाल २ तोला मधु और घृतके साथ पथ्य भोजनपूर्वक ७ दिन खावे तो मनुष्य किन्नरोंके समान मधुर स्वरवाला होता है। और इसी चूर्णको प्रतिदिन ४ तोला खानेसे विद्वान् और शोधित वाणी बोलनेवाला होता है, तथा इसीको ८ तोलेका सेवन करनेवाला श्लोक सहस्रको धारण करनेवाला होजाता है। यह चूर्ण शिष्यसे अप्रार्थित लोकसेन आचार्यने दुर्बुद्धि भिक्षुको बुद्धि वढ़ानेके लिये नन्दनविदारमें कहा है।

## ब्राह्म्यादिचूर्ण ।

ब्राह्मीरसः स्यात्सवचः सकुष्ठः सशङ्खपुष्पः ससुवर्णचूर्णः ।
उन्मादिनामुन्मदमानसानामपस्मृतेर्भूतहतात्मनां हि ॥

वच, कूठ, शंखाहूली और सुवर्ण इनके चूर्णके साथ सेवन किया हुआ ब्राह्मीका रस, उन्मादग्रसित, अपस्मार रोगसे पीडित, और भूतसम्बन्धी बाधाओंसे नष्टात्मज्ञानी पुरुषोंको परम हितकारी है।

## ब्राह्मीवचादि चूर्ण ।

ब्राह्मी वचा[1] अश्वगन्धापिप्पल्यो मधुसंयुताः ।
अस्य प्रयोगात्सप्ताहात्किन्नरैः सह गीयते ॥

ब्राह्मी, वच, असगन्ध और छोटी पीपल इन सबका चूर्ण मधुके साथ मिलाकर रक्खे इसका ७ दिन सेवन करनेसे मनुष्य किन्नरोंके साथ गान करता है।

## वचचूर्ण ।

मासं वचामप्युपसेवमानाः क्षीरेण तैलेन घृतेन वाऽपि ।
भवन्ति रक्षोभिरधृष्यरूपा मेधाविनो निर्मलमृष्टवाचः ॥

---

१ चाभयाधात्रीपिप्पल्यो मधुसैन्धवमित्यपि पाठः ।

जो मनुष्य बचको दूध अथवा तैल अथवा घृतके साथ एक महिने-तक सेवन करता है। वह राक्षसादिसे निर्भय, रूपवान्, विद्वान्, निर्मल और शोधित वाणी बोलनेवाला होजाता है।

## द्वितीय वचादि चूर्ण।

वचमुंडीशुंठी बहुरि ब्राह्मी पीपरि जान।
सातराति मधुसो भषै, करै सु किन्नरगान॥

## तृतीय वचचूर्ण।

धात्रीफलरसैर्भाव्यं वचाचूर्णं दिनावधि।
घृतेन लेहयेन्निष्कं वाक्शुद्धिस्मृतिबुद्धिकृत्॥

वचके चूर्णको आमलेके रससे एक दिन भावना दे पश्चात् घृतसे इस चूर्णको १ निष्कप्रमाण चाटे यह वाक्शुद्धि, स्मृति और बुद्धिके करने-वाला है।

## चतुर्थ वचप्रयोग।

सूर्य्यस्य ग्रहणे वेन्दोः समन्त्रामाहरेद्वचाम्।
चूर्णितां सघृतां भुक्त्वा सप्ताहे वाक्पतिर्भवेत्।

सूर्य अथवा चन्द्रग्रहणमें मंत्रपूर्वक बचको लाकर चूर्ण कर घृतके साथ खानेसे ७ दिनमें बृहस्पतिके समान मनुष्य होजाता है।

## पंचम वचादि चूर्ण।

वचा च करवी गुन्द्रा मुसली मधुकं बला।
अपामार्गस्य पञ्चाङ्गं क्षौद्रेण पूर्ववत् फलम्॥

वच, हिंगुपत्री, प्रियंगु, मूसली, मुलहटी, खरैटी और आधा झाडेका पंचाङ्ग, इन सबको कूट कर चूर्ण बनावे यह चूर्ण मधुके साथ सेवन किया हुआ पूर्वप्रयोगके समान फल देनेवाला है।

---

१–चन्द्रसूर्यग्रहे पीतं पलमेकं पयोन्वितम्।
वचायास्तत्क्षणं कुर्यान्महाप्रज्ञान्वितं नरम्॥ इत्यपि पाठः।

२ नष्टवाग् जायते वध्रुम्॥ इत्यपि पाठ.।

## छठा वचचूर्ण ।

वचा घृतसुवर्णश्च विल्वचूर्णमिति त्रयम् ।
मेध्यमायुष्यमारोग्यपुष्टिसौभाग्यवर्द्धनम् ॥

वचका चूर्ण तथा सुवर्ण और घृत मिला हुआ तथा वेलका चूर्ण यह तीनों मेध्य, आयुष्यकर्ता, आरोग्यदाता, पुष्टिकारक और सौभाग्य वर्द्धक हैं ।

## सप्तम वचचूर्ण ।

अद्भिर्वा पयसाज्येन मासमेकन्तु सेविता ।
वचा कुर्यान्नरं प्राज्ञं श्रुतिधारणसंयुतम् ॥

वचका चूर्ण जल वा दूध वा घृतसे एक मास सेवन किया हुआ मनुष्यको पण्डित और धारणावान् करता है ।

## शंखपुष्पीचूर्ण ।

आयुःप्रदान्यामयनाशनानि बलाग्निवर्णस्वरवर्द्धनानि ।
मेध्यानि चैतानि रसायनानि सेव्या विशेषेण तु शंखपुष्पी

आयुकी देनेवाली, रोगनाशिनी, बल, अग्नि वर्ण, और स्वरको बढाने-वाली, और पवित्र सब रसायन औषधी हैं, परन्तु शंखपुष्पी विशेष रसायन गुण करनेवाली है इससे इसका सेवन करे ।

## कल्याणचूर्ण ।

पंचकोलं समरिचं त्रिफला विडसैंधवम् ।
कृष्णा विडंगपूतीकयवानीधान्यजीरकम् ॥
पीतमुष्णांवुना चूर्णं वातश्लेष्मामयापहम् ।
अपस्मारे तथोन्मादे दुर्नामग्रहणीगदे ॥
एतत्कल्याणकं चूर्णं नष्टस्याग्नेश्च दीपनम् ।

सोंठ, मिरच, पीपलामूल, चव्य, चित्रकछाल, त्रिफला, विडनिमक, सेंधानिमक, पीपल, वायविडंग, कंजा, अजवायन, धनिया और जीरा, इन सबका चूर्ण गरम जलके साथ पीवे, तो वातकफका रोग, अप-

सार, उन्माद, बवासीर और संग्रहणी इनका नाश होवे, और अग्नि दीपन करे। इसे कल्याणचूर्ण कहते हैं।

## विश्वाद्यचूर्ण।

विश्वाजमोदरजनीद्वयसैन्धवोग्रा-
यष्ट्याह्वकुष्ठमगधोद्भवजीरकाणाम्।
चूर्णं प्रभातसमये लिहतः ससर्पि-
र्वाग्देवता निवसति स्वयमेव वक्त्रे॥

सोंठ, अजमोद, हलदी, दारुहलदी, सैंधानमक, वच, मुलैठी, कूठ, पीपल, और जीरा इनका चूर्ण कर, घीमें मिलाकर प्रातःकाल चाटे तो साक्षात् सरस्वती देवी मुखमें निवास करती है।

## व्योषाद्यचूर्ण।

व्योषकट्वीवराशिग्रुविडङ्गातिविषास्थिराः।
हिङ्गुसौवर्चलाजाजीयवानीधान्यचित्रकाः॥
निशे बृहत्यौ हपुषा पाठामूलं च केवुकात्।
एतच्चूर्णं मधु घृतं तैलं चापि दशांशकम्॥
सक्तुभिः षोडशगुणैर्युक्तं पीतं निहन्ति तत्।
नृणां स्थौल्यादिकान्दोषान् कफमेदोभवांस्तथा॥
हृद्रोगकामलाश्वित्रश्वासकासगलग्रहान्।
बुद्धिमेधास्मृतिकरं सन्नस्याग्नेश्च दीपनम्॥

त्रिकुटा, कुटकी, त्रिफला, सहंसना, विडंग अतीस, शालपर्णी, हींग, सौवर्चलनमक, अजगन्ध, अजवायन, धनिया, चित्रक, दोनों हलदी, दोनों कटेरी, हाऊवेर, पाढ़ और केवुआ इन सबको कूटकर चूर्ण बनाले यह चूर्ण और इसका दशांश मधु, घृत और तैल सोलहगुणे सत्तुओंमे मिलाकर पीना यह मनुष्योंके स्थौल्य आदि दोष, कफजरोग, मेदरोग, हृद्रोग, कामला, चित्रकुष्ट, श्वास, कास और गलरोगोंको नष्ट करता है, और बुद्धि, मेधा और स्मरणशक्तिका बढ़ानेवाला है। और अग्निको प्रदीप्त करता है।

## त्रिकुटादिचूर्ण ।

त्रिकटु त्रिफला धान्ययवान्यौ शतमूलिका ।
वचा भार्गी तथा ब्राह्मी चूर्णं समधु लेहयेत् ॥
वाक्प्रदत्वं च बालानां वीणावाद्यसमस्वरः ।
तैलं तीक्ष्णं रूक्षमम्लं वातलं च विवर्जयेत् ॥

अर्थ—सोंठ, मिरच, पीपल, त्रिफला, धनियां, अजवायन, शतावरी, वच, ब्राह्मी और भार्गी, इन सबको बराबर लेवे और शहदके साथ, सेवन करे, तो बालकभी बोलनेमें चतुर होय, वीणाकासा शब्द बोले, इन चीजोंसे परहेज करे,-तैल, चरपरा, रूखा, खट्टा, वातल ।

## वृद्धदारुकमूलचूर्ण ।

वृद्धदारुकमूलानि श्लक्ष्णचूर्णानि कारयेत् ।
शतावर्या रसेनैव सप्तरात्राणि भावयेत् ॥
अक्षमात्रं तु तच्चूर्णं सर्पिषा सह भोजयेत् ।
मासमात्रोपयोगेन मतिमाञ्जायते नरः ।
मेधावी स्मृतिमांश्चैव वलीपलितवर्जितः ॥

विधाराकी जड़को महीन पीसकर शतावरीके रससे सातवार भावना देवै, एकतोलाभर वह चूर्ण घृतके संग एक मास तक सेवन करनेसे उत्तम बुद्धिवाला और स्मृतिवाला और वलीपलितसे वर्जित ऐसा मनुष्य हो जाता है ।

## मेध्यारसायनचूर्ण ।

मण्डूकपर्ण्याः स्वरसः प्रयोज्यः
क्षीरेण यष्टीमधुकस्य चूर्णम् ।
रसो गुडूच्यास्तु समूलपुष्प्याः
कल्कः प्रयोज्यः खलु शङ्खपुष्प्याः ॥
आयुःप्रदान्यामयनाशकानि
बलाग्निवर्णस्वरवर्धनानि ।

मेध्यानि चैतानि रसायनानि
मेध्या विशेषेण तु शङ्खपुष्पी ॥

(१) मेंडकपर्णीका स्वरस सेवन करना,(२) मुलहटीके चूर्णको दूधसे खाना, (३) मूल-पुष्प-सहित गिलोयका रस पीना, (४) शंखपुष्पीका कल्क प्रयुक्त करना, यह सब आयुको देते हैं, रोगको नाशते हैं और बल अग्नि और स्वरको बढ़ातेहैं, ये रसायन हैं, बुद्धिको बढाते हैं और इनसबमें विशेष करके शंखपुष्पी बुद्धिको बढ़ाती है।

## विदारीकंदादिचूर्ण।

शर्करायास्तुलैका स्यादेका गव्यस्य सर्पिषः।
प्रस्थो विदार्याश्चूर्णस्य पिप्पल्याः प्रस्थ एव च ॥
अर्द्धाढकं तु गोक्षीर्याः क्षौद्रस्याभिनवस्य च।
तत्सर्वं मिश्रितं तिष्ठेन्मार्त्तिके घृतभाजने ॥
मात्रामग्निसमां तस्य प्रातः प्रातः प्रयोजयेत्।
एष वृष्यः परो योगः कण्ठ्यो बृंहण एव च ॥

शक्कर चार सौ तोले, गायका घी चार सौ तोले, विदारीकंद चौसठ तोले, पीपरका चूर्ण ६४ तोले, वंसलोचन १२८ तोले, नवीन शहत १२८ तोले इन सबको एकत्र कर घृतसे चिकने मिट्टीके पात्रमें रखे, और जठराग्निके शक्ति प्रमाण इसकी मात्रा प्रातःकाल सेवन करे। यह योग, वाजीकरण है, कंठके स्वरको सुधारनेवाला और सर्व धातुको बढ़ानेवाला है।

## पुनर्नवाप्रयोग।

पुनर्नवस्यार्द्धपलं नवस्य
पिष्टं पिवेद्यः पयसार्धमासम्।
मासद्वयं तत्रिगुणं समां वा
जीर्णोपि भूयः स पुनर्नवः स्यात् ॥

जो पुरुष नवीन सांठकी जडको आधापल पीसकर दूधके साथ १५ दिन वा २ मास वा ६ मास वा १ वर्ष पीताहै वह जीर्ण शीर्णभी पुनः नया तरुण पुरुष हो जाताहै।

# प्रथम सरस्वतीकल्पचूर्ण ।

हरड वहेरे लेय मंगाय । निरगुण्डी आमरे मंगाय ॥
शंखाहुली गंगेरनि आनि । नवे नवे ये टंक वखानि ॥
फिरि गिलोय शत चित्रक ल्याउ । अरु पमारके वीज मंगाउ ॥
वत्तिस वत्तिस जानहु टंक । यह चूरण करि धरहु निशंक ॥
शीरे जल संग चूरण खाय । गुण मोपै वरणो नहिं जाय ॥

# द्वितीय सरस्वतीकल्पचूर्ण ।

सोंठि पचास टंक लेआउं । अकरकरा वाईस मंगाउ ॥
अरु वाईस टंक गोखरू । इती वावची करिये शुरू ॥
सवा सेर गुड जूनो ल्याव । वांटि कूटिके जुदी धराय ॥
करि गोली धमिरा रस सान । वांटि धरो आवरै प्रमान ॥
प्रातसमय नित गोली खाय । ऊपर शीरो नीर पिवाय ॥
वारहमास खाय नर जोय । अव ताके गुण सुनिये सोय ॥
एकमास प्रतिदिन जव खाय । पेटदोप सव जाय विलाय ॥
दूजो मास वीति जव जाय । तव वहुतेज शरीर दिखाय ॥
तीजे मास खासरा जाय । चौथे नेत्ररोग विनशाय ॥
पांचमास वीतै जव खात । श्वेतवार कारे होजात ॥
छठे मास काया हो कल्प । वल अधिकाय रोग सव अल्प ॥
सातमास जव होहि व्यतीत । विसरी विद्या उपजै मीत ॥
अष्टम दसो होवे मास । सवै जानि उपजे इतिहास ॥
मार और हो वीतै जवै । राजमान होवै वहु तवै ॥
वारहमास जाय जव वीति । सिद्धि लहै विद्याकी जीति ।
नाम सरस्वती चूरण आव । याके गुणको वडो प्रभाव ॥
जो दोउ चूर्ण ये खाय । वैद्यप्रिया ताको सुखदाय ॥

# सरस्वतीआर्द्रकादिचूर्ण ।

अद्रक मोथा हरद लै, वकुची ब्राह्मी लाय ।
वच ये सव सम कूटिकै, मिलै घीउमें खाय ॥
कृष्णचतुर्दशि माघकी, तादिन खाय प्रवीन ।
जल विच ठाढे ह्वै भपै, सूरज सनमुख लीन ॥

जो खातहि पचिजाय बहु, होय कवीश्वर सोय।
वमनकरै तो गानकी, विद्या ताको होय॥
सरस्वति चूरण नाम यह, बडे यत्न करि खाय।
वैद्यप्रिया या ग्रन्थमें, भाष्यो रुचिर वनाय॥

## खु० अजवायनचूर्ण।

खुरासानि अजवायनि आनि। गेरू सोंठ ये तीनो जानि॥
कर्ष कर्ष भरि तौलि मंगाउं। तौलि कर्षभरि हरड मिलाउं॥
मुलहेटी ले कर्ष सुतीन। पीस सहतसंग खाय प्रवीन॥
टंकदोय जो नित उठि खाय। तुतराई ताकी मिटिजाय॥
खाटो न्यारो धीउ छुडाय। वैद्यप्रिया यह कह्यो उपाय॥

## मरीच्यादिचूर्ण।

मिरच कुलंजन समकरि दोय।
वर्ष एक जो साधै कोय॥
मधुरक अमलक खाय न सोय।
पिक सम कंठ तासुको होय॥

## लोहगुग्गुलु।

अयः पलं गुग्गुलुमत्र योज्यं
पलत्रयं व्योषपलानि पंच।
पक्वानि चाष्टौ त्रिफलारजश्च
कर्षं विलिह्यैत्यमरत्वमेव॥

लोह चूर्ण ४ तो. गूगल १२ तो. त्रिकुटा २० तो. और त्रिफलेका चूर्ण ३२ तो. इन सबको एकत्र करके इसमेंसे प्रतिदिन १ तोला चाटे तो जरादि रोग दूर होकर अमरत्व प्राप्त होवे।

## कूठचूर्ण।

यः कुष्ठचूर्णं रजनीविरामे मध्वाज्यसम्मिश्रितमत्ति नित्यम्।
समत्तमातंगबलः सुगंधिर्वाग्गमी चिरायुश्च भवेन्मनुष्यः॥

जो प्राणी रात्रिके अंतमें कूठके चूर्णको सहत और घीमे मिलाकर नित्य सेवन करे वह मतवाले हाथीके समान वली, सुगंधयुक्त, सुंदर वाणीवाला और बडे उम्रका होता है।

## धात्रीचूर्ण ।

धात्रीचूर्णस्य कंसं स्वरसपरिगतं क्षौद्रसर्पिःसमांशं
कृष्णामानी सिताष्टप्रसृतयुतमिदं स्थापितं धान्यराशौ ।
वर्षान्ते तत्समश्नन्भवति विपलितो रूपवर्णप्रभावै-
र्निर्व्याधिर्बुद्धिमेधास्मृतिबलवचनस्थैर्यसत्त्वैरुपेतः ॥

आंमला चूर्ण २५६ तोलेभर ले, आमलाके स्वरसमें भिगोवे, शहद और घृत बराबर भाग ले, पीपल ३२ तोले और मिश्री ६४ तोले इन सबको एक कलशामें डाल अन्नके समूहमें स्थापित करै। १ वर्षके अंतमें इसको खाताहुआ मनुष्य, पलित रोगसे रहित हो सुन्दर रूप वर्णवाला और प्रभावशाली हो जाता है, तथा व्याधिरहित हो बुद्धि, मेधा, स्मृति, बल, वचनचातुर्य, दृढता और सत्वसम्पन्न हो जाता है।

## हस्तिकर्णचूर्ण ।

मेधावी स्मृतिमांश्चैव वलीपलितवर्जितः ।
हस्तिकर्णरजः खादेत्प्रातरुत्थाय सर्पिषा ॥
यथेष्टाहाराचारोऽपि सहस्रायुर्भवेन्नरः ।
मेधावी बलवान्कामी स्त्रीशतानि भजत्यसौ ॥
मधुना त्वश्ववेगः स्याद्बलिष्ठः स्त्रीसहस्रगः ।
मन्त्रश्चायं प्रयोक्तव्यो भिषजा चाभिमन्त्रणे ॥
"ॐ नमो महाविनायकाय अमृतं रक्ष रक्ष
मम फलसिद्धिं देहि, रुद्रवचनेन स्वाहा ॥"

प्रभातमें ऊठकर घृतके संग अरडके चूर्णको अथवा हस्तिकंदके चूर्णको खावै, मनोवांछित भोजन करे, तथा यथेष्ट आचारवाला रहे, इसके सेवनसे हजार वर्षकी आयुवाला मनुष्य होताहै तथा उत्तम बुद्धिवाला, बलवाला, कामी और सैकडों स्त्रियोंसे भोग करता है, और शहदके संग खावै तो घोडाके समान वेगवाला, अधिक बलवाला और हजार स्त्रियोंसे भोग करसक्ता है।

---

१ हस्तिकर्ण पलाशका भेद है।

## शतावरीमुण्डचूर्ण ।

शतावरी मुण्डतिका गुडूची
सहस्तिकर्णा सहतालमूली ।
एतानि कृत्वा समभागयुक्त्या
सर्पिर्मधुभ्यां सततं विलिह्यात् ॥
जरारुजामृत्युविमुक्तदेहो
भवेन्नरः कान्तिबलादियुक्तः ।
विभाति देवोपम एव नित्यं
शुद्धामयो भूरिविशुद्धबुद्धिः ॥

शतावर, गोरखमुंडी, गिलोय, हस्तिकर्ण, पलाश और मुसली इन सबोंको एकत्र पीसकर सहत अथवा घीके साथ सेवन करनेसे जरा, मरण और रोगरहित होकर अत्यंत वीर्य्य और बलसे युक्त होजाताहै तथा देवताके समान कांतियुक्त, अत्यंत शुद्धबुद्धियुक्त और रोगरहित हो जाता है ।

## नरसिंहचूर्ण ।

शतावरीरजः प्रस्थं प्रस्थं गोक्षुरकस्य च ।
वाराह्या विंशतिपलं गुडूच्याः पंचविंशतिः ॥
भल्लातकानां द्वात्रिंशच्चित्रकस्य दशैव तु ।
तिलानां शोधितानां च प्रस्थं दद्यात्सुचूर्णितम् ॥
त्र्यूषणस्य पलान्यष्टौ शर्करायाश्च सप्ततिः ।
माक्षिकं शर्करार्द्धेन माक्षिकार्द्धेन वै घृतम् ॥
शतावरीसमं देयं विदारीकन्दजं रजः ।
एतदेकीकृतं चूर्णं स्निग्धे भाण्डे निधापयेत् ॥
पलार्धमुपयुञ्जीत यथेष्टं चापि भोजनम् ।
मासैकमुपयोगेन जरां हन्ति रुजामपि ॥

वलीपलितखालित्यमेहपाण्ड्वाद्यपीनसान् ।
हन्त्यष्टादशकुष्टानि तथाष्टावुदराणि च ॥
भगन्दरं मूत्रकृच्छ्रं गृध्रसीं सहलीमकाम् ।
क्षयं चैव महाश्वासान्पञ्चकासान्सुदारुणान् ॥
अशीतिं वातजान्रोगांश्चत्वारिंशच्च पैत्तिकान् ।
विंशतिं श्लैष्मिकांश्चैव संसृष्टान्सान्निपातिकान् ॥
सर्वानर्शोगदान्हन्ति वृक्षमिन्द्राशनिर्यथा ।
सकाञ्चनाभो मृगराजविक्रम-
स्तुरङ्गमं चाप्यनुयाति वेगतः ।
स्त्रीणां शतं गच्छति सोतिरेकं
प्रकृष्टदृष्टिश्च यथा विहङ्गः ॥
पुत्रान्संजनयेद्धीरान्नरासिंहनिभांस्तथा ।
नारसिंहमिदं चूर्णं सर्वरोगहरं नृणाम् ॥
वाराहीकन्दसंगस्तु चर्मकारालुको मतः ।
पश्चिमे घृष्टिशब्दाख्यो वराहो लोमवानिव ॥

शतावरी ६४ तोले, गोखरू ६४ तोले, वाराहीकंद ८० तोले, गिलोय १०० तोले, भिलावे १२८ तोले, चीता ४० तोले, शोधित किये तिलोंका चूर्ण ६४ तोले, त्रिकुटा ४२ तोले, खांड २८० तोले, शहत १५० तोले, घृत ७० तोले, शतावरीके समान विदारीकंदका चूर्ण, इन सबको मिलाय चूर्ण बनाय चिकने पात्रमें डाल स्थापित करे, दो तोलेभर खाकर मनोवांछित भोजन करै, एक महीना सेवनेसे बुढापा और पीडाको नष्ट करता है, वलीपलित, खालित्य, प्रमेह, पांडुआदि, पीनस, अठारह कुष्ठ, आठ उदररोग, भगंदर, मूत्रकृच्छ्र, गृध्रसी, हलीमक, क्षय, महाश्वास, भयंकर पांचों खांसी, अस्सी वातरोग, चालीस पित्तके रोग, वीस कफके रोग, द्विदोषज, सन्निपातज और सब प्रकारके बवासीर रोग, इनको ऐसे नष्ट करता है जैसे वृक्षको इंद्रका वज्र। इस नरसिंहचूर्णको सेवन करनेवाला पुरुष सुवर्णके समान तेजस्वी होताहै और सिंहसरीखा पराक्रमवाला तथा वेगमें घोडेके समान दौडनेवाला होताहै, और सामर्थ्यसे १०० स्त्रियोंमें गमन करसकताहै गरुडके समान ऊंची दृष्टिवाला होताहै

तथा सिंहसरीखे वीर पुत्रोंको उपजाताहै, यह नारसिंहचूर्ण मनुष्योंके सब रोगोंको नाश करनेवाला है, विदारीकंद सेवन करनेवाला पुरुष चर्मकारवृक्षसमान दृढलिंगवाला और आलुकके समान खाज (रमणकी उत्कंठा) वाला, और सूकरके लोमसरीखा दृढ होताहै।

## तुगाक्षीर्यादिचूर्ण।

मधुकेन तुगाक्षीरी पिप्पली क्षौद्रसर्पिषा।
विडङ्गपिप्पलीभ्यां च त्रिफला लवणेन वा॥
संवत्सरप्रयोगेण स्मृतिमेधाबलप्रदा।
भवत्यायुःप्रदा नृणां जरारोगनिबर्हिणी॥

(१) मुलहटीके चूर्णसे वंशलोचन, (२) मधु और घृतसे पीपल, (३) विडंग और पीपलसे अथवा केवल लवणसे त्रिफला, यह तीनों प्रयोग पृथक् २ एक वर्षतक सेवन किये हुए स्मरणशक्ति, मेधा, बल और आयुष्यको देनेवाले हैं और वृद्धावस्थाके रोगोंको नष्ट करते हैं।

## शतावरीचूर्ण।

भुक्त्वा वरीं क्षीरयुतां मनुष्यो
भुङ्क्ते शतं सुन्दरि सुन्दरीणाम्।
त्वं तावदेकासि मया तु साद्य
भुक्ता रतौ पश्य कुतूहलं मे॥

हे सुन्दरि! शतावरीका चूर्ण दूधके साथ खाकर मनुष्य सैकडों सुन्दर नारियोंको भोगता है, तू तो अकेली है, आज मैंने वह खाईहै, आज संभोगकालमें मेरे कुतूहलको देखो।

## श्वेताऽर्कचूर्ण।

पुष्यार्कयोगे संगृह्य श्वेतार्कस्य तु मूलकम्।
छायाशुष्कन्तु तच्चूर्णं मन्त्रेणैवाभिमन्त्रितम्॥
कर्षमर्धपलं वापि प्रातरुत्थाय यः पिबेत्।
तक्रेण सर्पिषा वापि जीर्णान्ने क्षीरभोजनम्॥
एवं सप्ताहमात्रेण कविर्भवति बालकः।
"ॐ महेश्वराय नमः" अनेनाभिमंत्रयेत्॥

पुष्याऽर्कयोग (जिस दिन रविवारमें पुष्य नक्षत्र हो उसे पुष्याऽर्क कहतेहैं) में सफेद आककी जडको लाकर छायामें सुखाकर चूर्ण बनावे, इस चूर्णमेंसे १ तोला वा आधा तोला चूर्ण पूर्वलिखित मंत्रसे अभिमंत्रित कर, प्रातःकालमें छाछ वा घृतके साथ खावे और पचनेपर दूधका भोजन करे, इसके १ सप्ताह सेवन करनेसे बालक (अज्ञ) भी कवि होजाताहै।

## अपामार्गादिचूर्ण।

अपामार्गवचाशुंठीविडङ्गशङ्खपुष्पिकाः।
शतावरी गुडूची च जया चैषां हि चूर्णकम्।
घृतेन भक्षयेत्सर्वं नित्यं ग्रन्थसहस्रधृक्॥

आधाझारा, वच, सोंठ, विडंग, शंखाहूली, शतावरी, गिलोय और हर्र, इनका चूर्ण घृतके साथ प्रतिदिन भक्षण करनेसे ग्रन्थसहस्रकी धारणा होती है।

## आभा और सोमराजीका प्रयोग।

आभाश्च सोमराजीश्च समभागविचूर्णिताम्।
नरः क्षीरेण संपीय सुकृशः स्थूलतां व्रजेत्॥
देहकम्पे च शोषे च योगमेतत्प्रयोजयेत्।
मासमात्रोपयोगेन मतिमाञ्जायते नरः॥
मेधावी स्मृतिमांश्चैव वलीपलितनाशनः।

बबूरके बीज और बापचीके बीज इन दोनोंको समानभाग लेकर चूर्ण करके दूधके साथ सेवन करनेसे अति कृश मनुष्यभी स्थूलताको प्राप्त होताहै तथा शरीरकंप और शोषरोगमें यह प्रयोग अत्यंत हितकारी है, इसको केवल एक महीनेपर्य्यंत सेवन करनेसे मनुष्य बुद्धिमान् होजाताहै। तथा मेधायुक्त, स्मरणशक्तिसम्पन्न और वली एवं पलितादि रोगोंसे रहित होताहै।

## सुवर्णके चार प्रयोग।

आयुष्कामः शंखपुष्प्या समेतं
मेधाकामः काञ्चनं सोग्रगन्धम्।

लक्ष्मीकामः पद्मकिञ्जल्कयुक्तं
खादेत्कामं कामकामो विदार्या ॥

आयुका इच्छुक शंखाहूलीसे, मेधाका इच्छुक वचसे, लक्ष्मीका इच्छुक नागकेसरसे और कामदेवका इच्छुक विदारीकन्दसे सुवर्ण चूर्णको खावे ।

## व्योषादिसत्तू ।

व्योषं विडङ्गशिग्रूणि त्रिफलां कटुरोहिणीम् ।
बृहत्यौ द्वे हरिद्रे द्वे पाठामतिविषां स्थिराम् ॥
हिङ्गुकेबूकमूलानि यवानीधान्यचित्रकम् ।
सौवर्चलमजाजीं च हपुषां चेति चूर्णयेत् ॥
चूर्णतैलघृतक्षौद्रभागाः स्युर्मानतः समाः ।
सक्तूनां षोडशगुणो भागः संतर्पणं पिबेत् ॥
प्रयोगात्तस्य शाम्यन्ति रोगाः सन्तर्पणोत्थिताः ।
प्रमेहा मूढवाताश्च कुष्ठान्यर्शांसि कामला ॥
प्लीहपाण्ड्वामयः शोथो मूत्रकृच्छ्रमरोचकः ।
हृद्रोगो राजयक्ष्मा च कासश्वासौ गलग्रहः ॥
कृमयो ग्रहणीदोषाः श्वैत्र्यं स्थौल्यमतीव च ॥
नराणां दीप्यते चाग्निः स्मृतिर्बुद्धिश्च जायते ॥

सोंठ, मिरच, पीपल, वायविडंग, सहोंजना, त्रिफला, कुटकी, दोनों कटेली, हलदी, दारुहलदी, पाठा, अतीस, शालपर्णी, हींग, सुपारी, मूली, अजवायन, धनियां, चीता, काला नमक, जीरा और हाऊवेर, इनसबका, चूर्ण करे। यह चूर्ण, तैल, घृत और शहद परिमाणसे समान लेकर खावे, सत्तुओंका १६ वां भाग ऊपरसे संतर्पणको पीवे । इसके प्रयोगसे संतर्पणसे उत्थित हुए रोग शान्त होतेहैं । प्रमेह, मूढवात, कुष्ट, बवासीर, कामला, प्लीहरोग, शोजा, मूत्रकृच्छ्र, अरोचक, हृद्रोग, राजरोग, खांसी, श्वास, गलग्रह, कृमिरोग, ग्रहणीदोष, श्वित्रकुष्ट और मेदरोगका नाश होताहै । और मनुष्योंकी अग्नि दीप्त होतीहै । स्मृति और बुद्धि उपजतीहै ।

## कल्याणकावलेह ।

सहरिद्रा वचा कुष्ठं पिप्पली विश्वभेषजम् ।
अजाजी चाजमोदा च यष्टी मधुकसैंधवे ॥
एतानि समभागानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ।
तच्चूर्णं सर्पिषा लेह्यं प्रत्यहं भक्षयेन्नरः ॥
एकविंशतिरात्रेण भवेच्छ्रुतिधरो नरः ।
मेघदुन्दुभिनिर्घोषो मत्तकोकिलनिस्वनः ॥

हलदी, वच, कूठ, पीपल, सोंठ, जीरा, अजमोद, मुलैठी और सैन्धव समानभाग लेकर घी मिलाकर नित्य चाटै तो मनुष्य २१ दिनकी सुनीहुई बातको नहीं भूलै और मेघ तथा दुन्दुभिशब्दकी समान स्वरवाले और मदोन्मत्त कोयलकी समान स्वरवाले होजातेहैं ।

## मन्दबुद्धिनाशक अवलेह ।

मोथे छह औ शुंठी लेइ । तीनहिं तीन टंक धरदेइ ॥
मजीठ लेहु दश टंक प्रमान । हाहूबेर ताहिसम जान ॥
पांचसेर सहत लै आइ । पीस औषधी ताहि मिलाइ ॥
चिकने भाजनमें सब पाइ । जब द्रोणीमें देहु दबाइ ॥
जो द्रोणी नहिं पाइये, लीद खातमें राख ।
दिन चालिस परमान है, यहै पुरातन साख ॥
पैसे तीन नित्यप्रति खावै । चार मासकी अवधि बतावै ॥
भूली बातैं सबै चेतावै । बालपनेकी भाष सुनावै ॥
वीरज बढ़ै भूख अति होइ । तुरंगसमान पराक्रम सोइ ॥
विन्दुपात जेते परमेह । निश्चय रोग हरै सब देह ॥

---

१ "कार्पिक वाक्यशुद्धिकृत् ।" इति कामतन्त्रे ।
"भक्षयेन्मासमेकन्तु वृहस्पतिसमो भवेत् ॥"

२ "जडगद्गदमूकत्व लेह. कल्याणको हरेत्" इति चक्रदत्ते ।

## कल्पअवलेह ।

मिर्चे मुलेठी सब समान ले कपरछान करलीजे, घृतके संग चटावै, दिन २१ पश्चात् रोगी महासुख पावै। जिह्वा शब्द महारस होय, कोकिलाशब्द बोले कंठ सोय।

## निदिग्धिकाअवलेह ।

निदिग्धिकापलशतं तदर्धं ग्रन्थिकस्य च ।
चित्रकस्य तदर्धं च दशमूलं च तत्समम् ॥
द्रोणद्वयेऽम्भसः क्वाथ्यमष्टभागावशेषितम् ।
पूते क्षिपेत्तदर्धं तु पुराणस्य गुडस्य च ॥
सर्वमेकत्र कृत्वा तु लेहवत्साधु साधयेत् ।
अष्टौ पलानि पिप्पल्यास्त्रिजातत्रिपलं तथा ॥
मरिचानां पलं चैकं सर्वमेकत्र चूर्णयेत् ।
मधुनः कुडवं दत्त्वा भक्षयेत्तु यथाबलम् ॥
स्वरवुद्धिकरं चैव प्रतिश्यायहरं परम् ।
कासश्वासाग्निमान्द्यार्शोगुल्ममेहगलामयान् ॥
आनाहमूत्रकृच्छ्रांश्च हन्याद्ग्रंथ्यर्वुदानि च ।

छोटी कटेरी १०० पल, पीपलामूल ५० पल, चित्रक २५ पल, और दशमूल २५ पल, इन सबको थोडा कूटकर २ द्रोण ( २०४८ तोला ) जलमें डाल अष्टावशेष क्वाथ करे, पीछे क्वथित जलको छान उसमें पुराना गुड़ १२८ तोला डाल अच्छी तरह अवलेहके समान सिद्ध करे। पश्चात् उतारकर शीतल होनेपर उसमें पीपल ८ पल, तज, पत्रज और नागकेसर एक २ तोला, मरिच १ पल और मधु १६ तोला, डालकर यथाशक्ति खावे, यह स्वरकारक, वुद्धिदाता और प्रतिश्यायका नाशक है। और कास, श्वास, अग्निमांद्य, ववासीर, वायुगोला, प्रमेह, गलेके रोग, आनाह, मूत्रकृच्छ्र, ग्रन्थि और अर्वुदरोगोंको नष्ट करता है।

## अश्वगन्धादिअवलेह।

अश्वगन्धा चाजमोदा पाठा कुष्टं कटुत्रयम्।
शतपुष्पा वरी चैव सैन्धवञ्च समं समम्॥
एतदर्धं वचा चैव चूर्णितं मधुसर्पिषा।
भक्षयेत्कर्षमात्रन्तु जीर्णान्ते क्षीरभोजनम्॥
सहस्रग्रन्थधारी स्याद्ब्रह्मचारी कविर्भवेत्॥

असगन्ध, अजमोद, पाढ़, कूठ, त्रिकुटा, सौंफ, शतावर और सैंधानमक यह सब समानभाग ले, इन सबोंसे आधी वच लेवे। इन सबोंकों कूटकर चूर्ण बनाले। इसमेंसे १ तोला खावे, पचनेपर दूधका भोजन करे, इसके सेवनसे सहस्र ग्रन्थ धारण करनेकी शक्ति होवे और वह पुरुष ब्रह्मचारी और कवि होवे।

## द्वितीय अश्वगन्धादिअवलेह।

अश्वगन्धा वचा कुष्ठा भृङ्गराजस्तु वाकुची।
अजाजी अजमोदा च यष्टी च मधु सैन्धवम्॥
तथाटरूषं ब्राह्मी च शंखपुष्पी तथैव च।
एतानि समभागानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत्॥
भक्षयेत्प्रातरुत्थाय मधुना सह सर्पिषा।
सप्तरात्रेण मेधावी द्वाभ्यां श्रुतिधरो भवेत्॥
मयूरस्वरनिर्घोषो मत्तकोकिलकस्वरः।
सहस्रं संस्मरेद्ग्रन्थान्किन्नरैः सह गायन्ति॥
सारस्वतमिदं चूर्णं सर्वव्याधिहरं परम्।

असगंध, वच, कूठ, भांगरा, वाकुची, अजगन्ध (एकप्रकारकी तुलसी है), अजमोद, मुलहटी, सैंधानमक, अडूसा, ब्राह्मी और शखाहुली, यह सब समभाग ले चूर्ण बनावे, इस चूर्णको प्रातःकाल मधु और घृतके साथ मिलाकर खावे, सात रात्रिमेंही विद्वान् होजाताहै, दो सप्ताहमें धारणावान्, मोरके समान स्वरवाला, मत्त कोकिलकीसी

वाणी बोलनेवाला, सहस्र ग्रन्थकी स्मरणशक्तिसे युक्त होकर किन्नरोंके साथ गाताहै। यह सारस्वत चूर्ण सम्पूर्ण व्याधियोंको नाश करनेके लिये परम औषध है।

## त्रिफलाक्काथ।

हरीतक्याश्चामलक्या विभीतकस्य वै फलम्।
त्रिफलेत्युच्यते वैद्यैर्वक्ष्यामि भागनिर्णयम्[1]॥
भृङ्गराजरसेनापि घृतेन सह योजितः।
वलीपलितहन्ता च तथा मेधाकरः स्मृतः॥

वैद्य, हर्र, आमला और बहेडे इन तीनोंके फलको त्रिफला कहते हैं। इनका भागनिर्णय हारीतने वर्णन कियाहै, यह त्रिफला भांगरेके रस अथवा घृतके साथ सेवन कियाहुआ वलि (शरीरकी सिकुड़न), पलित रोगका नाशक और बुद्धिका बढ़ानेवाला है।

## अमृतसारगुटी।

फलत्रिकामृतामुस्तवृद्धदारुविडंगकम्।
वचानामेकशं चैव द्विपलं द्विपलं भवेत्॥
कटुत्रिकं कणामूलं जलमूलकचित्रकैः।
त्वगेलानागचूर्णानां प्रत्येकं च पलं पलम्॥
सर्वचूर्णमिदं श्लक्ष्णं पलानां पंचविंशतिः।
द्विगुणेन गुडेनैव मोदकान्परिकल्पयेत्॥
शतत्रयं षष्ठ्यधिकं प्रत्यहं भोजनोपरि।
सुविशुद्धशरीरस्तु शस्ते काले शुभे दिने॥
विधाय काले चैकैकं भक्षयेदमृतोपमम्।
जलं वा अनुपातव्यं भोजनं सार्वकामिकम्॥

---

१ कोई आचार्य समान भाग त्रिफलाको लेतेहैं कोई १ हर्र, २ बहेडा, ४ आमला लेते है इसप्रकार त्रिफलाके लिये कई मत मिलतेहैं, पर प्रत्येक अवस्थामें त्रिफला रसायनरूप है।

मासे तु प्रथमे सर्वान्व्याधींश्च नाशयेद्ध्रुवम् ।
द्वितीये पुष्टिजननं तृतीये कनकप्रभः ॥
चतुर्थे शुक्रबहुलः पंचमे तु महामतिः ।
षष्ठे नागसहस्राणां बलादेवातिरिच्यते ॥
सप्तमे वाजिवेगः स्यादष्टमे मंत्रसाधकः ।
सर्वज्ञो नवमे मासि दशमे पवनोपमः ॥
स्त्रीजिदेकादशे मासे नाग्निना द्वादशे दहेत् ।
वलीपलितनिर्मुक्तो युवकादधिको भवेत् ॥
एवं संवत्सरं यावद्यः करोति पुमानिह ।
वत्सराणां सहस्राणि जीवेन्नास्त्यत्र संशयः ॥

अर्थ—हरड़, बहेड़ा, आमला, गिलोय, नागरमोथा, विधारा और वच, प्रत्येकका चूर्ण आठ २ तोले, सोंठ, मिरच, पीपल, पीपलामूल, सुगंधवाला, चीतेकी जड़, दालचीनी, इलायची और नागकेशर, प्रत्येकका चूर्ण चार-चार तोले और सबसे दुगना गुड़ लेवै । सबको मिलाकर ३६० तीन-सौसाठ लड्डू बनावै । वमन, विरेचनादिसे शुद्ध होकर सुसमय शुभदिनमें रोज २ एक लड्डू खाय, ऊपरसे जल पीवै । इस औषधिपर इच्छानुसार भोजन, पान करे, इसको सेवन करनेसे पहिले महीनेमें सर्वप्रकारके रोग दूर होजातेहैं । दूसरे महीनेमें पुष्टि होतीहै । तीसरे महीनेमें सुवर्णके-समान शरीरकी कांति होतीहै । चौथे महीनेमें शुक्रकी अधिकता होतीहै। पांचवें महीनेमें महाबुद्धिमान् होताहै । छठे महीनेमें हाथीके समान बली होताहै । सातवें महीनेमें घोडेके समान वेग होताहै। आठवें महीनेमें मंत्रसिद्धि होतीहै । नवमें महीनेमें सर्वज्ञ होताहै । दशवें महीनेमें पवनके समान गति होतीहै । ग्यारहवें महीनेमें मैथुनके द्वारा स्त्रीको जीतताहै । बारहवें महीनेमें अग्निके समान तेजकी वृद्धि होतीहै । एक वर्षके बाद वली-पलितादि रोगोंसे रहित होकर दीर्घायु होताहै ॥

## शिवगुटिका ।

द्राक्षाभीरुविदारिकाद्वयपृथक्पर्णीस्थिरापुष्करैः
पाठाकौटजकर्कटाख्यकटुकारास्नांबुदालाबुभिः ।

दन्तीचित्रकचव्यवारणकणावीराष्टवर्गौषधै-
रब्द्रोणे चरणस्थिते पलमितैरेभिः पृथग्भावयेत् ॥
धात्रीमेषविषाणिकात्रिकटुकैरेभिः पृथक्पंचभि-
र्द्रव्यैश्च द्विपलोन्मितैरपि पलं चूर्णं विदारीभवम् ।
तालीसं कुडवं चतुःष्पलमिह प्रक्षिप्यते सर्पिष-
स्तैलस्य द्विपलं पलाष्टकमदः क्षौद्रं भिषग्योजयेत् ॥
तुल्यं पलैः षोडशभिः सिताया-
स्त्वक्क्षीरिकापत्रककेशरस्य ।
बिल्वांशकैस्त्वक्त्रुटिसंप्रयुक्तै-
रित्यक्षमात्रा गुटिकाः प्रकल्प्याः ॥
तासामेकतमां प्रयुज्य विधिवत्प्रातः पुमान्भोजनात्
प्राग्वा मुद्गदलांबुजांगलरसं शीतं शृतं वा जलम् ।
माक्षीकं मदिरासुगुर्वशनभुक्पीत्वा पयो वा गवां
प्राप्नोत्यंगमनंगवत्सुभगतां सम्पन्नमानंदकृत् ॥
शोफग्रन्थ्यवमंथवेपथुवमीपाण्ड्वामयश्लीपद-
प्लीहार्शःप्रदरप्रमेहपिटिकामेहाश्मरीशर्कराः ।
हृद्रोगार्बुदवृद्धिविद्रधियकृद्योन्यागदान्सानिला-
नूरुस्तंभभगन्दरज्वररुजस्तूनीप्रतूनीतृषाः ॥

मुनक्का, शतावर, विदारीकन्द, शालपर्णी, पृष्टपर्णी, सेमर, पोहकर-मूल, पाढ़, कुड़ाकी छाल, काकड़ासींगी, कुटकी, रास्ना, नागरमोथा, तूंबी-मीठी, दन्तीमूल, चित्रक, चव्य, गजपीपर और अष्टवर्ग ( महामेदा, मेदा, जीवक, ऋषभक, ऋद्धि, सिद्धि, कांकोली, क्षीरकांकोली) इनको एक २ पल लेजौ कुटकर १ द्रोण जलमें चतुर्थांश शेष रहनेतक क्वाथ करे। पश्चात् इस जलमें, आमला, मेढ़ासींगी, त्रिकुट(सोंठ,मिरच, पीपर) यह औषध दो २ पल तथा विदारीकन्द १६ तोले, घृत १६ तोले, तैल ८ तोले, मिश्री ६४ तोले, शहद ३२ तोले, वंशलोचन, पत्रज, नागके-शर, दालचीनी और इलायची यह प्रत्येक चार २ तोले ले, यथाविधि सबको मिलाकर एक २ तोलाकी गोली बना लेवे, इसमेंसे ( अग्नि-

बलानुसार ) प्रातःकाल १ गोली विधिपूर्वक खावे, मूंगका जल, मांसका रस, ठंडा पानी, उष्ण जल, शहद और मदिरा लेता हुआ गरिष्ठ भोजन करे, अथवा गौका दूध पीवे तो मनुष्य कामदेवके समान रूपवान् और आनन्द करनेवाला होताहै । यह शिवगुटिका, सोजा, ग्रन्थि, अवमन्थ, कम्पवायु, वमी, पाण्डु, श्लीपद, प्लीहा, अर्श, प्रदर, प्रमेहपिटिका, प्रमेह, अश्मरी, शर्करा, हृद्रोग, अर्बुद, अण्डकोशादि वृद्धिरोग, विद्रधि, यकृत, योनिरोग, वातव्याधि, ऊरुस्तम्भ, भगन्दर, ज्वररोग, तूनी, प्रतूनी और तृषारोगोंको नष्ट करती है।

## चन्द्रप्रभा वटी ।

वायविडङ्ग, चीता, सोंठ, मिर्च, पीपली, हर्र, बहेरा, आंवला, देवदारु, चिरायता, पीपलामूल, नागरमोथा, कचूर, वच, सनाय, जवाखार, सज्जीखार, सेंधा, सोंचर, विडलोन, हल्दी, दारुहल्दी, धनिया, गजपीपल और अतीस यह ओषधियां एक एक तोला, निसोत, दन्तीमूल, तज, तमालपत्र, बंशलोचन, इलायची, चार चार तोले, शिलाजीत ३२ तोले, शुद्धगूगल १६ तोला, लोहभस्म ८ तोला, सुवर्णमाक्षिक १ तोला, और शक्कर १६ तोला, इन सबोंको मिलाकर एक एक तोलेकी गुटी बनावे। यह सब रोगोंको नष्ट करनेमें समर्थ है । मस्तक और नेत्रके विकार दूर होकर उनमें ठण्डक आतीहै। दिमाग ताजा होकर बुद्धि और स्मरणशक्ति बढ़तीहैं।

इन गोलियोंका सेवन करनेवाले मनुष्यको परहेजकी कोई जरूरत नहीं है।

## गुग्गुलरसायन ।

त्रिफलाशनखदिरामृतवर्षाभूभृङ्गगोक्षुरक्काथे ।
सार्द्धाढके तु गुग्गुलुपलानि त्रिंशच्च लेहवद्विपचेत्॥
मधुघृतसिताविमिश्रं लिहेन्नरः कान्तिबलबुद्धियुतः ।
तथा गदैर्विमुक्तो जीवति संवत्सरांस्त्रिशतान् ॥

अर्थ—त्रिफला, विजयसार, खैर, गिलोय, पुनर्नवा, भांगरा और गोखरूके डेढ आढक क्वाथमें तीस पल गूगलको लेहकी समान पकावे, पश्चात् इसमें सहत, घी और मिश्री मिलावे। यह अवलेह कान्ति, बल और बुद्धिको उत्पन्न करताहै। इसका सेवन करनेवाला सम्पूर्ण रोगोंसे रहित होकर तीन सौ वर्षपर्यन्त जीता रहताहै।

## त्रिफलागुग्गुलु ।

पलानि क्वाथयेत्षष्टिं त्रिफलायास्तु गुग्गुलोः ।
पलैः षोडशभिः सार्धमपां द्रोणद्वयेन तु ॥
चतुर्भागावशेषं तु कृत्वा भूयोऽप्यधिश्रयेत् ।
घनीभूतं कषायं तु ज्ञात्वा चोद्धृत्य निक्षिपेत् ॥
छिन्नाविडङ्गव्योषाणां चूर्णानि पलिकानि च ।
ततो मात्रां बलापेक्षी भक्षयेद्वातरक्तिनम् ॥
कुष्ठिनं श्वित्रिणं चैव गुल्मिनं मेहिनं तथा ।
बलं मेधां स्मृतिं ज्ञानं तेज आयुर्विवर्धयेत् ॥

अर्थ—त्रिफला ६० पल लेकर क्वाथ करे और गूगल १६ पलको दो द्रोण जलमें चतुर्थांश जल रहनेतक पकावे पश्चात् दोनोंको पुनः अग्निपर पकावे जब गाढा हो जाय, तब गिलोय, वायविडंग और त्रिकुटाका एक २ पल चूर्ण डाल देवे तदनन्तर मात्राका विचार कर वातरक्त-रोगी, कुष्ठरोगी, श्वित्री, गुल्मी और प्रमेहरोगीको सेवन करावे । यह बल, मेधा, धारणा, ज्ञान, तेज और आयुको बढ़ानेवाला है ।

## भृङ्गराजरसायन ।

क्षुण्णं सम्यग्भृंगराजं वस्त्रपूतं प्रयत्नतः ।
क्षीरं तु समभागेन मासमेकं नियोजयेत् ॥
वर्षेणान्धो गमनरहितो मत्तमातंगगामी
मूको वाग्मी श्रवणरहितो दूरशब्दानुश्रावी ॥
षण्ढः पुत्री भवति पलितो नीलजीमूतकेशो
जीर्णा दन्ताः पुनरपि दृढा वज्रदेहा भवन्ति ॥

अर्थ—अच्छे प्रकारसे भांगरेके पत्तोंका चूर्ण बनाकर वस्त्रमें छानकर बराबर दूधके साथ एक महीनेपर्यंत सेवन करै। इस रसायनके प्रभावसे एक वर्षमें अंधा और चलनेमें असमर्थ मनुष्य मत्त हाथीके समान गमन करताहै । गूँगा मनुष्य वाचाल होताहै । कर्णरहित यानी बहिरा मनुष्य दूरसे शब्दोंको श्रवण करताहै । नपुंसक पुरुष पुरुषार्थको प्राप्त होकर पुत्रोंको उत्पन्न करताहै । पलितरोगी (सफेद बालोंवाला) मेघके समान

नीलवर्ण केशोंको धारण करताहै। पुराने दांत फिरसे दृढ़ और शरीर वज्रके समान होजाताहै।

## लोहरसायन।

गुग्गुलुस्तालमूली च त्रिफला खदिरं वृषम्।
त्रिवृतालम्बुषा स्नुक्क निर्गुण्डी चित्रकं तथा॥
एषां दशपलान्भागांस्तोये पंचाढके पचेत्।
पादशेषं ततः कृत्वा कषायमवतारयेत्॥
पलद्वादशकं देयं तीक्ष्णलोहं सुचूर्णितम्।
पुराणसर्पिषः प्रस्थं शर्कराष्टपलोन्मितम्॥
पचेत्ताम्रमये पात्रे सुशीते चावतारिते।
प्रस्थार्धं माक्षिकं देयं शिलाजतु पलद्वयम्॥
एला त्वक्च पलार्धं च विडंगानि पलद्वयम्।
मरिचं चांजनं कृष्णा द्विपलं त्रिपलान्वितम्॥
पलद्वयं तु काशीसं सूक्ष्मचूर्णकृतं बुधैः।
चूर्णं दत्त्वा सुमथितं स्निग्धे भाण्डे निधापयेत्॥
ततः संशुद्धदेहस्तु भक्षयेदक्षमात्रकम्।
अनुपानं पिबेत्क्षीरं जांगलानां रसं तथा॥
वातश्लेष्महरं श्रेष्ठं कुष्ठमेहोदरापहम्।
कामलां पांडुरोगं च श्वयथुं सभगंदरम्॥
मूर्छामोहविषोन्मादगराणि विविधानि च।
स्थूलानां कर्षणं श्रेष्ठं मेदसः परमौषधम्॥
कर्षयेच्चातिमात्रेण कुक्षिं पातालसन्निभम्।
बल्यं रसायनं मेध्यं वाजीकरणमुत्तमम्॥
श्रीकरं पुत्रजननं वलीपलितनाशनम्।
नाश्नीयात्कदलीकन्दं कांजिकं करमर्दकम्॥
करीरं कारवेल्लं च षट्ककाराणि वर्जयेत्।

अर्थ—गूगल, मूसली, त्रिफला, खैर, वांसा, निशोत, गोरखमुंडी, थोहर, समालू और चीता इनको चालीस तोलेभर ले १२५० तोले पानीमें पकावै। जब चतुर्थांश बाकी रहै, तब क्राथको उतारै। तीक्ष्ण-लोहेका चूर्ण ४८ तोले, पुराना घृत ६४ तोले और खांड ३२ तोले इन सबोंको तांबेके पात्रमें पकावै। जब अच्छीतरह शीतल होजावै तब शहद ३२ तोले, शिलाजीत ८ तोले, इलायची और दालचीनी दो दो तोले, वायविडंग १२ तोले, मिरच, सहोंजना, पीपल, त्रिफला, यह ८ तोले, कसीस ८ तोले, इन सबोंको महीन चूर्ण करना। इस चूर्णको डाल मथकर चिकने पात्रमें स्थापित करै, पीछे शुद्धशरीरवाला १ तोलाभर खावै। दूध तथा जांगल देशके मांसका रस अनुपान करना। वात, कफको नाशताहै। श्रेष्ठ है। कुष्ठ,प्रमेह और प्रदर इनको हरताहै। कामला, पांडुरोग, सोजा, भगंदर, मूर्छा, मोह और विष, इनको नाश करताहै। स्थूलोंको मांडा करताहै। मेदवालोंको उत्तम औषधि है। और पातालके समान कुक्षिकोंको कृशित करताहै। बलोमें हित है। रसायन है। बुद्धिको बढ़ाताहै। उत्तम वाजीकरण है। शोभा करताहै। पुत्रको उपजाताहै। वली पलितको नाश करताहै। केला, कंद, कांजी, करौंदा, वंशफल अथवा टींट, करेला इन छ ककारादिकोंको वर्जित करै।

## शिलाजीतप्रयोग।

शिलाजीत और ब्राह्मी महौषधि बराबर बराबर लेकर शहद और मक्खनके साथ गोली बनावे। एक गोली सवेरे दूधके साथ लेनेसे निश्चयकर बुद्धिकी वृद्धि होगी।

## अगस्त्यहरीतकी।

द्विपंचमूलेभकणात्मगुप्ताभार्गीशठीपुष्करमूलविश्वाः।
पाठामृताग्रंथिकशंखपुष्पीरास्नाग्यपामार्गबलायवासान्।
द्विपालकान्यस्य यवाढकं च हरीतकीनां च शतं गुरूणाम्।
द्रोणे जलस्याढकसंयुते वा क्राथे कृते पूतचतुर्थभागे॥
पचेत्तुलां शुद्धगुडस्य दत्त्वा पृथक्सतैलं कुडवं घृतं च।
चूर्णन्तु तावन्मगधोद्भवाया देयं च तस्मिन्मधुशीतसिद्धम्।
रसायनं कल्कमथावलिह्याद्वे चाभये नित्यमथाशु हन्यात्।
तद्राजयक्ष्मग्रहणीप्रदोषं शोफाग्निमांद्यं स्वरभेदकं च॥

पांड्वामयं श्वासशिरोविकारान्हृद्रोगहिक्काविषमज्वरांश्च ।
मेधावलोत्साहगतिप्रदो वै हरीतकीपाकवरिष्ठ एषः ।

अर्थ-दशमूल, गजपीपल, कौंचके बीज, भारंगी, कचूर, पुहकरमूल, सोंठ, पाढ, गिलोय, पीपलामूल, शंखपुष्पी ( शंखाहूली ) रास्ना, चित्रक, ओंगा, गंगेरन और जवासा, इन सब औषधियोंको दोदो पल लेवे, वडीहरड १००, पानी ३६० पल अर्थात् २७ सेर ९ पैसे १ टंक लेवे, पीछे उन हरडोंको उस पानीमें औटावे, जब जलका चतुर्थांश रहे तब उतार लेवे पीछे १० सेर गुड २० पल पानीमें औटावे पीछे ४ पल तेल, ४ पल घृत, ४ पल पीपलका चूर्ण और हरड पूर्वोक्त गुडमें डालै और तैलादिक मिलावे जब शीतल होजाय, तब ४ पल शहद डाले, इलायची, नागकेशर, पत्रज और तज ये चारों औषधि एक २ पल डाले। यह रसायन है, इनमेंसे दो हरड कल्कसमेत नित्य प्रातःकाल खाय, तो राजयक्ष्मा, संग्रहणी, सूजन, मन्दाग्नि, स्वरभेद, पांडुरोग, श्वास, मस्तकरोग, हृदयरोग, हिचकी और विषम ज्वर इनका नाश करे, बुद्धि, वल और उत्साहको वढावे, चलनेकी शक्तिको देवे। इस हरडके पाकको अगस्त्य ऋषिने निर्माण किया है।

## बाहुशाल गुड ।

त्रिवृत्तेजोवती दन्ती श्वदंष्ट्रा चित्रकं शठी ।
गवाक्षी विश्वमुस्ता च विडंगा च हरीतकी ॥
पलोन्मितानि चैतानि पलान्यष्टावरुष्करात् ।
तावत्पलं वृद्धदारु सूरणस्य तु षोडश ॥
जलद्रोणद्वये क्वाथ्यं चतुर्भागावशेषितम् ।
पूतंपूतं रसं भूयः क्वाथ्येभ्यस्त्रिगुणो गुडः ॥
लेहं पचेत्तु तं तावद्यावद्दर्वीप्रलेपनम् ।
अवतार्य ततः पश्चाच्चूर्णानीमानि दापयेत् ॥
त्रिवृत्तेजोवतीकन्दचित्रकान्द्विपलांशकान् ।
एलात्वङ्मरिचं चापि नागाह्वं चापि षट्पलम् ॥
द्वात्रिंशत्पलकं चैव चूर्णं दत्त्वा निधापयेत् ।

ततो मात्रां प्रयुंजीत जीर्णे क्षीणे रसायने ॥
पंचगुल्मान्प्रमेहांश्च पांडुरोगं हलीमकम् ।
जयेदर्शांसि सर्वाणि तथा सर्वोदराणि च ॥
रसायनकरश्चैव मेधाजननकारकः ।
गुडः श्रीबाहुशालोयं दुर्नामारिः प्रकीर्तितः ॥

अर्थ—निसोत, मालकांगनी, दन्ती, गोखरू, चित्रक, कचूर, इन्द्रायण, सोंठ, नागरमोथा, वायविडंग और हरड इन औषधियोंको चार २ तोला लेवे, पानी दो द्रोण लेवे, भिलावें ८ पल, विधायरो ८ पल, जमीकन्द १६ पल, इन सबोंको पूर्वोक्त जलमें डालकर औटावे, जब चौथाई शेषरहे, तब उतारकर क्वाथसे तिगुना गुड डालकर औटावे और कलछीसे चलाता जाय, आगे कहे प्रकारसे अवलेह बनालेवे, जब कलछीमें लिपटनेलगे, तब उतारकर यह चूर्ण डाले, और निसोत, मालकांगनी, सूरण (जमीकंद), चित्रक, इनको दो २ पल लेय इलायची छोटी, तज, मिरच, नागकेशर, यह औषधि छः छः पल लेय, इन सबोंको उस अवलेहमें डालकर रक्खे, पीछे इसकी मात्रा देवे। अजीर्णतामें, क्षीणतामें यह रसायन है, पांचप्रकारके गुल्म, प्रमेहमात्र, पांडुरोग, हलीमक, सर्वप्रकारकी बवासीर, तथा सर्वप्रकारके उदररोग-पर यह उत्तम रसायन है। बुद्धि तीव्र करे। यह बाहुशाल गुड दुर्नाम (बवासीर) का शत्रु है।

## महाकल्याण गुड प्रसिद्ध है।

## अमृतभल्लातक।

भल्लातकानां पवनोत्थितानां
वृन्तच्युतानां च यदाढकं स्यात्।
घृष्ट्वेष्टिकाचूर्णकणैर्जलैश्च
प्रक्षाल्य संशोष्य च मारुतेन ॥

शुष्काणि तानि छिदलीकृतानि
विपाचयेदप्सु चतुर्गुणासु ।
तत्पादशेषं पुनरेव शीतं
क्षीरेण तुल्येन विपाचयेत्तत् ॥
तदर्धया शर्करया विमिश्य
पश्चात्खजेनोन्मथनं विधाय ।
सत्र्यूषणं त्रैफलचन्द्रमांसी
त्रिवृच्च वांशी खदिरामृतं च ॥
सचन्दनाकल्लकणा कवाचं
सदेवपुष्पं मुसलीद्वयं च ।
कंकोलमोचाह्वयदीप्ययुग्मं
नतं समानङ्गकणा विदारी ॥
जातीफलं मुस्तकजातिपत्री
कुबेरजीरागरुसाब्धिशोषम् ।
मेदाद्वयं लोहरसेन्द्रवङ्ग-
मभ्रं तथा कुङ्कुमकं च कर्षम् ॥
तत्सप्तरात्रादतिजातवीर्यं
सुधारसादप्यधिकं वदन्ति ।
प्रातः प्रबुद्धः कृतदेवकार्यो
मात्रां भजेत्सात्म्यशरीरयोग्याम् ॥
न चानुपाने परिहार्यमस्ति
न चाऽऽतपे नाध्वनि मैथुने च ।
यथेष्टचेष्टो विचरेत्प्रयोगा-
न्नरो भवेत्काञ्चनराशिगौरः ॥
अनेन मेधा नरसिंहवीर्यो
दृढेन्द्रियो नष्टगदः सुबुद्धिः ।

दन्ता विशीर्णाः पुनरेव दिव्याः
केशाश्च शुभ्राः पुनरेव कृष्णाः ॥
नीलाञ्जनालिप्रतिमा भवन्ति
त्वचो विशीर्णाः पुनरेव भव्याः ।
विशीर्णकर्णाङ्गुलिनासिकोऽपि
कृम्यर्दितो भिन्नगलोऽपि कुष्ठी ॥
शुष्कः पुनः स्याद्गतमूलशाख-
स्तरुर्यथा भाति नवाम्बुसिक्तः ।
बृहस्पतेरप्यधिको हि बुद्ध्या
ग्रन्थं विशालं च नवं करोति ॥
गृह्णाति सद्यो न च विस्मृतिं च
बलेन नागस्तुरगो जवेन ।
कुर्वन्निमं कल्पमनल्पबुद्धि-
र्जीवन्नरो वर्षशतं सुखी स्यात् ॥

अर्थ—पवनसे टूटेहुए और नाकुओंसे अलग कियेहुए ऐसे भिलावे २५६ तोला लेकर ईंटके चूर्णसे घिसकर पानीसे प्रक्षालनकर वायुमें सुखावै, जब सूखजावें तब दोदो टुकड़ेकर १०२४ तोले पानीमें चतुर्थांश पानी शेष रहनेतक पकावे, पकनेपर कपडेमें छान ठंडाकर २५६ तोले दूधमें फिर पकावै, चौथाई बाकी रहनेपर बराबर घृत मिलाकर फिर पकावै, पीछे आधाभाग शक्कर मिलाकर रईसे मथै, पश्चात् त्रिकुटा, त्रिफला, चन्द्रासी, निसोथ, वंशलोचन, कत्था, वाराहीकन्द, चन्दन, गजपीपल, कमल, लवण, दोनों मूसली, कंकोल, मोच, अजमोद, अजवायन, तगर, अगर, विदारीकन्द, जायफल, नागरमोथा, जावित्री, तून, जीरा, समुद्रशोष, दोनों मेदा, लोह, पारद, वंग, अभ्रक और केसर यह एक २ कर्ष चूर्ण कर उसमें मिलाकर सात रात्रितक वीर्योत्पाद, नार्थ रक्खे, इसकी मात्रा प्रातःकाल उठकर शरीरको विचारकर लेवे- इसके सेवनके समय घाम, मार्ग और मैथुनादिका कुछ परहेज नहीं है, इच्छानुकूल रहे, इस प्रयोगसे मनुष्य सुवर्ण जैसी कायवाला होजाताहै तथा मेधावान् नरसिंहके समान पराक्रमी, दृढेन्द्रिय और सुबुद्धिमान्

होजाताहै गिरेहुए दांत फिर दिव्य होकर आतेहैं, सफेद केश दूर होके काले वाल आजातेहैं, और इन वालोंको नीलाञ्जन तथा भ्रमरोंके समान स्वरूप प्राप्त होताहै, छिन्न चर्म फिर नवीन होजाताहै, छिन्न नासिका, कान, अंगुलिवाला, कृमिसे पीडित, भिन्नगल और कुष्ठी पुरुषभी जिस प्रकार नष्ट मूल-शाखावाला सूखा वृक्ष नवीन जलके सेचनसे पुनः हराभरा होजाताहै उसी प्रकार इसके प्रभावसे नवीनकाय, वृहस्पतिसेभी अधिक बुद्धिमान् और नवीन ग्रन्थोंका रचयिता होजाताहै, प्रत्येक वातको शीघ्र ग्रहण करने लगताहै, विस्मृति कभी नहीं होतीहै, वलमें हाथीके समान, वेगमें घोड़ाके समान होजाताहै, इस कल्पको करता हुआ मनुष्य १०० वर्षतक सुखपूर्वक जीताहै ।

## महारतिवल्लभ मोदक ।

समूलपत्रशाखस्य तुलां शक्राशनस्य च ।
संक्षुद्योलूखले क्षिप्त्वा ह्यपां द्रोणे हि पाचयेत् ॥
क्वाथं पादावशिष्टं तु वस्त्रपूतं च कारयेत् ।
क्षीरप्रस्थौ समादाय खंडस्यार्द्धतुलां न्यसेत् ॥
शतावर्य्या रसः प्रस्थः पिप्पल्याः कुडवस्तथा ।
सर्वमेतत्समालोड्य घृतप्रस्थेन मेलयेत् ॥
औषधानां ततश्चूर्णं दापयेत्पलिकं पृथक् ।
त्रिकटुत्रिफलाचव्यमेलात्वक्पत्रकेशरम् ॥
चित्रकं पिप्पलीमूलं धान्यकाजाजिमेथिकाः ।
कुष्ठाब्दरेणुकाव्योषभार्गीतालीशकेशरम् ॥
तालमूली त्रिवृद्दन्ती श्रेयसी हिंगु पौष्करम् ।
लवंगजातिकोषं च यवानी कारवी तथा ॥
शुभा जातीफलं चंद्रं शृंगी चैव विदारिका ।
अष्टवर्गं च कंकोलं श्लक्ष्णचूर्णं च कारयेत् ॥
गुडवत्तु पचेद्वैद्यो मोदकं कारयेत्ततः ।
अक्षमात्रं च जग्ध्वेमं शीतलं तु पिबेज्जलम् ॥

नाशयेच्छुक्रदोषं च षण्ढत्वञ्चातिदारुणम् ।
श्रीकरं लाघवकरं मेधाबुद्धिप्रवर्द्धनम् ॥

अर्थ—मूल, पत्र और शाखाओंसमेत भांगको लेकर ओखलीमें कूट ले, ऐसी कूटीहुई भांग सवा छे सेर लेकर ३२ सेर जलमें पकावै, जब चतुर्थांश शेष रह जावे, तब उतारकर कपडेमें छान लेवे पश्चात् इसमें गायका दूध २ सेर, बूरा सवा छे शेर, सतावरका रस १ सेर, पीपल १ कुडव (१६ तोला) और घी १ सेर, इन सबोंको मिलाकर पकावै, फिर पकतेसमय त्रिकुटा, त्रिफला, चव्य, छोटी इलायची, दालचीनी, तेजपात, नागकेशर, लालचीता, पीपलामूल, धनिया, जीरा, मेथी, कूठ, नागरमोथा, रेणुका, त्रिकुटा, भारंगी, तालीशपत्र, नागकेशर, मुसली, निसोत, दन्ती, गजपीपल, हींग, पोहकरमूल, लौंग, जावित्री, अजवायन, सौंफ, पीपल, जायफल, कपूर, काकड़ासींगी, विदारीकंद, अष्टवर्ग और शीतलचीनी, प्रत्येकका चूर्ण चार २ तोले मिलाकर गुड़की समान पाक करै फिर एक २ तोलेके लड्डू बनालेवै, प्रतिदिन १ लड्डू खाय ऊपरसे शीतल जल पीवे। यह महारतिवल्लभ मोदक शुक्रदोष और अत्यंत दारुण षण्ढत्व दोषको हरैहै। लक्ष्मीजनक, लाघवताकारक, मेधा और बुद्धिको वढ़ावैहै ॥

## कूष्माण्डपाक ।

कूष्मांडस्य तुलां विधाय विधिवत्स्विन्नां प्रविष्टां पुन-
र्युक्तां कर्षमितैः सुचूर्णिततमैर्व्योषालजीराजिभिः ।
चातुर्जातवरावलात्रयवलीकर्पूरमेथीत्रिवृ-
द्दन्तीवारणपिप्पलीक्षुरतिलद्राक्षत्रिकंटांवुदैः ॥
चव्यारग्वामयचारवानरिशठीयष्टीतुगापिप्पली-
मूल्याज्यैः सलवंगशाल्मलिजयाकंकोलजातीफलैः ।
जातीकोशविदारिसिंधुमुशलीशृंगाटकैः सर्पिषः
प्रस्थेनाभ्रपलेन चापि सितया सार्द्धं तुलामानया ॥
युक्त्या साधु विपाच्य भाजनगतं कृत्वा यथाग्नि प्रगे
कूष्माण्डस्य रसायनं सुललितं शुद्धोत्तरः शीलयेत् ।

वृष्यं वर्यमथाग्निदीपनकरं यक्ष्माम्लपित्तापहं
पांडुश्वासप्रजिदस्रपित्तशमनं मोहादिरोगप्रणुत् ॥

अर्थ—पेठा चार सौ तोले ले, वीज निकाल उसे जोशदे, उसमें एकएक कर्ष, सोंठ, मिरच, पीपल, लज्जावन्ती, राई, दालचीनी, इलायची, तेजपात, नागकेशर, पाटा, खरेठी, सोमराजी, कपूर, मेथी, निसोथ, गजपीपल, तालमखाना, तिल, दाख, गोखरू, नागरमोथा, चव्य, असगंध, कूठ, चिरोंजी, कौंचके वीज, कचूर, मुलहठी, तज, पीपल, शतावर, मेढासिंगी, लवंग, सेमल, शीतलचीनी, जायफल, जायफलकी छाल, विदारीकंद, समुद्रशोष, मुशली और सिंघाडे, यह सव वरावर ले, अभ्रक एकपल ले और घृत एकसेर, आधीतुला श्वेतवूरा ले, इसकी चासनी कर युक्तिसे अग्निपर यह सववस्तु डालकर पकावै, इसे पाककी समान करले। यह वलकारक, व्रणशोधक, अग्निका प्रदीप्त करनेवाला है और यक्ष्मा, अम्लपित्त, पांडु, श्वास, रक्तपित्त और प्रमेहको दूर करताहै।

## मेथीमोदक।

त्रिकटु त्रिफला मुस्तजीरकद्वयधान्यकम्।
कट्फलं पौष्करं शृंगी यवानी सैंधवं विडम् ॥
तालीसं केशरं पत्रं त्वगेला च फलं तथा।
यावदेतानि चूर्णानि तावदेव च मेथिका ॥
संचूर्ण्य गुडकं कार्यं पुरातनगुडेन तु।
घृतेन मधुना मिश्रं खादेदग्निवलं प्रति ॥
अग्निं च कुरुते दीप्तं मासमेकं महौषधम्।
वलवर्णकरो ह्येष स्वरसंधानकारकः ॥

अर्थ—सोंठ, मिरच, पीपल, हरड़, वहेड़ा, आमला, नागरमोथा, जीरा, कालाजीरा, धनिया, कायफल, पोहकरमूल, काकडासिंगी, अजवायन, सैंधानोन, विरिया, संचरनोन, तालीसपत्र, नागकेशर, तेजपात, दालचीनी, छोटी इलायची और जायफल, यह प्रत्येक समान भाग और इन सवोंकी वरावर मेथीका चूर्ण, इन सवोंको पुराने गुडमें मिलाकर मोदक वनालेवै, यह सहद और घीमें मिलाकर अग्निका

बलाबल देखकर खावै, इससे एक महीनेमें अग्नि दीप्त होताहै, बल और वर्णकी वृद्धि होतीहै और स्वर उत्तम होताहै ॥

## लशुनप्रयोग।

कट्वम्लवीर्यो लशुनो हितश्च
स्निग्धो गुरुः स्वादुरसोथ बल्यः।
वृद्धस्य मेधास्वरवर्णचक्षु-
र्भग्नास्थिसंधानकरः सुतीक्ष्णः ॥
हृद्रोगजीर्णज्वरकुक्षिशूल-
प्रमेहहिक्कारुचिगुल्मशोफान्।
दुर्नामकुष्ठानिलश्यावजंतु-
समीरणश्वासकफान्निहन्ति ॥
तेन रसोनकं नाम विख्यातं भुवनत्रये।
कुक्कुटाण्डनिभं ग्रीष्मे शीर्णपर्णं समुद्धरेत् ॥
बद्ध्वा पुटे सुनिर्गुसं धारयेत्तं महामतिः।
वर्षासु शिशिरे चैव कारयेन्मात्रया युतम् ॥
रामठं जीरके द्वे च अजमोदा कटुत्रयम्।
घृतसौवर्चलोपेतं वातरोगे विशेषतः ॥
मातुलिंगरसेनापि शूलानाहे प्रकीर्त्तितः।
दध्ना वातादिशमनो रसोनो विहितो बुधैः।
जाङ्गलादिरसानेव भोजनार्थं प्रदापयेत् ॥

अर्थ-लहसन, चर्चरा और खट्टा है, हित है, स्निग्ध है, भारी है, स्वादुरस-वाला है, बलदायक है, वृद्धपुरुषकी बुद्धि स्वर वर्ण और नेत्रको हितकारी है, तथा भग्न अस्थिको जोडनेवाला है, सुन्दर तीक्ष्ण है, हृदयरोग, जीर्णज्वर, कुक्षिशूल, प्रमेह, हिचकी, अरुचि, गुल्म, शोजा, बवासीर, कुष्ट, वायुसे उपजे हुए रोग, कृमिवात, श्वास और कफ, इनको नाश करताहै। पांच रसोंवाला होनेसे यह "रसोन" नामसे प्रसिद्ध है। यह ग्रीष्म ऋतुमें मुरगेके अंडेके समान होताहै, शिथिल २ पत्ते होतेहैं, बुद्धि-

मान् जन इसको पुटविधिसे बांध कर, गुलम्पेसे रखकर और वर्षा ऋतुमें तथा ग्रीष्म ऋतुमें इसको मात्रासे युक्त करे और हींग, दोनों जीरे, अजमोद, सोंठ, मिरच, पीपल, घृत, कालानमक, इनसे युक्तकर वातरोगमें देना श्रेष्ठ है। और विजोराके रसके संग देनेसे शूल, अफरा-का नाश होताहै । और दहीके संग दियाहुआ लहसन वात आदि दोषोंको शांत करताहै । और जांगल देशके जीवोंका रसभोजनमें हित कहाहै।

## सारस्वतारिष्ट।

समूलपत्रशाखाया ब्राह्म्या ब्राह्ममुहूर्त्तके।
गृहीत्वा विंशतिपलं पुष्ययोगे शतावरी ॥
विदारिकाभयोशीराण्यार्द्रकञ्च तथा मिशिः।
पञ्च पञ्च पलान्येषां जलद्रोणे पचेद्भिषक् ॥
पादावशेषे विस्राव्य रसं वस्त्रेण गालयेत्।
माक्षिकस्य दशपलं सितायाः पञ्चविंशतिः ॥
धातकी पञ्चपलिका रेणुका त्रिवृत्ता कणा।
देवपुष्पं वचा कुष्ठं वाजिगन्धा विभीतकी ॥
अमृतैला विडङ्गं त्वक्प्रत्येकं कर्षसम्मितम्।
क्वाथे तस्मिन्समस्तानि समाक्षिप्य प्रयत्नतः ॥
स्वर्णकुम्भे निदध्याद्वा नवे मृद्भाजनेऽपि वा।
स्वर्णप्रतनुपत्रञ्च क्षिपेत्तस्मिन्कर्षसम्मितम् ॥
मासाज्जातरसं दृष्ट्वा हेमपात्रे क्षयं गते।
वाससा च परिस्राव्य स्थापयेद्घृतभाजने ॥
सारस्वताभिधोऽरिष्ट एषोऽमृतसमः पुरा।
शिष्याणामुपकारार्थं धन्वन्तरिविनिर्मितः ॥
आयुर्वीर्य्यं धृतिं मेधां बलं कान्तिं विवर्धयेत्।
वाग्विशुद्धिकरो हृद्यो रसायनवरः स्मृतः ॥
बालकानाञ्च यूनाञ्च वृद्धानाञ्च हितः सदा।
नरनारीहितो नित्यं परमोजस्करो मतः ॥

वारयेत्स्वरकार्कश्यं तथा चास्पष्टभाषणम् ।
स्वरं परभृतस्येव जनयेत्सेवनात्सदा ।
रजोदोषेण दुष्टानां योषितां शुक्रदोषिणाम् ॥
पुंसाञ्चापि शुभकरः सर्वदोषहरो मतः ॥
अत्यध्ययनगीतादिक्षीणस्मृतिबला नराः ।
लभन्ते चित्तसन्तोषं स्मृतिञ्चास्य निषेवणात् ॥
पयसा सह पातव्योरिष्टोऽयं शाणमानतः ।
मासाभ्यां रोगहृच्चायं शरदा सर्वसिद्धिदः ॥

अकालमृत्योर्हरणे यदीच्छा
नारीप्रियत्वं यदि वाञ्छितं स्यात् ।
वाक्शुद्धिधैर्यस्मृतिलब्धिरिष्टा
निषेव्यमेतद्ध्यमृतं भवद्भिः ॥

अर्थ-मूल, पत्ता और शाखासहित ब्राह्मीको ब्राह्म मुहूर्त्तमें ८० तोले, पुष्य योगमें शतावरी, विदारीकंद, हड़, खस, अदरख और सौंफ बीस २ तोले ले द्रोणभर जलमें वैद्य पकावै । जब चौथाई रहजावे तो रसको निचोड़ कपड़ेसे छान सहद ४० तोले, मिश्री १०० तोले, धवईके फूल २० तोले, रेणुका, निसोत, पीपरि, लौंग, वच, कूट, असगन्ध, बहेडा, गिलोय, इलायची, वायविडंग और दालचीनी यह सब कर्ष कर्ष भर ले, यत्नसे काढामें छोड़ सोनेके अथवा नये मिट्टीके घडेमें सोनेके बारीक पत्र कर्ष भर छोड, महीनाभर रखछोड़े, तिसके पीछे सोनेके वर्तनको नष्ट और उत्पन्न रस देखके वस्त्रसे छानकर घीके वर्त्तनमें धरे । इस प्रकारका "सारस्वतारिष्ट" जो कि अमृत सदृश है, तिसको शिष्योंके उपकारके लिये धन्वन्तरिजीने बनाया था। यह अवस्था, वीर्य, धैर्य, बुद्धि, बल और कान्तिको बढाताहै, वाणीको शुद्ध करताहै, हृद्य और रसायनोंमें श्रेष्ठ है, बालक, जवान और वूढोंको स्त्री और पुरुषोंको सदा हित करैहै और अतीव बलदाताहै । वाणीकी कठोरता और स्पष्ट न बोलनेको निवारण करैहै, इसके सदा सेवनसे कोकिलाकीसी वाणी होजावेहै । रजके दोषसे स्त्रियों और वीर्यके दोषी पुरुषोंके सब दोष हरकर कल्याण देवेहै । अत्यन्त पढ़ने

और गीत आदिसे क्षीण स्मृति और वलवाले मनुष्योंको इसके सेवनसे संतोष और स्मृति होजातीहै। यह अरिष्ट शाणभर लेकर दूधके साथ पीना योग्य है, इसके दो मास सेवनसे रोग नाश हों, और सालभरमें सब सिद्धियां मिलें, अकालमृत्युके हरणमें जो इच्छा हो और स्त्रियोंमें प्रिय होना जो वांछित हो और वाणीकी शुद्धि और स्मृतिका लब्धि होना जो अभीष्ट हो तो आप लोगोंको अमृतरूपी यह सेवने योग्य है।

## वाकुचीसे यवपर्यन्ततकके लिये विशेष क्रियाका निर्देश।

यत्र नोदीरितो मन्त्रो योगेष्वेतेषु साधने।
शब्दितस्तत्र सर्वत्र गायत्री त्रिपदा भवेत्॥
पाप्मानं नाशयन्त्येता दद्युश्चौषधयः श्रियम्।
कुर्य्युर्नागबलं चापि मनुष्यममरोपमम्॥
सतताध्ययनं वादः परतन्त्रावलोकनम्।
तद्विद्याचार्य्यसेवा च बुद्धिमेधाकरो गणः॥
आयुष्यं भोजनं जीर्णे वेगानां न विधारणम्।
ब्रह्मचर्य्यमहिंसा च साहसानाञ्च वर्जनम्॥

अर्थ-जहां इन योगोंके साधनमें मंत्र नहीं कहा, वहां त्रिपदा गायत्री समझें, इसीसे कार्य करें। यह औषधियां रोगोंको नष्ट करतीहैं और शोभाको देतीहैं तथा हाथीके समान वल देतीहैं और देवताओंके समान मनुष्योंको वना देतीहैं। निरन्तर अध्ययन, शास्त्रवाद, परशास्त्रावलोकन और तत्तद्विद्याके आचार्योंकी सेवा करना, यह बुद्धि और मेधाकारक है। पहले भोजनके पचनेपर भोजन करना, वेगोंको न रोकना, ब्रह्मचर्य, अहिंसा और साहसत्याग, यह आयुके वढ़ानेवाले हैं।

## सफेद वाकुचीका प्रयोग।

मेधायुःकामः श्वेतावल्गुजफलान्यातपपरिशुष्काण्यादाय सूक्ष्मचूर्णानि कृत्वा गुडेन सह समालोड्य स्नेह-

कुम्भे सप्तरात्रं धान्यराशौ निदध्यात् । सप्तरात्रादुद्धृत्य हृतदोषस्य यथाबलं पिण्डं प्रयच्छेदनुदिते सूर्ये उष्णोदकं चानुपिबेत् । भल्लातकविधानवच्चागारप्रवेशो जीर्णौषधश्चापराह्णे हिमाभिरद्भिः परिषिक्तगात्रः शालीनां षष्टिकानां च पयसा शर्करामधुरेणौदनमश्नीयादेवं षण्मासानुपयुज्य विगतपाप्मा बलवर्णोपेतः श्रुतिनिगादी स्मृतिमानरोगी वर्षशतायुर्भवति ॥

अर्थ-बुद्धि और आयुकी इच्छावाला मनुष्य सफेद वाकुचीके फलोंको धूपमें सुखाकर महीन पीस लेवे और गुडमें मिलाकर घृतसे चिकने घड़ेमें सात रात्रिपर्यन्त धान्यके ढेरमें गाढ़ देवे, सात दिन पीछे निकालकर वचनादिसे शरीरके दोष दूर कर बलके अनुसार सूर्योदयके पहले उसमेंसे थोडासा खालेवे, ऊपरसे गरम जल पीवे । भिलावेके विधानके अनुसार स्थानमें प्रविष्ट रहे, औषधके पचनेपर तीसरे पहर ठंढे जलसे शरीरको सेचन (स्नान) करे। पश्चात् शाली या षष्टिक चावलोंका भात दूध और खांडसे खावे, ऐसा छः महीना करनेसे मनुष्य सब रोगोंसे दूर होकर, बल और वर्णयुक्त वेदवक्ता, धारणासम्पन्न, स्वस्थ और सौ वर्षकी आयुवाला होजाताहै ।

## मण्डूकपर्णीका प्रयोग ।

हृतदोष एव प्रतिसंसृष्टभक्तो[1] यथाक्रममागारं प्रविश्य मण्डूकपर्णीस्वरसमादाय सहस्रसम्पाताभिहुतं कृत्वा यथाबलम्पयसालोड्य पिबेत्पयोऽनुपानं वा तस्यां जीर्णायां यवान्नं पयसोपयुञ्जीत, तिलैर्वा सह भक्षयित्वा त्रीन्मासान् पयोऽनुपानं जीर्णे पयःसर्पिरोदन इत्याहारः। एवमुपयुञ्जानो ब्रह्मवर्चसी श्रुतनिगादी भवति, वर्षशतमायुरवाप्नोति । त्रिरात्रोपोषितश्च त्रिरात्रमेनां भक्ष-

---

१ वमनादिसे शुद्ध होकर यथाक्रम पेया, विलेपी, यूष आदिका भोजनकरना प्रतिसंसृष्टभक्त कहाताहै ।

येत् । त्रिरात्रादूर्ध्वं पयः सर्पिरिति चोपयुञ्जीत । बिल्वमात्रं पिण्डं वा पयसालोड्य पिबेदेवं दशरात्रमुपयुज्य मेधावी वर्षशतायुर्भवति ॥

अर्थ-वमन, विरेचनादिसे शरीरके दोष दूरकर प्रतिसंसृष्टभक्त होकर क्रमसे स्थानमें प्रविष्ट हो मण्डूकपर्णीका स्वरस निकाल ले। और सहस्रसम्पाताध्यायोक्त हवन करके बलके अनुसार दूधमें घोलकर पीजावे। अथवा वह रस पीकर दूध पीजावे, जब वह पचजावे तब जौका भोजन दूधके साथ करे। अथवा मण्डूकपर्णीको तिलोंके साथ खाकर ऊपरसे दूधका अनुपान करे, इसप्रकार ३ मास करनेसे ब्रह्मतेजवाला वेदवक्ता होजाताहै, और सौ वर्षकी आयु भोगता है। अथवा ३ दिन निराहार रहकर ३ दिन केवल इस मंडूकपर्णीहीको भोजनकरे, पीछे ३ दिन केवल दूध घृतही खावे। अथवा १ पल मण्डूकपर्णीको पीस दूधमें घोलकर पीवे, इस प्रकार दश दिन करनेसे बुद्धिमान् और सौ वर्षकी आयुवाला होताहै।

## ब्राह्मीरसप्रयोग।

हृतदोष एवागारं प्रविश्य प्रतिसंसृष्टभक्तो ब्राह्मीस्वरसमादाय सहस्रसम्पाताभिहुतं कृत्वा यथाबलमुपयुञ्जीत। जीर्णौषधश्चापराह्णे यवागूमलवणां पिबेत्, क्षीरसात्म्यो वा पयसा भुञ्जीत। एवं सप्तरात्रमुपयुज्य ब्रह्मवर्चसी मेधावी भवति। द्वितीयं सप्तरात्रमुपयुज्य ग्रन्थमीप्सितमुत्पादयति। नष्टञ्चास्य प्रादुर्भवति। तृतीयं सप्तरात्रमुपयुज्य द्विरुच्चारितं शतमप्यवधारयति। एवमेकविंशतिरात्रमुपयुञ्जानस्यालक्ष्मीरपक्रामति। मूर्त्तिमती चैनं वाग्देव्यनुप्रविशति। सर्वाश्चैनं श्रुतय उपतिष्ठन्ति। श्रुतधरः पञ्चवर्षशतायुर्भवति॥

अर्थ-वमन,रेचनादिसे शुद्ध हो स्थानमें प्रवेशकर प्रतिसंसृष्टभक्त होकर ब्राह्मीका स्वरस निकाल ले, सहस्रसम्पाताभिहुत करके बलके अनुसार ब्राह्मीके रसको पीजावे, जब यह औषध पचजावे तब तीसरे प्रहर

लवर्णरहित यवागू पान करे, दूधका अभ्यासवाला दूधसे खावे, इस प्रकार ७ दिन करनेसे ब्रह्मतेजवाला, बुद्धिमान् होजावे, फिर दूसरे सप्ताह प्रयोग करनेसे मनवांछित नया ग्रन्थ वनानेमें समर्थ होताहै। तृतीय सप्ताहके प्रयोगसे दो वार ही १०० श्लोकोंका उच्चारण सुनकर धारण करनेमें शक्तिमान् होजाताहै, इस प्रकार २१ दिन इस प्रयोगके करनेसे अलक्ष्मी ( देहमालिन्य ) नष्ट होजातीहै, और साक्षात् मूर्तिमती सरस्वती इसके शरीरमें प्रवेश करतीहै, सव श्रुतियां याद होजातीहैं, और सुनी हुई वातोंकी याद रखता हुआ पांच सौ वर्पकी आयु भोगताहै।

## ब्राह्मीका प्रयोग।

✓ ब्राह्मीस्वरसप्रस्थद्वये घृतप्रस्थं विडङ्गतण्डुलानां कुडवं द्वे द्वे पले वचात्रिवृतयोर्द्वादश हरीतक्यामलकविभीतकानि श्लक्ष्णपिष्टान्यावाप्यैकध्यं साधयित्वा स्वनुगुप्तं निदध्यात्। ततः पूर्वविधानेन मात्रां यथावलमुपयुञ्जीत। जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः, एतेनोर्ध्वमधस्तिर्यक् कृमयो निष्क्रामन्ति। अलक्ष्मीरपक्रामति। पुष्करवर्णः, स्थिरवयाः, श्रुतनिगादी त्रिवर्षशतायुर्भवति। एतदेव कुष्ठविषमज्वरापस्मारोन्मादविषभूतग्रहेष्वन्येषु च महाव्याधिषु संशोधनमादिशति॥

अर्थ-ब्राह्मीका रस २ प्रस्थ, घृत १ प्रस्थ, विडंगके वीज१६ तोले,वच २ पल, निसोथ २ पल, त्रिफला १२ पल ले, इन सवोंको महीन गीली पीस साधकर ढककर रक्खे, तथा पूर्व विधिसे वलके अनुसार मात्रा खावे, जव यह पचजावे, तव दुध घृतयुक्त भात खावे, इससे वमन और दस्तोंमे तथा पसीनेमें कीड़े निकलतेहैं। और अलक्ष्मी ( मालिन्य ) दूर होजाती है। और कमलके समान रूप, और अवस्था स्थिर होती है। वेदवक्ता होकर तीन सौ वर्षकी आयु भोगताहै, तथा यह प्रयोग कुष्ट, विपमज्वर, अपस्मार, उन्माद, विपभूतदोप, ग्रहदोप, इन व्याधियोंमें तथा अन्य महाव्याधियोंमें संशोधन रूप होकर उन्हें नष्ट करदेताहै।

## वचचूर्णप्रयोग ।

हृतदोष एवागारं प्रविश्य हैमवत्या वचाया पिण्डमामलकमात्रमभिहुतं पयसालोड्य पिबेत् । जीर्णे पयः सर्पिरोदन इत्याहारः । एवं नवद्वादशरात्रमुपयुञ्जीत । ततोस्य श्रोत्रं विव्रियते, द्विरभ्यासात् स्मृतिमान् भवति, त्रिरभ्यासाच्छ्रुतमादत्ते, चतुर्द्वादशरात्रमुपयुज्य सर्वं तरति किल्बिषम्, तार्क्ष्यदर्शनमुत्पद्यते, शतायुश्च भवति । द्वे द्वे पले इतरस्या वचाया निष्क्वाथ्य पिबेत्, पयसा समानं भोजनं समाः पूर्वेणाशिषश्च । वचाशतपाकं सर्पिर्द्रोणमुपयुज्य पञ्चवर्षशतायुर्भवति, गलगण्डापचीश्लीपदस्वरभेदांश्चापहन्तीति ॥

अर्थ-वमन विरेचनादिसे शरीरके दोष दूर करके स्थानमें प्रवेशकर श्वेत वचको पीसकर आमलेके बराबर पिण्ड बनालेवे, और पूर्वोक्त हवनकर उस वचके पिंडको दूधमें मिलाकर पीजावे, पचनेपर दूध घृतयुक्त भात खावे । इस प्रकार १२ दिनतक प्रयोग करे तो उस मनुष्यका कर्ण इन्द्रिय खुल जावे, फिर दूसरे १२ दिन करनेसे धारणावान् होजाताहै । फिर तृतीयवार करनेसे १०० श्लोक नित्य धारण कर सकताहै । फिर चौथीवार १२ दिन करनेसे सब पाप नष्ट होजावें, गरुडकीसी दृष्टि उत्पन्न हो और १०० वर्षकी आयु होजावे । अन्य दूसरी भांतिकी वचको दो दो पल ले क्वाथ करके दूधके संग पीवे और भोजन पहलेके समान करे और पूर्वकी समान सब विधियोंका आदेश समझे । अथवा वचके साथ १०० वार पकाया हुआ १ द्रोण घृत बलके अनुसार सेवन करे, इससे पांच सौ वर्षकी आयु होती है । गलगण्ड, अपची, श्लीपद और स्वरभेद, इससे नष्ट होतेहैं ।

---

१ नव शब्दसे ९ आवृत्तिका बोध है ।

## बिल्वक्काथ ।

त्वचं बिल्वस्य मूलस्य मूलाक्काथं दिने दिने ।
प्राश्नीयात्पयसा सार्द्धं स्नात्वा हुत्वा समाहितः ॥
दशसाहस्रमायुष्यं स्मृतं युक्तरथं भवेत् ।

अर्थ-वेलकी जड़की छाल और शतावरीका क्काथ प्रतिदिन दूधके साथ पीवे, परन्तु नित्य स्नान और हवनके अनन्तर सेवन करे, ऐसा करनेसे, दश सहस्र वर्षकी आयु प्राप्त होतीहै । यह रसायन है ।

## यवादिप्रयोग ।

यावकांस्तावकान्भक्षेदभिभूय यवांस्तथा ।
पिप्पलीमधुसंयुक्ताञ्शिक्षाचरणवद्भवेत् ॥

अर्थ-जौओंको कूटकर उसके पदार्थ बनवावै, और उनको पीपल और सहतके साथ खाय तो शास्त्रका अभ्यास गुप्तरीतिसे होजावे ।

## प्रथम ब्राह्मरसायन ।

पञ्चानां पञ्चमूलानां भागान्दशपलोन्मितान् ।
हरीतकीसहस्रञ्च त्रिगुणामलकं नवम् ॥
विदारिगन्धां बृहतीं पृश्निपर्णीं निदिग्धिकाम् ।
विद्याद्विदारिगंधाद्यं श्वदंष्ट्रापञ्चमङ्गणम् ॥
बिल्वाग्निमन्थस्योनाकं काश्मर्य्यमथ पाटलीम् ।
पुनर्नवासूर्पपर्ण्यौ बलामैरण्डमेव च ॥
जीवकर्षभकौ मेदां जीवन्तीं सशतावरीम् ।
शरेक्षुदर्भकासानां शालीनां मूलमेव च ॥
इत्येषां पञ्चमूलानां पञ्चानामुपकल्पयेत् ।
भागान्यथोक्तांस्तत्सर्वं साध्यं दशगुणेऽम्भसि ॥
दशभागावशेषन्तु पूतं तद्ग्राहयेद्रसम् ।
हरीतकीश्च ताः सर्वाः सर्वाण्यामलकानि च ॥
तानि सर्वाण्यनस्थीनि फलान्यापोथ्य कूर्चनैः ।

विनीय तस्मिन्निर्यूहे चूर्णानीमानि दापयेत् ॥
मण्डूकपर्ण्याः पिप्पल्याः शंखपुष्प्याः प्लवस्य च ।
मुस्तानां सविडङ्गानां चन्दनप्रवरौ तथा ॥
मधुकस्य हरिद्राया वचायाः कनकस्य च ।
भागांश्चतुष्पलान्कृत्वा सूक्ष्मैलायास्त्वचस्तथा ॥
सितोपलासहस्रन्तु चूर्णितं तुलयाधिकम् ।
तैलस्य द्व्याढकं तत्र दद्यात्त्रीणि च सर्पिषः ॥
साध्यमौदुम्बरे पात्रे तत्सर्वं मृदुनाग्निना ।
ज्ञात्वा लेह्यमदग्धञ्च शीतं क्षौद्रेण संसृजेत् ॥
क्षौद्रप्रमाणं स्नेहार्द्धं तत्सर्वं घृतभाजने ।
तिष्ठेत्संमूर्च्छितं तस्य मात्रां काले प्रयोजयेत् ॥
यो नोपरुन्ध्यादाहारमेवं मात्रा जरां प्रति ।
षष्टिकः पयसा चात्र जीर्णे भोजनमिष्यते ॥
वैखानसा वालखिल्यास्तथा चान्ये तपोधनाः ।
रसायनमिदं प्राश्य बभूवुरमितायुषः ॥
मुक्त्वा जीर्णं वयश्चाग्र्यमवापुस्तरुणं वयः ।
वीततन्द्राक्लमाश्वासन्निरातंकाः समाहिताः ॥
मेधास्मृतिवलोपेताश्चिररात्रं तपोधनाः ।
ब्राह्मं तपो ब्रह्मचर्यं चेरुश्चात्यन्तनिश्चयाः ॥
रसायनमिदं ब्राह्ममायुष्कामः प्रयोजयेत् ।
दीर्घमायुर्वयश्चाग्र्यं कामांश्चेष्टान्समश्नुते ॥

अर्थ-पांच प्रकारके पंचमूलोंके दश २ पल, हर्र १०००, नवीन आमले २००० लेवे। शालपर्णी, पृष्टपर्णी, दोनों कटेरी और गोखरू यह लघु पंचमूल है, वेलगिरी, अरणी, सोनापाठा, खंभारी और पाट यह वृ०पं० है। सोंठ, मुद्गपर्णी, माषपर्णी, खरैटी और एरण्ड यह पुनर्नवादि प० है। जीवक, ऋषभक, मेदा, जीवन्ती और शतावर यह जीवकादि पं० है। सर, इक्षु, दर्भ, कांस और शालि यह तृणपंचमूल है। इन सबोंको दशगुणे जलमें दशांश शेष रहनेतक पकावे, पीछे दशांश जलको

छानकर रस लेलेवे, फिर हर्र और आमलेकी गुठलियोंको अलग कर उनको कूट डाले और फिर उस जलमें मिला देवे, पश्चात् मण्डूकपर्णी, पीपल, शंखाहूली, केवटीमोथा, नागरमोथा, विडंग, चन्दन अगर, मुलहटी, हलदी, वच, ढ़ाक, छो० इलायची और दालचीनी, इन सबोंका चार २ पल चूर्ण लेकर उस रसमे मिला देवे, मिश्री ११०० पल, तैल २ आढक (८ सेर ), घृत ३ आढक, इन सबोंको मिलाकर तांवेके पात्रमें मन्दाग्निसे पकावे, जब यह चाटने योग्य होजावे, तव उतारकर ठंढा होनेपर स्नेह द्रव्यसे आधा मधु डालकर घृतके चिकने पात्रमें रक्खे, इसमेंसे काल बलानुसार इतनी मात्रा देवे कि, भूख न मारी जाय, जब यह मात्रा पचजाय, तब सांठीके भात और दूधका पथ्य देवे, वैखानस, वालखिल्य तथा अत्यन्त तपस्वी लोग इस रसायनका सेवन कर अमित आयुवान् होगयेहैं, और अपनी जीर्ण अवस्थाको छोड़ तरुण होगयेहैं, तन्द्रा और क्लान्तिसे रहित होकर नीरोग होगयेहैं। इस रसायनके सेवनसे महात्मागण, मेधा, धारणा और वलयुक्त हो बहुत कालतक ब्राह्म तप और ब्रह्मचर्यका पालन करते रहेहैं, आयुकी इच्छा करनेवाला इस ब्राह्मरसायनको सेवन करे। इसके सेवनसे दीर्घायु, तरुणावस्था और अभीष्ट कामनाओंको प्राप्त करताहै।

## अभयादि रसायन।

अभयामलकसहस्रं निरामयं पिप्पलीसहस्रयुतम्।
तरुणपलाशक्षारद्रवीकृतं स्थापयेद्भाण्डे॥
उपयुक्ते च क्षारे छायासंशुष्कं चूर्णितं योज्यम्।
पादांशेन सितायाश्चतुर्गुणाभ्यां मधुघृताभ्याम्॥
तद्घृतकुम्भे भूमौ निधाय षण्मासंसंस्थमुद्धृत्य।
प्राह्णे प्राश्य यथानलमुचिताहारो भवेत्सततम्॥
इत्युपयुंज्याशेषं वर्षशतमनामयो जरारहितः।
जीवति बलपुष्टिवपुःस्मृतिमेधाद्यन्वितो विशेषेण॥

अर्थ-हर्र एक हजार तथा आमला एक हजार वहुत अच्छे लेना। उसमें एक हजार पीपल मिलाना, इन सवोंको नवीन पलाश (ढाक)के क्षारमें मिलाकर एक पात्रमें रखना। पीछे छायामें सुखाना,

सूखनेपर तीनों वस्तुओंका चूर्ण करना, इसमें इसका चतुर्थांश मिश्री और इसका चौगुना घृत और मधु मिलाकर घृतके पात्रमें रख पृथ्वीमें छः मासतक गाड़ना पश्चात् तयार होनेपर निकालकर प्रातः-काल अग्नि-बलानुसार खाना, पथ्यसे दूध भात खाकर रहना, इस प्रकार इसके सेवनसे सौ वर्षतक नीरोग और जरारहित होकर जीता है। विशेष करके वल, पुष्टि, शरीरवृद्धि, स्मरणशक्ति और मेधावान् पुरुष होजाताहै।

## आमलकरसायन।

नीरुजार्द्रपलाशस्य छिन्ने शिरसि तत्क्षतम्।
अन्तर्द्विहस्तं गम्भीरं पूर्य्यमामलकैर्नवैः॥
आमूलं वेष्टितं दर्भैः पद्मिनीपङ्कलेपितम्।
आदीप्य गोमयैर्वन्यैर्निर्वाते स्वेदयेत्ततः॥
खिन्नानि तान्यामलकानि तृप्त्या
खादेन्नरः क्षौद्रघृतान्वितानि।
क्षीरं शृतं चानुपिबेत्प्रकामं
तेनैव वर्तेन च मासमेकम्॥
वर्ज्यानि वर्ज्यानि च तत्र यत्ना-
त्स्पृश्यं च शीताम्बु न पाणिनापि॥
एकादशाहेऽस्य ततो व्यतीते
पतन्ति केशा दशना नखाश्च॥
अथाल्पकैरेव दिनैः सुरूपः
स्त्रीष्वक्षयः कुञ्जरतुल्यवीर्यः।
विशिष्टमेधाबलबुद्धिसत्त्वो
भवत्यसौ वर्षसहस्रजीवी॥

अर्थ-कृमि आदिसे न काटे हुए गीले ढाकके वृक्षका ऊपरसे मस्तक काटकर भीतर दो हाथका खोकला करना, उसमें नवीन आमले भरना, काष्ठकी जड़से लेकर अच्छीतरह ऊपरतक दर्भसे ढक देना, उसके चारों ओर कमलके आसपासकी कीच लीप देना। पश्चात् इसको

निर्वात स्थानमें आरने कंडोंकी अग्निसे स्वेदित करना, जब भीतरके आमले ठीक २ पक जावें तब निकाल कर इनको तृप्तिपूर्वक घी और मधुके साथ खाना। उसके ऊपर इच्छानुकूल पका दूध पान करना। इस प्रकार एक महीनेतक उक्तविधिसे रहना। त्याग करने योग्य जो रसायनमें पदार्थ कहेहैं उनको त्याग देना। केवल दूध, आमलेपर रहना। शीतल जलका स्पर्शतक न करना, इसप्रकार इस रसायनको सेवन करते ११ दिन बीतने पर केश, दांत और नख गिरजातेहैं। और पुनः थोड़ेही दिनोंमें स्वरूपवान्, स्त्रीमे अक्षय शक्तिवाला, हाथीके समान पराक्रमी, विशिष्ट मेधा, बुद्धि, बल और सत्त्वसे युक्त और सहस्रवर्षजीवी होजाताहै।

## च्यवनप्राश अवलेह।

दशमूलबलामुस्तजीवकर्षभकोत्पलम्।
पर्णिन्यौ पिप्पली शृंगी मेदा तामलकी त्रुटिः॥
जीवन्ती जोङ्गकं द्राक्षा पौष्करं चन्दनं शठी।
पुनर्नवार्द्धिकाकोलीकाकनासामृताह्वयाः॥
विदारी वृषमूलं च तदेकध्यं पलोन्मितम्।
जलद्रोणे पचेत्पञ्च धात्रीफलशतानि च।
पादशेषं रसं तस्माद्धस्थीन्यामलकानि च॥
गृहीत्वा भर्जयेत्तैलघृताद्द्वादशभिः पलैः।
मत्स्यण्डिकातुलार्धेन युक्तं तल्लेहवत्पचेत्॥
स्नेहार्द्धं मधु सिद्धे तु तवक्षीर्य्याश्चतुष्पलम्।
पिप्पल्या द्विपलं दद्याच्चतुर्जातं कणार्द्धितम्।
अतोऽवलेहयेन्मात्रां कुटीस्थः पथ्यभोजनः॥
इत्येष च्यवनप्राशो यं प्राश्य च्यवनो मुनिः।
जराजर्जरितोऽप्यासीन्नारीनयननन्दनः॥
कासं श्वासं ज्वरं शोषं हृद्रोगं वातशोणितम्।
मूत्रशुक्राश्रयान्दोपान्वैस्वर्यं च व्यपोहति॥
वालवृद्धक्षतक्षीणकृशानामङ्गवर्द्धनः।

मेधां स्मृतिं कान्तिमनामयत्व-
मायुःप्रकर्षं पवनानुलोम्यम् ।
स्त्रीषु प्रहर्षं बलमिन्द्रियाणा-
मग्नेश्च कुर्याद्विधिनोपयुक्तः ॥

अर्थ-दशमूल, खरैटी, नागरमोथा, जीवक, ऋषभक, कमल, शालपर्णी, पृष्ठपर्णी, पीपल, काकड़ासींगी, मेदा, भूयआमला, इलायची, जीवन्ती, द्राक्षा, पुहकरमूल, चन्दन, कचूर, पुनर्नवा, दोनों काकोली, कौआठोडी, गिलोय, विदारीकन्द और अडूसाकी जड़ यह प्रत्येक औषध चार २ तोले लेना । और आमला पांचासौ ५०० तोले लेकर १ द्रोण ( १०२४ तोले ) जलमें चतुर्थांश जल शेष रहनेतक पकाना पीछे आमलोंको निकाल उनकी गुठली अलग करना फिर उन आमलोंको पत्थरपर अच्छीतरह पीस कपडेमें छानना इस छनेहुए आमलेके गूदेको १२ पल घृत और तैलसे भूनना, पश्चात्, पूर्वोक्त चतुर्थांश क्राथको कपडेमें छानकर उसमें आधातुला मिश्री डाल पकाना और उसमें उस भुने हुए आमलेके गूदेको फटक देना । अवलेहसमान होनेतक पाचन करना सिद्ध होनेपर उतारकर ठंढा होने देना, पीछे घृतादि स्नेहसे आधा मधु, वंशलोचन १६ तोले, पीपल ८ तोले और चातुर्जात (तज, पत्रज, नागकेशर, इलायची) ४ तोले इन सर्वोको उसमें डालदेना, पीछे कुटीमें निवास करता हुआ, पथ्यभोजी हो, इसको रसायन विधिसे खाना, यह च्यवनप्राश अवलेह है । इसके सेवनसे वृद्धावस्थासे जर्जरीभूत शरीरवाले च्यवन ऋषि स्त्रियोंको आनन्द देनेवाले होगये । इसके सेवनसे कास, श्वास, जीर्णज्वर, राजयक्ष्मा, हृद्रोग, वातरक्त, मूत्रदोष, वीर्यसम्बन्धी रोग और स्वरभग नष्ट होजातेहैं, यह बालक, बूढ़े, क्षतक्षीण और कृश मनुष्योंके अंगको बढ़ाताहै, यह विधिपूर्वक सेवन किया हुआ मेधा, स्मरणशक्ति, कान्ति, नीरोगता, आयुष्य, वायुका अनुलोमन, स्त्रियोंमें उत्साह, इन्द्रियप्रबलता और अग्नि प्रदीप्त करताहै ।

## त्रिफलारसायन ।

मधुकेन तवक्षीर्या पिप्पल्या सिन्धुजन्मना ।
पृथग्लोहैः सुवर्णेन वचया मधुसर्पिषा ॥

---

१ जहातक होवे, दशमूलादिका क्राथ पृथक् करना तथा आमलोंको पृथक् पकाना जलका अनुमान दोनोंके लिये कर लेना, इसमें सुभीता तथा पाक ठीक होताहै.

सितया वा समायुक्ता समायुक्ता रसायनम् ।
त्रिफला सर्वरोगघ्नी मेधायुःस्मृतिबुद्धिदा ॥

अर्थ-(१) मुलहटीके चूर्णके साथ, (२) वंशलोचनके साथ, (३) पीपलके साथ, (४) सैंधव नमकके साथ (५) लोहभस्मके साथ, (६) सुवर्णके साथ, (७) वचके साथ, (८) मधु और घृतके साथ, (९) मिश्रीके साथ सेवन की हुई त्रिफला रसायन है। सर्व रोगोंको नाश करनेवाली, मेधा, आयु, स्मृति और बुद्धिको देनेवाली है।

## शंखपुष्पीरसायन ।

नलदं कटुरोहिणी पयस्या
मधुकं चन्दनसारिवोग्रगन्धा ।
त्रिफला कटुकत्रयं हरिद्रे
सपटोलं लवणं च तैः सुपिष्टैः ॥
त्रिगुणेन रसेन शंखपुष्प्याः
सपयस्कं घृतनल्वणं विपक्कम् ।
उपयुज्य भवेज्जडोऽपि वाग्ग्मी
श्रुतधारी प्रतिभानवानरोगः ॥

अर्थ-नेत्रवाला, कुटकी, दूधी, मुलहटी, चन्दन, सारिवा, वच, त्रिफला, त्रिकुटा, दोनों हलदी, पटोलपत्र और सेंधानमक इन सबोंका कल्क, १ द्रोण घृत और इतनाही दूध और दूधसे तिगुना शंखाहूलीका रस इन सबोंको एकत्र कर घृत सिद्ध करना, इसके सेवनसे जड़ मनुष्यभी, विद्वान्, धारणाशक्तिसम्पन्न, प्रतिभाशाली और नीरोग होजाताहै।

## ब्राह्मीरसायन ।

ब्राह्मी वचा सैन्धवशंखपुष्पी-
मत्स्याक्षकब्रह्मसुवर्चलेन्द्र्यः ।
वैदेहिका च त्रियवाः पृथक्स्यु-
र्यवौ सुवर्णस्य तिलो विषस्य ॥

सर्पिषश्च पलमेकत एत-
योजयेत्परिणते च घृताढ्यम् ।
भोजनं समधु वत्सरमेवं
शीलयन्नधिकधीस्मृतिमेधः ॥
अतिक्रान्तजराव्याधितन्द्रालस्यश्रमक्लमः ।
जीवत्यब्दशतं पूर्णं श्रीतेजःकान्तिदीप्तिमान् ॥
विशेषतः कुष्ठकिलासगुल्म-
विषज्वरोन्मादगदोदराणि ।
अथर्वमंत्रादिकृताश्च कृत्याः
शाम्यन्त्यनेनातिबलाश्च वाताः ॥

अर्थ-ब्राह्मी, वच, सेंधानमक, शंखाहूली, सूर्यमुखी और पीपर यह प्रत्येक औषध तीन २ जो लेना, सुवर्ण दो जौभर और बच्छनाग १ तिलभर, घृत ४ तोला लेना, यह सब एकत्र कर खाना, पचनेपर-अधिक घृत और मधुसहित भोजन करना, इस प्रकार एक वर्ष करनेसे बुद्धिमान्, धारणावान्, मेधावी, मनुष्य होजाताहै, जरा, व्याधि, तन्द्रा, आलस्य, श्रम और ग्लानि नष्ट होतेहैं । और श्री, तेज, कान्ति, दीप्तिका लाभ-करके सौ वर्षतक जीताहै । विशेषकर कुष्ठ, किलासकुष्ठ, गुल्म, विषरोग, ज्वर, उन्माद, उदररोग, अथर्ववेदके मंत्रसे उत्पन्न कृत्या राक्षसीजन्य व्याधियां और अतिबली वातव्याधि नष्ट होतेहैं ।

## चित्रकप्रकार ।

यथास्वं चित्रकः पुष्पैर्ज्ञेयः पीतसितासितैः ।
यथोत्तरं स गुणवान्विधिना च रसायनम् ॥

## चित्रकरसायन ।

छायाशुष्कं ततो मूलं मासं चूर्णीकृतं लिहन् ।
सर्पिषा मधुसर्पिर्भ्यां पिबन्वा पयसा यतिः ॥
अम्भसा वा हितान्नाशी शतं जीवति नीरुजः ।
मेधावी बलवान्कान्तो वपुष्मान्दीप्तपावकः ॥

अर्थ-चित्रक तीन प्रकारका है (१) पीले फूलका, (२) सफेद फूलका, (३) काले फूलका, यह चित्रक उत्तरोत्तर अधिक गुणवाला है। अर्थात् पीलेसे सफेद और सफेदसे काले फूलवाला अधिक गुणवाला है। यह विधिपूर्वक सेवन किया हुआ रसायन है। चित्रकके मूलको छायामें सुखाकर कूट लेवे। इसके चूर्णको एक मासतक पथ्यपूर्वक घृतसे अथवा घृत और मधुसे अथवा दूधसे अथवा जलसे सेवन करनेवाला मनुष्य नीरोग होकर सौ वर्ष जीताहै। और मेधावी, बलवान्, सुन्दर, दीर्घ शरीरवाला और दीप्ताग्निसे युक्त होजाताहै।

## अमृतरस।

पुष्टानि पाकेन परिच्युतानि भल्लातकान्याढकसम्मितानि।
घृष्टेष्टिकाचूर्णकणैर्जलेन प्रक्षाल्य संशोष्य च मारुतेन ॥
जर्जराणि विपचेज्जलकुम्भे पादशेषघृतगालितशीते।
तद्रसं पुनरपि श्रपयेत क्षीरकुम्भसहितं चरणस्थे ॥
सर्पिष्पक्कं तेन तुल्यप्रमाणं
युञ्ज्यात्स्वेच्छं शर्कराया रजोभिः।
एकीभूतं तत्वजक्षोभणेन
स्थाप्यं धान्ये सप्तरात्रं सुगुप्तम् ॥
तमम्रृतरसपाकं यः प्रगे प्राशमश्न-
न्ननु पिबति यथेष्टं वारि दुग्धं रसं वा।
स्मृतिमतिबलमेधासत्त्वसारैरुपेतः
कनकनिचयगौरः सोऽश्नुते दीर्घमायुः॥

अर्थ-वृक्षपर पककर अपने आप गिरे हुए भिलावे २५६ तोले लेवे। पीछे उनको ईंटके चूर्णसे अच्छी तरह घिस जलसे धोकर वायुमें सुखावै। पीछे उनको थोड़ा कूटकर १०२४ तोले जलमें डाल पात्रमें क्काथ करे, चतुर्थांश रहने पर उतारकर छान लेवे, फिर २५६ तोले दूध मिलाकर पकावे। चतुर्थांश शेष रहनेपर बराबरका घृत मिलाकर फिर पकावे। घृत सिद्ध होनेपर उसकी बराबर स्वच्छ शक्कर अच्छी तरह मिलावे। इस प्रकार एकरस होनेपर एक पात्रमें भर-

कर ७ दिनतक अनाजमें रखना। इस अमृतरसको प्रातःकालमें खाना। इसके ऊपर इच्छानुसार पानी, दूध अथवा मांसरसादि खाना, इसके सेवनसे स्मरणशील, बुद्धि, बल, मेधा और सत्त्वकी प्राप्ति होतीहै। और वह पुरुष सुवर्णसमूहके समान वर्णवाला होकर दीर्घायु भोगताहै।

## हरडेरसायन।

हरीतकीं पञ्चरसामुष्णामलवणां शिवाम्।
दोषानुलोमिनीं लघ्वीं विद्यादीपनपाचनीम्॥
आयुष्यां पौष्टिकीं धन्यां वयसः स्थापनीं पराम्।
सर्वरोगप्रशमनीं बुद्धीन्द्रियबलप्रदाम्॥
कुष्ठं गुल्ममुदावर्तं शोषं पाण्ड्वामयं मदम्।
अर्शांसि ग्रहणीदोषं पुराणं विषमज्वरम्॥
हृद्रोगसशिरोरोगमतीसारमरोचकम्।
कासं प्रमेहमानाहं प्लीहानमुदरं नवम्॥
कफप्रसेकवैस्वर्यं वैवर्ण्यं कामलान्कृमीन्॥
श्वयथुं तमकं छर्दिं क्लैब्यमङ्गावसादकम्॥
स्रोतोविबन्धान्विविधान्प्रलेपं हृदयोरसोः।
स्मृतिबुद्धिप्रमोहश्च जयेच्छीघ्रं हरीतकी॥

अर्थ-हरीतकीमें लवण रस छोड़कर पांचों रस हैं, इससे इसे पंचरसाभी कहते हैं। यह उष्ण, लवणरससहित, कल्याण करनेवाली, दोषानुलोमिनी, हलकी और दीपन पाचन भी होतीहै। यह हरड आयुको हितकारी, पुष्टकर्त्ता, धन्य, उत्तम, वयःस्थापन करनेवाली, सर्वरोगनाशिनी, बुद्धि, इन्द्रियगण और बलको बढानेवाली है। तथा कोढ, गुल्म, उदावर्त्त, शोष, पाण्डुरोग, मदरोग, अर्श, ग्रहणीदोष, पुराना-ज्वर, विषमज्वर, हृद्रोग, शिरोरोग, अतिसार, अरुचि, खांसी, प्रमेह, आनाह, प्लीहा, नवीन उदररोग, कफप्रसेक, वैस्वर्य, विवर्णता, कामलारोग, कृमिरोग, शोथ, तमकश्वास, वमन, क्लीवता, शिथिलता, अनेक प्रकारके स्रोतविबंध, हृदयप्रलेप, स्मरणशक्तिका नाश और बुद्धिभ्रम, इन सबोंको शीघ्र जीत लेतीहै।

# आमलारसायन ।

तान्गुणांस्तानि कर्माणि विद्यादामलकीष्वपि ।
यान्युक्तानि हरीतक्या वीर्यस्य तु विपर्ययः ॥

अर्थ-जो जो गुण और कर्म हरडेके होतेहैं वही गुण और कर्म आमलेमें भी रहतेहैं, केवल वीर्यमें अन्तर होताहै, अर्थात् हरडका वीर्य उष्ण और आमलेका शीतल है ।

# आमलकरसायन ।

अथामलकहरीतकीनामामलकविभीतकानामामलकहरीतकीविभीतकानां वा पलाशत्वगवनद्धानां मृदा वा लिप्तानां कुकूले स्विन्नानामकुलकानां पलसहस्रमुदूखले संपोथ्य दधिघृतमधुपललतैलशर्करासंप्रयुक्तं भक्षयेदनन्नभुग्यथोक्तेन विधिना । तस्यान्ते यवाग्वादिभिः प्रकृत्यवस्थापनमभ्यङ्गोत्सादनं सर्पिषा यवचूर्णैः । अयञ्च रसायनप्रयोगप्रकर्षो द्विस्तावदग्निबलमभिसमीक्ष्य प्रतिभोजनं यूषेन पयसा वा षष्टिकः ससर्पिष्कोऽतः परं यथासुखविहारः कामभक्ष्यः स्यादनेन पुनर्युवत्वमवापुः। बभूवुश्चानेकवर्षशतजीविनो निर्विकाराः परं शरीरबुद्धीन्द्रियबलसमुदिताः चेरुश्चात्यन्तनिष्ठन्तप इति ।

अर्थ-आमला और हरड़, वा आमला और बहेड़ा, वा आमला हरड़ बहेड़ा इनको ढाककी छालमें लपेटकर ऊपरसे मिट्टी लपेट देवै । फिर पृथ्वीमें एक गढ़ा खोदकर उसको उपलोंकी अग्निमें रख देवे, सीजनेपर इन्हें निकालकर इनके भीतर गुठली दूर करके इनमेंसे १००० पल ओखलीमें डालकर कूट डालै । फिर इसमें, दही, घृत, शहद, तिलतेल और शर्करा मिलाकर पूर्वोक्त विधिसे विनाभोजन किये इसका सेवन करै । क्षुधा लगनेपर यवागू-आदि प्रकृत्यनुकूल भोजन करै, घी और जौके चूर्णका देहपर मर्दन वा उबटना करै, इस रसायनका इसतरह प्रयोग करना उत्तम है । जबतक इस रसायनका सेवन करै, तब-

तक अग्निबलको देखकर प्रत्येक भोजनमें मांस, यूष वा दूधके साथ घी मिला हुआ साठीके चावलोंका भोजन करै, इससे पीछे यथेच्छ सुखदायक आहार विहार करै, इस रसायनको सेवन करनेसे ऋषियोंने वृद्धावस्थामें तरुणावस्था प्राप्तकी, कई सौ वर्षकी उनकी आयु हुई है, किसी प्रकारका उनको रोग नहीं हुआ। तथा शरीर, बल, बुद्धि और इन्द्रियबलसे युक्त रहकर अत्यन्त निष्ठासे तप करते रहेहैं।

## द्वितीय ब्राह्मरसायन।

यथोक्तगुणानामामलकानां सहस्रं पिष्ट्वा स्वेदनविधिना पयस ऊष्मणा सुस्विन्नमनातपशुष्कमनस्थि चूर्णयेत्। तथामलकसहस्रं स्वरसपरिपीनं स्थिरा-पुनर्नवा-जीवन्ती-नागबला-ब्रह्मसुवर्चला-मण्डूकपर्णी-शतावरी-शंखपुष्पी-पिप्पली-वचा-विडंग-स्वयंगुप्ता-ऽमृता-चन्दनागुरु-मधुक-ऽमधूकपुष्पो-त्पल-पद्म-मालती-सुरभि-यूथिका-चूर्णाष्टभाग-संयुक्तं पुनर्नागबलासहस्रपलस्वरसपरिपीतमनातपशुष्कं द्विगुणितसर्पिषा वा क्षुद्रगुडाकृतिं कृत्वा शुचौ दृढे घृतभाविते कुंभे भस्मराशेरधः स्थापयेत्। अन्तर्भूमेः पक्षं कृतरक्षाविधानम् अथर्ववेदविदा पक्षात्यये चोद्धृत्य कनकरजतताम्रप्रवालकालायसचूर्णाष्टभागसंयुक्तमर्द्धकर्षवृद्ध्या यथोक्तेन विधिना प्रातःप्रातः प्रयुञ्जानोऽग्निबलमभिसमीक्ष्य जीर्णे च षष्टिकं पयसाससर्पिष्कमुपसेवमानो यथोक्तान् गुणान् समश्नुते।

## रसायनके गुण।

भवति चात्र। इदं रसायनं ब्राह्मं महर्षिगणसेवितम्।
भवत्यरोगी दीर्घायुः प्रयुञ्जानो महाबलः॥

---

१ बलाका भेद है। गुलसकरी, गंगेरन।

कान्तः प्रजानां सिद्धार्थश्चन्द्रादित्यसमद्युतिः ।
श्रुतं धारयते सत्त्वमार्षं चास्य प्रवर्तते ॥
धरणीधरसारश्च वायुना समविक्रमः ।
स भवत्यविषं चास्य गात्रे संपद्यते विषम् ॥

अर्थ–पूर्व कथित गुणोंसे युक्त १००० आमले लेकर दूधके भाफसे सिजावे, जब अच्छीतरह सीजजाय तब छायामें सुखाकर गुठली निकालकर चूर्ण करलेवे । फिर नये आमलोंका रस निकाल कर उस चूर्णको अच्छीतरह भावना देवे । पश्चात् शालपर्णी, स्थिरा, पुनर्नवा, जीवन्ती, नागवाला, ब्रह्मसांचौली, मण्डूकपर्णी, सतावर, शंखाहुली, पीपल, वच, वायविडंग, केच, गिलोय, चन्दन, अगर, मुलहटी, महुआ, नीलोफर, पद्म, मालती, तुलसी और यूथिका इन सबोंका चूर्ण बनाकर आमलेके चूर्णसे अष्टमांश लेवे और सबको मिलालेवै, फिर इन सबोंको २००० नागबलाके रसकी भावना देकर छायामे सुखाले फिर दूना घृत अथवा शहद और घी मिलाकर छोटी २ गोलियां बनाकर शुद्ध और पके घीके बर्तनमें भरकर भूमिके भीतर रख देवे और राखके ढेरसे ढक देवै इसतरह १६ दिन रहने देवे । फिर पखवारेके व्यतीत होनेपर उसको निकाल लेवै । और उसका अष्टमांश शुद्ध किया हुआ सोना, रूपा, तांबा, मूंगा और कान्तिसार मिलादेवे, इसतरह यह तैयार होजावे तब पहिले दिन इनमेंसे १ तोला लेवै फिर प्रतिदिन १ तोले बढाता रहे परन्तु जठराग्नि न बिगड़ने पावे । औषधिके पचनेपर साठी चावल, दूध और घृतके साथ खावै तो पूर्वोक्त रसायनके सेवनके गुणोंसे युक्त होवै ।

(गुण) अर्थ—इस ब्रह्मरसायनको महर्षि लोग सेवन करतेहैं । इसके सेवन करनेसे नीरोगता, दीर्घायु, अत्यन्तबल, कान्तियुक्त, संतानसंपन्न सिद्धमनोरथ, सूर्यचन्द्रवत् तेजस्वी, धारणावान्, आर्ष सत्त्वयुक्त, पहाड़के समान दृढ़ और वायुके समान विक्रमी होजाताहै । जिसकी देहमें विष प्रविष्ट होजाताहै, वह निर्विष होजाताहै ।

## प्र० हरीतकीरसायन ।

हरीतक्यामलकविभीतकं पंच पंच मूलनिर्यूहेण पिप्पली मधु मधूकं कांकोली क्षीरकांकोली आत्मगुप्ता

जीवकर्षभकक्षीरशुक्लाकल्कसंप्रयुक्तेन विदारीस्वरसेन क्षीराष्टगुणसंप्रयुक्तेन च सर्पिष्कुंभं साधयित्वा प्रयुञ्जानोऽग्निबलसमां मात्रां च जीर्णे च क्षीरसर्पिर्भ्याम् शालिषष्टिकमुष्णोदकानुपानमश्नन् जराव्याधिपाप्माभिचारव्यपगतभयः शरीरेन्द्रियबलमतुलमुपलभ्याप्रतिहतसर्वारम्भः परमायुरवाप्नुयादिति ॥

अर्थ—हरड़, आवला, वहेडा, पांचोपंचमूलका काथ, पीपल, शहद, मुलेठी, काकोली, क्षीरकाकोली, केच, जीवक, ऋषभक, और क्षीरविदारी इन सबका कल्क और दूध और दूधसे आठगुणा विदारीकंदका रस मिलाकर इन सबको सर्पिष्कुंभ अर्थात् ३२ सेर घृतमें पकावे इस घृतकी मात्राका प्रयोग अग्निबलके समान करै। औषधिके पचने पर दूध और घीके साथ साठीके चांवलोंको खाकर ऊपरसे उष्णोदक पान करै। इस घृतके सेवन करने से बुढ़ापारोग. पाप, अभिचार और भय दूर होकर अतुल शारीरिक और इन्द्रियबलकी प्राप्ति होगी। संपूर्ण प्रकारके कामोंमें हतोत्साह न होगा। और आयुभी दीर्घ होगी।

## द्वितीय हरीतकीरसायन.

हरीतक्यामलकविभीतकहरिद्रास्थिरावचाविडंगामृतवल्लीविश्वभेषजमधुकपिप्पलीसोमवल्कसिद्धेन क्षीरसर्पिषा मधुशर्कराभ्यामपि च सन्नीयामलकस्वरसशतपलपीतमामलकचूर्णमयः चतुर्भागसंप्रयुक्तं पाणितलमात्रं प्रातः प्रातः प्राश्य यथोक्तेन विधिना सायं यूषेण पयसा वा सर्पिष्कं शालिषष्टिकमश्नीयात् । त्रिवर्षप्रयोगादस्य वर्षशतमजरं वयस्तिष्ठति । श्रुतमवतिष्ठते सर्वामयाः प्रशाम्यन्ति विषमविषं भवति गात्रे, गात्रमश्मवत् स्थिरीभवति, अदृश्यो भूतानां भवतीति ।

अर्थ—हरड़, आंवला, वहेडा, हलदी, शालपर्णी, वच, वायविडंग, गिलोय, सोंठ, मुलहटी, पीपल और सफेद खैर इनके साथ दूध और घीको सिद्ध करै-जब यह ठंडा होजाय-तब इसमें घी और खांड

मिलाय दे । तदनन्तर इसमें स्वरसपीत (आवलेके रसमें भावना दिये-हुए) आंवलेका सौ पल चूर्ण, पच्चीस पल लोहचूर्ण मिलादेवै. पूर्वोक्त विधिके अनुसार हथेलीभर अर्थात् २ तोले प्रतिदिन प्रातःकाल सेवन करै। सायंकालके समय मांसयूप और दूधके साथ घृत मिला हुआ साठी चावलोंका भात खाय । इस रसायनका तीन वर्षपर्यन्त सेवन करनेसे आयु १०० वर्षकी होजाती है। और बुढापा पास नहीं आता। सुनीहुई बात बहुत दिनोंतक विस्मृत नहीं होती। सम्पूर्ण रोग शान्त होजाते हैं। विष नष्ट होजाता है। देहमे पत्थरके समान दृढता होजाती है. प्राणियोंमें अदृश्य होजाता है अर्थात् ऐसा हृष्टपुष्ट होजाता है कि आदमियोंकी उसपर निगाह नही ठहरती।

## आमलेका अवलेह।

**आमलकसहस्रं पिप्पलीसहस्रं संप्रयुक्तं पलाशतरुक्षारोदकोत्तरं तिष्ठेत्तदनुगतक्षारमनातपशुष्कमनस्थिचूर्णीकृतश्चतुर्गुणाभ्यां मधुसर्पिर्भ्यां संनीय शर्कराचूर्णचतुर्भागसंप्रयुक्तं घृतभाजनस्थं षण्मासान्स्थापयेदन्तर्भूमेस्तस्योत्तरकालमग्निबलसमां मात्रां पौर्वाह्णिकः प्रयोगः सात्म्यापेक्षश्चाहारविधिना पराह्णिकस्तस्य प्रयोगाद्वर्षशतमजरं वयस्तिष्ठतीति समानं पूर्वेण ॥**

अर्थ—एक सहस्र आमले और इतनाही पीपल लेकर ढाकके क्षारके जलमें ऐसी भिगो देवैं; कि सब डूब जावें जब वे खारके सब जलको पीलें तब उन्हें छायामें सुखालेवे फिर गुठलियां निकालकर पीसले इस चूर्णमें चौगुना घी और शहद मिलावै, और चौथाई खांड डाल दे। इन सबको सानकर घीकी चिकनी हांडीमें भरकर छः महीने तक पृथ्वीमें गाढ़ दे। तदू उपरान्त इसे निकालकर अग्निबलके अनुसार प्रतिदिन प्रातःकाल इसका सेवन करै अपराह्णमें सात्म्यभोजन करै। इस रसायनके सेवनसे वृद्धावस्थासे रहित १०० सौ वर्षकी आयु हो जाती है। तथा इसके अन्य गुण पूर्वोक्त घृतके समान हैं।

---

१ यह चरकका अवलेह है। इससे प्रथम आमलेका घृत चरकाचार्यने लिखा है। उसके समान गुण इसके जानों॥

## आमलेका चूर्ण ।

आमलकचूर्णाढकमेकविंशतिरात्रमामलकसहस्रं स्वरसपरिपीतं मधुघृताढकाभ्यां द्वाभ्यामेकीकृतमष्टभागपिप्पलीकं शर्कराचूर्णचतुर्भागसंप्रयुक्तं घृतभाजनस्थं प्रावृषि भस्मराशौ निदध्यात्तद्वर्षान्ते सात्म्यापेक्षी प्रयोजयेदस्य प्रयोगाद्वर्षशतमजरमायुस्तिष्ठतीति समानं पूर्वेण ।

अर्थ—आमलेके एक आढ़क चूर्णको सहस्र आवलेके रसमें इक्कीस दिनतक भिगोये रखे, फिर इसमें एक २ आढ़क शहद और घृत मिलाकर सानले । इसमें आठवां भाग पीपल, चौथाई खांड डालकर सबको मिलाले, और घीकी हांडीमें भरकर वर्षा ऋतुमें राखके ढेरमें दाव देवे, वर्षा व्यतीत होनेपर इसका मात्राके अनुसार सेवन करे। सात्म्य भोजन करे । इस चूर्णके सेवन करनेसे वृद्धावस्थारहित १०० वर्षकी आयु होजाती है इसके गुणभी पूर्वोक्त रसायनके समान होतेहैं।

## विडङ्गावलेह ।

विडंगतण्डुलचूर्णानामाढकम् पिप्पलीतंडुलानामध्यर्द्धाढकं सितोपलायाः सर्पिस्तैलमध्वर्द्धाढकैः षड्भिरेकीकृतघृतभाजनस्थं प्रावृषि भस्मराशाविति समानं पूर्वेण यावदाशीः ।

अर्थ—वायविडंगकी मिगीका चूर्ण एक आढ़क, पीपलकी मिगीका चूर्ण डेढ़ आढ़क, मिश्री आधा आढ़क, घृत आधा आढ़क, तेल आधा आढ़क, और शहद आधा आढ़क इन छहोंको मिलाकर और घीकी हंडीमें भरकर प्रावृट् ऋतुमें राखके ढेरमें गाढ देवे । इसके गुणभी पूर्वोक्त रसायनके समान हैं ।

## नागवलारसायन ।

धन्वनि कुशास्तीर्णे स्निग्धकृष्णमधुरमृत्तिके सुवर्णवर्णमृत्तिके वा व्यपगतविपश्वापदपवनसलिलाग्निदोषे

कर्षणवल्मीकश्मशानचैत्यौषररसवर्जिते देशे यथर्तुसुखपवनसलिलादित्यसेविते जातामनिम्नेऽनुपहतामनध्यारूढामबालामजीर्णां अधिगतवीर्यामशीर्णपुराणपर्णामसञ्जातान्यपर्णां तपसि तपस्ये वा मासे शुचिः प्रयतः कृतदेवार्चनः स्वस्ति वाचयित्वा द्विजातीन् सुमुहूर्ते नागबला मूलत उद्धरेत्। तेषां सुप्रक्षालितानान्त्वक्पिंडमाम्रमात्रं अक्षमात्रं वा श्लक्ष्णपिष्टमालोड्य पयसा प्रातः प्रयोजयेत् चूर्णीकृतानि वा पिवेत् । पयसा मधुसर्पिर्भ्यां वा संयोज्य भक्षयेत्। जीर्णे च क्षीरसर्पिर्भ्यां शालिषष्ठिकमश्नीयात्। संवत्सरप्रयोगादस्य वर्षशतमजरमायुस्तिष्ठतीति समानं पूर्वेणेति नागबलारसायनम्।

अर्थ—माघ, फागुनके महीनेमें स्नानादिसे पवित्र होकर देवताओंका पूजन करके ब्राह्मणोंसे स्वस्तिवाचन कराके शुभमुहूर्तमें नागबलाको जड़से उखाड़लावे, जो धन्वनदेशके ऐसे स्थानमें उत्पन्न हुई हो। जहां बहुतसी कुशा उत्पन्न हों, जहां मिट्टी चिकनी, काली, मधुर वा पीली हो, जहां सेहजानवर न रहता हो, जहां विषदोष, वातदोष, जलदोष व अग्निका उपद्रव न हो, जहां खेती, सांपकी वामी, श्मशान, चैत्य (बलिभूमि), ऊषरभूमि नहीं हो, जहां प्रत्येक ऋतुमें सुखदायक हवा, जल और धूप आतीजाती हो, जो निम्नस्थानमें उत्पन्न न हुईहो। जो अनुपहत हो अर्थात् किसी कीड़ेने न खाईहो, जो अनध्यरूढा है अर्थात् जिसपर और कोई पौदा आदि न उगा हो जो न नवीन और न पुरानीही हो, जो पूर्ण वीर्यहो, जिसके पत्ते पुराने वा गले हुए न हों, जिसमें अन्य पत्ते न आये हों। इस नागबलाकी जड़को खूब धोकर पीस डाले। इसमें दो या ४ तोले दूध मिलाकर प्रातःकाल पान करै। अथवा फंकी लेकर ऊपरसे घी और शहद मिला हुआ दूध पान करै। इस औषधिके पचनेपर दूध और घीके साथ शालीचावल वा साठीचांवलका भात खाय। एक बरस तक इसका सेवन करनेसे १०० सौ वर्षकी आयु होजाती है। इसके दोष, गुण पूर्वोक्त रसायनके सदृश हैं।

# भल्लातकीक्षीररसायन ।

भल्लातकान्यनुपहतान्यनामयान्यापूर्णरसप्रमाणवीर्याणि पक्वजाम्ववप्रकाशानि शुचौ शुक्रे वा मासे संगृह्य यवपल्वे माषपल्वे वा निधापयेत् । तानि चतुर्मासस्थितानि सहसि सहस्ये वा मासे प्रयोक्तुमारभेत शीतस्निग्धमधुरोपस्कृतशरीरः पूर्वं दशभल्लातकान्यापोथ्याष्टगुणेनाम्भसा साधयेत् । तेषां रसमष्टभागावशिष्टं पूतं सपयस्कं पिबेत् । सर्पिपान्तर्मुखमभ्यज्य तान्येकैकभल्लातकोत्कर्षापकर्षेण दशभल्लातकान्यात्रिंशतः प्रयोज्यानि नातः परमुत्कर्षः प्रयोगविधानेन सहस्रपरो भल्लातकप्रयोगः । जीर्णे च सर्पिषा पयसा शालिषष्टिकाशनमुपचारः प्रयोगान्ते च द्विस्तावत् पयसैवोपचारः तत् प्रयोगाद्वर्षशतमजरं वयस्तिष्ठतीति समानं पूर्वेणेति भल्लातकीक्षीरम् ॥

अर्थ—अनुपहत, रोगरहित, पूर्णप्रमाण, पूर्णवीर्य पकी हुई जामनके सदृश, कृष्णवर्ण भिलाये आषाढ मासके शुक्लपक्षमें लाकर जौके वा उरदके ढेरमें गाड़ देवे । और ४ महीने पीछे निकालकर अगहन, पौषके महीनेमें इनका प्रयोग करे, भिलाये सेवन करनेसे पहले, शीतल, स्निग्ध और मधुर द्रव्योंसे शरीरका संशोधन करै । प्रथमही दश भिलायोंको पीसकर अठगुने जलमें सिद्ध करे, जब जलते २ आठवां भाग रहजावै तब उसे छानकर दूधके साथ पानकरै, भिलायोंके सेवन करनेसे पहले मुखके भीतर घी चुपड़लेवे, इन दशभिलायोंको एक २ घटानेसे तीस तक सेवन करै, यह एक सहस्र भिलायेका सर्वोत्कृष्ट प्रयोग इसतरह है कि प्रथम एक भिलायेसे एक २ वृद्धिद्वारा १० पर्यन्त सेवन करे इसप्रकार सब मिलाकर १०० भिलाये हुए, जब यह पच जावे, और किसी प्रकारका उपद्रव न करै, तब एकसे लेकर ३० तक बढाता जाय ये सब चारसौ पैंसठ हुए और फिर एक घटानेलगे अर्थात् २९ से लेकर एक तक लेआवे, ये, सब ४३५ हुए इसतरह ५५+४५+४६५+४३५ सब मिलकर पूरे १००० हुए । जब भिलाया पच-

जायाकरै, तब दूध और भातका सेवन करे, इस तरह सहस्रभिलायेके प्रयोगके पीछे सायंकाल और प्रातःकाल दूध और भातका सेवन करै। इस प्रयोगसे १०० वर्षपर्यन्त बुढ़ापा पास नहीं आता इसके गुणदोष पूर्वोक्त रसायनके समान हैं यह भल्लातकीक्षीरका प्रयोग है।

## आमलकायसरसायनके गुण[1]।

एतद्रसायनं पूर्वं वसिष्ठः कश्यपोङ्गिरा।
जमदग्निर्भरद्वाजो भृगुरन्ये च तद्विधाः॥
प्रयुज्य प्रयता मुक्ताः श्रमव्याधिजरामयात्।
यावदिच्छन्तपस्तेपुस्तत्प्रभावान्महाबलाः॥
तपसा ब्रह्मचर्येण ध्यानेन प्रशमेन च।
रसायनविधानेन कालयुक्तेन चायुषा॥
स्थिता महर्षयः पूर्वं न हि किंचिद्रसायनम्॥
ग्राम्याणामन्यकार्याणां सिद्धिश्च प्रयतात्मनाम्।
इदं रसायनं चक्रे ब्रह्मा वर्षसहस्रिकम्।
जराव्याधिप्रशमनं बुद्धीन्द्रियबलप्रदम्॥

अर्थ—बहुत पुराने समयमें इस रसायनको वसिष्ठ, कश्यप, अंगिरा, जमदग्नि, भरद्वाज, और भृगु तथा अन्यान्य वैसेही बहुतसे ऋषियोंने नियमितरीतिसे सेवन कियाथा। इसके सेवन करनेसे वे भ्रम, व्याधि, जरा और अन्य रोगोंसे मुक्त होकर महाबली होगये और इसके प्रभावसे वे स्वेच्छापूर्वक तप करतेरहे, तप, ब्रह्मचर्य, ध्यान, शान्ति, और रसायन प्रयोगोंकेद्वारा जो आयुकी वृद्धि होतीहै, उसपर कुछ प्रभुत्व नहीं पड़ता। पहले महर्षियोंने कोई रसायन सेवन नहीं कीथी, ग्राम्यधर्म अन्य कार्य और अजितेन्द्रियतामेंभी अनुरक्त होनेसे उनकी सिद्धि नहीं होसकती है। यह सहस्र वार्षिकी रसायन ब्रह्माने बनाई है। इसके सेवन करनेसे बुढ़ापा और रोगशान्ति होजातेहैं। तथा बुद्धिबल और इन्द्रियबल बढ़जाता है।

## केवल आमलकरसायन।

संवत्सरं पयोवृत्तिर्गवां मध्ये वसेत्सदा।

---

1 यह, रसायन चरक चिकित्सास्थानके प्रथम अध्यायके तृतीयपादमें है।

सावित्रीं मनसा ध्यायन् ब्रह्मचारी जितेन्द्रियः ॥
संवत्सरान्ते पौषीं वा माघीं वा फाल्गुनीं तथा ।
अहोपवासी शुक्लश्च, प्रविश्यामलकीवनम् ॥
बृहत्फलाढ्यमारुह्य द्रुमं शाखागतं फलम् ।
गृहीत्वा पाणिना तिष्ठेज्जपन् ब्रह्मामृतं क्षणम् ॥
तदा ह्यवश्यममृतं वसत्यामलके क्षणम् ।
शर्करामधुकल्पानि स्नेहवन्ति मृदूनि च ॥
भवन्त्यमृतसंयोगात्तानि यावन्ति भक्षयेत् ।
जीवेद्वर्षसहस्राणि तावन्त्यागतयौवनः ॥
सौहित्यमेषां गत्वा तु भवत्यमरसन्निभः ।
स्वयं चास्योपतिष्ठन्ति श्रीर्वेदा वाक्स्वरूपिणी ॥

एक वर्षपर्यन्त केवल दुग्धाहारी हो सब समय गौओंमें निवास करे। ब्रह्मचारी और जितेन्द्रिय होकर मनसे सावित्रीका ध्यान करतारहे। इसप्रकार एक वर्ष करनेके अनन्तर एक दिन निराहार रह स्नानादिसे पवित्र हो पौष वा माघ वा फाल्गुनकी पूर्णमासीको आमलोंके वनमें घुस जावे, वहां किसी ऐसे वृक्षपर जिसपर बड़े २ आमले लगेहों, चढ जावे और किसी डालीपर लगेहुए एक फलको पकड़कर ब्रह्मामृत मंत्रका जप करे, इस जपके करनेसे तत्क्षण आमलेके फलमें अमृतका संचार होगा, और उस आमलेमें शर्करायुक्त मधुर स्वाद होजायगा। तथा वह स्निग्ध और मृदुभी होगा, उसीसमय आमलेको खालेवै। इसके सेवनसे युवावस्थामेंही सहस्र वर्षपर्यन्त जीवैगा, उससमय, इन फलोंको पेट भरकर खालेनेसे देवताओंके समान कान्ति होगी और लक्ष्मी, वेद और सरस्वती स्वयं इसके पास उपस्थित होंगे।

## लोहरसायन।

त्रिफलाया रसे मूत्रे गवां क्षारे च लावणे।
क्रमेण चेङ्गुदीक्षारे किंशुकक्षार एव च ॥
तीक्ष्णायसे हि पत्राणि वह्निवर्णानि साधयेत्।
चतुरङ्गुलदीर्घाणि समोत्सेधतनूनि च ॥

जायाकरै, तब दूध और भातका सेवन करे, इस तरह सहस्रमिला येके प्रयोगके पीछे सायंकाल और प्रातःकाल दूध और भातका सेवन करे। इस प्रयोगसे १०० वर्षपर्यन्त बुढ़ापा पास नहीं आता इसके गुण दोष पूर्वोक्त रसायनके समान हैं यह भल्लातकीक्षीरका प्रयोग है।

## आमलकायसरसायनके गुण[1]।

एतद्रसायनं पूर्वं वसिष्ठः कश्यपोऽङ्गिरा।
जमदग्निर्भरद्वाजो भृगुरन्ये च तद्विधाः॥
प्रयुज्य प्रयता मुक्ताः श्रमव्याधिजराभयात्।
यावदिच्छन्तपस्तेपुस्तत्प्रभावान्महाबलाः॥
तपसा ब्रह्मचर्येण ध्यानेन प्रशमेन च।
रसायनविधानेन कालयुक्तेन चायुषा॥
स्थिता महर्षयः पूर्वं न हि किंचिद्रसायनम्॥
ग्राम्याणामन्यकार्याणां सिद्धिश्च प्रयतात्मनाम्।
इदं रसायनं चक्रे ब्रह्मा वर्षसहस्रिकम्।
जराव्याधिप्रशमनं बुद्धीन्द्रियबलप्रदम्॥

अर्थ—बहुत पुराने समयमें इस रसायनको वसिष्ठ, कश्यप, अंगिरा, जमदग्नि, भरद्वाज, और भृगु तथा अन्यान्य वैसेही बहुतसे ऋषियोंने नियमितरीतिसे सेवन कियाथा। इसके सेवन करनेसे वे श्रम, व्याधि, जरा और अन्य रोगोंसे मुक्त होकर महाबली होगये और इसके प्रभावसे वे स्वेच्छापूर्वक तप करतेरहे, तप, ब्रह्मचर्य, ध्यान, शान्ति, और रसायन प्रयोगोंकेद्वारा जो आयुकी वृद्धि होतीहै, उसपर कुछ प्रभुत्व नहीं पड़ता। पहले महर्षियोंने कोई रसायन सेवन नहीं कीथी, ग्राम्यधर्म अन्य कार्य और अजितेन्द्रियतामेंभी अनुरक्त होनेसे उनकी सिद्धि नहीं होसकती है। यह सहस्र वार्षिकी रसायन ब्रह्माने बनाई है। इसके सेवन करनेसे बुढ़ापा और रोगशान्ति होजातेहैं। तथा बुद्धिबल और इन्द्रियबल बढ़जाता है।

## केवल आमलकरसायन।

संवत्सरं पयोवृत्तिर्गवां मध्ये वसेत्सदा।

---

[1] यह, रसायन चरक चिकित्सास्थानके प्रथम अध्यायके तृतीयपादमें है।

सावित्रीं मनसा ध्यायन् ब्रह्मचारी जितेन्द्रियः ॥
संवत्सरान्ते पौषीं वा माघीं वा फाल्गुनीं तथा ।
अहोपवासी शुक्लश्च, प्रविश्यामलकीवनम् ॥
बृहत्फलाढ्यमारुह्य द्रुमं शाखागतं फलम् ।
गृहीत्वा पाणिना तिष्ठेज्जपन् ब्रह्मामृतं क्षणम् ॥
तदा ह्यवश्यममृतं वसत्यामलके क्षणम् ।
शर्करामधुकल्पानि स्नेहवन्ति मृदूनि च ॥
भवन्त्यमृतसंयोगात्तानि यावन्ति भक्षयेत् ।
जीवेद्वर्षसहस्राणि तावन्त्यागतयौवनः ॥
सौहित्यमेषां गत्वा तु भवत्यमरसन्निभः ।
स्वयं चास्योपतिष्ठन्ति श्रीर्वेदा वाक्स्वरूपिणी ॥

एक वर्षपर्यन्त केवल दुग्धाहारी हो सब समय गौओंमें निवास-करे। ब्रह्मचारी और जितेन्द्रिय होकर मनसे सावित्रीका ध्यान करतारहे। इसप्रकार एक वर्ष करनेके अनन्तर एक दिन निराहार रह स्नानादिसे पवित्र हो पौष वा माघ वा फाल्गुनकी पूर्णमासीको आमलोंके वनमें घुस जावे, वहां किसी ऐसे वृक्षपर जिसपर बड़े २ आमले लगेहों, चढ जावे और किसी डालीपर लगेहुए एक फलको पकड़कर ब्रह्मामृत मंत्रका जप करे, इस जपके करनेसे तत्क्षण आमलेके फलमें अमृतका संचार होगा, और उस आमलेमें शर्करायुक्त मधुर स्वाद होजायगा। तथा वह स्निग्ध और मृदुभी होगा, उसीसमय आमलेको खालेवै। इसके सेवनसे युवावस्थामेंही सहस्र वर्षपर्यन्त जीवैगा, उससमय, इन फलोंको पेट भरकर खालेनेसे देवताओंके समान कान्ति होगी और लक्ष्मी, वेद और सरस्वती स्वयं इसके पास उपस्थित होंगे।

## लोहरसायन।

त्रिफलाया रसे मूत्रे गवां क्षारे च लावणे ।
क्रमेण चेङ्गुदीक्षारे किंशुकक्षार एव च ॥
तीक्ष्णायसे हि पत्राणि वह्निवर्णानि साधयेत् ।
चतुरङ्गुलदीर्घाणि समोत्सेधतनूनि च ॥

ज्ञात्वा तान्यञ्जनाभानि सूक्ष्मचूर्णानि कारयेत् ।
तानि चूर्णानि मधुना रसेनामलकस्य च ॥
युक्तानि लेहवत्कुम्भे स्थितानि घृतभाविते ।
संवत्सरं निधेयानि यवपल्वे तदेव च ॥
दद्यादालोडनं मासे सर्वत्रालोडयन् बुधः ।
संवत्सरात्यये तस्य प्रयोगो मधुसर्पिषा ॥
प्रातः प्रातर्बलापेक्षी सात्म्यजीर्णे च भोजनम् ।
एष एव च लोहानां प्रयोगः संप्रकीर्त्तितः ॥
अनेनैव विधानेन हेम्नश्च रजतस्य च ।
आयुःप्रकर्षकृत्सिद्धः प्रयोगः सर्वरोगनुत् ॥
नाभिघातैर्न चातंकैर्जरया नच मृत्युना ॥
अधृष्यः स्याद् गजप्राणः सदा चातिबलेन्द्रियः ।
धीमान् यशस्वी वाक्सिद्धः श्रुतधारी महाबलः ॥
भवेत्समां प्रयुञ्जानो नरो लोहरसायनम् ॥

अर्थ—कांतिसार लोहके चार अंगुल लम्बे चौड़े बहुत पतले पत्र बनवाकर अग्निमें सुर्खासुर्ख गर्म करके क्रमसे त्रिफलाके क्वाथ, गोमूत्र, नमकक्षार गोंदीक्षार और पलाशक्षारमें भिगोवै. जब अंजनके समान रंग होजाय, तब महीन पिसवाडाले। इस चूर्णको शहद और आंवलेके रसमें सानकर लेहवत् करके घीके चिकने घड़ेमें भरकर जौंके ढेरमें वरस दिनतक दवा रक्खे। प्रतिमास इस घड़ेको निकालकर कुंभस्थ द्रव्योंको हिलातारहै। वरस दिनके व्यतीत होनेपर शहद और घीके साथ प्रतिदिन प्रातःकाल बलके अनुसार इसकी मात्रा सेवन करै। औषधि पचनेपर सात्म्यभोजन करै।

यह लोहरसायनका प्रयोग वर्णन कियागया है। इसीतरह सुवर्ण रसायन और चांदीकी रसायनकी विधि है। यह प्रयोग आयुवर्द्धक, सिद्धिदायक और रोगनाशक है। इस प्रयोगके सेवनेसे चोट, रोग, बुढ़ापा और मृत्यु कुछ असर नहीं करसक्ते। उसके प्राण हाथीके समान दृढ़ होजातेहैं। इन्द्रियां अत्यन्त वलवान होजातीं हैं। वह पुरुष धीमान्, यशस्वी और सिद्धवाक् श्रुतिधारी और महावली होजाता है। इसरसायनका प्रयोग एक वर्षपर्यन्त करनेसे फलप्रद होताहै।

## ऐन्द्रीरसायन ।

ऐंद्री मत्स्याक्षिकी ब्राह्मी वचा ब्राह्मसुवर्चला ।
पिप्पल्यो लवणं हेम शंखपुष्पी विषं घृतम् ॥
एषां त्रियवकान् भागान् हेमसर्पिर्विषैर्विना ।
द्वौ यवौ तत्र हेम्नस्तु तिलं दद्याद्विषस्य च ॥
सर्पिषश्च पलं दद्यात्तदैकध्यं प्रयोजयेत् ।
घृतप्रभूतं सक्षौद्रं जीर्णे चान्नं प्रशस्यते ॥
जराव्याधिप्रशमनं स्मृतिमेधाकरं परम् ।
आयुष्यं पौष्टिकं वल्यं स्वरवर्णप्रसादनम् ॥
परमोजस्करं चैतत् सिद्धमेतत् रसायनम् ।
नैनं प्रसहते कृत्या नालक्ष्मीर्न विषं न रुक् ॥
श्वित्रं सकुष्ठं जठराणि गुल्माः
प्लीहा पुराणो विषमज्वरश्च ।
मेधास्मृतिज्ञानहराश्च रोगाः
शाम्यन्त्यनेनातिवलाश्च वाताः ॥

अर्थ—इन्द्रायणकी जड़, मछेछी, ब्राह्मी, वच, ब्रह्मसांचौली, पीपल, और नमक ये सब तीन२ जौ भर ले। सुवर्ण दो जौ, विष तिलभर और घृत एकपल इन सबको एकत्र करके सेवन करै. इस औषधिके पचने पर घृतप्लुत मधुमिश्रित भोजन करै। यह रसायन जरानाशक, व्याधिशमनकर्ता, अत्यन्त स्मृतिवर्द्धक, मेधावर्द्धक, आयुवर्द्धक, पुष्टिकर्ता, बलकारक, स्वरवर्द्धक वर्णप्रसादक और अत्यन्त ओजस्कर है। इस सिद्धरसायनको सेवन करनेवालेके पास न अलक्ष्मी, न विष और न रोग आतेहैं। इस रसायनके सेवनसे श्वित्रकुष्ठ, जठररोग, गुल्मरोग, प्लीहारोग, विषमज्वर, पुरातनज्वर, मेधा व स्मृति और ज्ञाननाशकरोग तथा बलवान् वातरोग नष्ट होजाते हैं।

## वर्द्धमानपिप्पली ।

क्रमवृद्ध्या दशाहानि दशपिप्पलिकं दिनम् ।
वर्द्धयेत् पयसा सार्द्धं तथा चापनयेत् पुनः ॥

जीर्णे जीर्णे च भुञ्जीत षष्टिकं क्षीरसर्पिषा ।
पिप्पलीनां सहस्रस्य प्रयोगोयं रसायनम् ॥
पिष्टास्ता बलिभिः सेव्याः शृता मध्यबलैर्नरैः ।
शीतीकृता ह्रस्वबलैर्योज्या दोषामयान् प्रति ॥
दशपैप्पलिकः श्रेष्ठो मध्यमाः षट् प्रकीर्तिताः ।
प्रयोगोयं त्रिपर्यन्तः सकनीयान् स चाबलैः ॥
बृंहणं स्वर्यमायुष्यं प्लीहोदरविनाशनम् ।
वयसः स्थापनं मेध्यं पिप्पलीनां रसायनम् ॥

अर्थ—प्रतिदिन दश २ पीपल बढाता हुआ दुग्धका सेवन करे। इसीतरह फिर घटाता हुआ लेजाय, यह दशदिनका प्रयोग है। औषधिके पचनेपर दूधभातका सेवन करै। यह सहस्र पीपलोंका प्रयोग रसायन है, बलवान् पुरुष इन सबको पीसकर सेवन करै, मध्यबलवाला पीपलोंका क्काथ पान करै, ह्रस्वबलवाला पीपलोंका शीतकषाय सेवन करै, इसतरह दोष और रोगके अनुसार इसका सेवन करै, इसकी दशपीपलकी मात्रा उत्तम है छः की मध्यम और तीनकी निकृष्ट है; यह दुर्बल पुरुषोंकेलिये अच्छी हैं वर्द्धमानपीपलका प्रयोग बृंहणकर्ता, स्वरवर्द्धक, प्लीहानाशक, उदररोगनाशक, वयःस्थापनकर्ता और मेध्य है।

## त्रिफलारसायन।

सर्वलौहैः सुवर्णेन वचया मधुसर्पिषा।
विडङ्गपिप्पलीभ्यां च त्रिफला लवणेन च ।
भवत्यायुष्यदा धन्या जरारोगनिवर्हिणी ॥

अर्थ—सब प्रकारके लोहोंके साथ, सुवर्णके साथ, वचकेसाथ शहत और घीके साथ, वायविडंग पीपलके साथ अथवा लवणकेसाथ एकवर्ष त्रिफलाका सेवन मेधावर्द्धक, स्मृतिकारक, बलप्रद, आयुष्यवर्द्धक, धन्य, और जरारोगनाशक है।

## शिलाजतुप्रयोग।

पूर्वोक्तेन विधानेन लोहैश्चूर्णीकृतैः सह।
तत्पीतं पयसा दद्याद् दीर्घमायुः सुखान्वितम्॥
जराव्याधिप्रशमनं देहदार्ढ्यकरं परम्।
मेधास्मृतिकरं धन्यं क्षीराशी तत् प्रयोजयेत्॥
प्रयोगः सप्तसप्ताहास्त्रयश्चैकश्च सप्तकः॥

फिर इसको पीसकर सबप्रकारके लोहचूर्णोंके साथ मिलाकर दूधके साथ पान करे तो दीर्घायु और सुख मिलै। यह शिलाजीत, जराव्याधिनाशक, देहको अत्यन्त दृढकारक, मेधावर्द्धक, स्मृतिकारक, और धन्य है। इसपर दूधका अनुपान करै। इसके प्रयोगकी अवधि सात सप्ताह वा तीन सप्ताह वा एक सप्ताह है।

## इन्द्रोक्तरसायन।

तद्यथा ऐन्द्री ब्राह्मी पयस्या क्षीरपुष्पी श्रावणी महाश्रावणी शतावरी विदारी जीवन्ती पुनर्नवा स्थिरा वचा छत्रातिच्छत्रा मेदा महामेदा जीवनीयाश्चान्ये पयसा प्रयुक्ताः षण्मासात् परमायुर्वयस्तरुणमनामयत्वं स्वरवर्णसंपदमुपचयमेधास्मृतिमुत्तमबलमिष्टांश्चापरान् भावानावहन्ति सिद्धाः। इन्द्रोक्तरसायनम्।

अर्थ—इन्द्रायण, ब्राह्मी, क्षीरकाकोली, दुद्धी, श्रावणी (मुण्डी), महाश्रावणी (बृ मुण्डी), शतावर, विदारीकन्द, जीवन्ती, सांठ, शालपर्णी, वच, छत्रा, अतिछत्रा, मेदा, महामेदा, तथा अन्यान्य जीवनीय औषधोंको छः महीनेतक दुग्धकेसाथ सेवन करै तो दीर्घायु, तरुणावस्था नीरोगता, स्वर, और वर्णकी स्वच्छता, पुष्टाई, मेधा, स्मृति, उत्तमबल, तथा और २ भी इच्छित फलोंकी प्राप्ति होतीहै। यह इन्द्रोक्त रसायन है।

## इन्द्रोक्त ब्राह्मयरसायन।

वल्यानाञ्जीवनीयानां बृंहणीयाश्च ये दश।
वयसः स्थापनानाञ्च खदिरस्यासनस्य च॥

खर्जूराणां मधूकानां मुस्तानामुत्पलस्य च ।
मृद्वीकानां विडङ्गानां वचायाश्चित्रकस्य च ॥
शतावर्याः पयस्यायाः पिप्पल्या जोङ्गकस्य च ।
ऋद्ध्या नागबलायाश्च हरिद्राया धवस्य च ॥
त्रिफला कण्टकार्योश्च विदार्याश्चन्दनस्य तु ।
इक्षूणां शरमूलानां श्रीपर्ण्यास्तिनिशस्य च ॥
रसाः पृथक् पृथक् ग्राह्याः पलाशक्षार एव च ।
एषां पलोन्मितान् भागान् पयो गव्यं चतुर्गुणम् ॥
द्वे पात्रे तिलतैलस्य द्वे च गव्यस्य सर्पिषः ।
तत्साध्यं सर्वमेकत्र सुसिद्धं स्नेहमुद्धरेत् ॥
तत्रामलकचूर्णानामाढकं शतभावितम् ।
स्वरसेनैव दातव्यं क्षौद्रस्याभिनवस्य च ॥
शर्करा चूर्णपात्रश्च प्रस्थमेकं प्रदापयेत् ।
तुगाक्षीर्याः सपिप्पल्याः स्थाप्यं संमूर्च्छितं च तत् ॥
शुचौ खे मार्त्तिके कुम्भे मासार्धं घृतभाविते ।
मात्रामग्निसमां तस्य तत ऊर्ध्वम्प्रयोजयेत् ॥
हेमताम्रप्रवालानामयसः स्फटिकस्य च ।
मुक्तावैदूर्यशंखानां चूर्णानां रजतस्य च ॥
प्रक्षिप्य षोडशीं मात्रां विहायायासमैथुनः ।
जीर्णे जीर्णे च भुञ्जीत षष्टिकं क्षीरसर्पिषा ॥
सर्वरोगप्रशमनं वृष्यमायुष्यमुत्तमम् ।
परमोजस्करं चैव वर्णस्वरकरं तथा ॥
विषालक्ष्मीप्रशमनं बुद्धीन्द्रियबलप्रदम् ।
सिद्धार्थताञ्चाभिनवं वयश्च प्रजाप्रियत्वञ्च यशश्च लोके ।
प्रयोज्यमिच्छद्भिरिदं यथावद् रसायनं ब्राह्ममुदारवीर्यम् ॥

वल्य, जीवनीय, बृंहणीय, वयःस्थापक इन गणोंकी दश २ औषधें तथा खैर, असन, खजूर, महुआ, मोथा, उत्पल, दाख, वायविडंग, चीता,

शतावर, काकोली, पीपल, अगर, ऋद्धि, नागवला, हलदी, धायकेफूल त्रिफला, कटेरी, विदारीकन्द, चन्दन, ईखका रस, सरकंडेका रस, सेमल, तिनिश और पलाशक्षार ये सब एक एक पल लेवे, इन सब औषधियोंसे चौगुना गौका दूध, तिलका तैल २ आढक, गौका घृत २ आढक इन सबको मिलाकर पकावे। जब अच्छीतरह सिद्ध होजाय, तब स्निग्ध भागको अलग उतारलेवे, इसमें आमलेके रससे १०० वार भावना दिया हुआ आमलेका चूर्ण १ आढक डालदेवे। नया शहद १ आढक, शक्कर १ आढक, वंशलोचन और पीपल १ प्रस्थ डालकर सबको मिलादेवे। फिर १५ दिनतक इसे चिकने घीके घडेमें भरकर खुली जगहमें धरदे। तदनन्तर अग्निके बलानुसार इसकी मात्राका सेवन करे, औषधकी मात्रासे सोलहवाँ हिस्सा सुवर्ण, ताम्र, मूंगा लोहा, स्फटिक, मोती, वैदूर्य, शंख और रूपेका चूर्ण मिलालेवे। औषध सेवनके समय परिश्रम और मैथुनका त्याग करदेवे, औषध पचनेपर दूध, घृतयुक्त साठीचावलोंका भात खावे, यह सर्वरोगप्रशामक, बलदायक, आयुवर्धक और उत्तम है। परम ओजस्कर वर्ण प्रसादक, स्वरको सुन्दर कर्ता, विषनाशक, अलक्ष्मीशामक, बुद्धिप्रद और इन्द्रियोंको बल देनेवाली है। इसके सेवनसे मनवांछित प्राप्ति, तरुणावस्थाका लाभ, संतानप्रियत्व और लोकमें यश होताहै। जो इन सब वातोंकी इच्छा करें वे इस उदारवीर्य ब्राह्मरसायनको सेवन करें।

## वङ्गभस्म ।

बल्यं दीपनपाचनं रुचिकरं प्रज्ञाकरं शीतलं ।
सौंदर्यैकविवर्द्धनं हृतरुजं नीरोगताकारकम् ॥
धातुस्थैर्यकरं क्षयक्षयकरं सर्वप्रमेहापहं ।
वंगं भक्षयतो नरस्य न भवेत्स्वप्नेपि शुक्रक्षयः ॥

शुद्धरीतिसे भस्म किया हुआ वंग, बलकारक, दीपन, पाचन, रुचिकर्त्ता, बुद्धि बढानेवाला, शीतल, कांतिकर और बुढापेको दूर करताहै। नीरोग करे, धातुको स्थिर करे, क्षय और प्रमेह मात्रको दूर करे, वंग खानेवाले मनुष्यको स्वप्नमेंभी वीर्य स्खलित नहीं होता।

## अभ्रकभस्म ।

गौरीतेजः परममसृतं वातपित्तक्षयघ्नम् ।
प्रज्ञाबोधि प्रशमितरुजं वृष्यमायुष्यमग्र्यम् ॥

बल्यं स्निग्धं रुचिदमकफं दीपनं शीतवीर्यं ।
तत्तद्योगैः सकलगदहृद्बृंहणं सूतेन्द्रबीजम् ॥

श्रीपार्वतीजीका तेज अर्थात् अभ्रक अत्यंत अमृत है । वात, पित्त और खईका नाशक है, बुद्धि बढावे, रोगोंको दूर करे, वृष्य (वीर्यकर्त्ता) है, आयुको बढ़ावे, बलकर्त्ता, चिकना है, रुचिकर्त्ता, कफनाशक, दीपन, और शीतवीर्य है, पृथक् २ योगोंके साथ सकल रोगोंको दूर करे, और पारदको बांधनेवाला है ।

## विषप्रयोग ।

वचा वाक्स्खलनं हन्ति बुद्धेश्च परिवर्द्धनम् ।

अर्थ-विष और वचका सेवन जीभके विकारको नाशकर बुद्धि बढाता है ।

## महानीलकण्ठरस ।

पलैकं नागभस्माथ भावयेन्मीनपित्ततः ।
तद्वन्नागं स्मृतं स्वर्णं तोलैकं वापि मिश्रयेत् ॥
द्विपलं भस्म सूतस्य त्रिपलं मृतमभ्रकम् ।
त्रिपलं लोहभस्माथ सर्वमेकत्र कारयेत् ॥
भावयेच्च पृथक् कन्या ब्राह्मी निर्गुण्डिका शमी ।
मुण्डी शतावरी छिन्ना कोकिलाक्षकबीजकैः ॥
मूसली वृद्धदार्वग्निद्रवैरेभिर्भिषग्वरः ।
ततः संचूर्णयेत्सर्वं तुल्यमेकादशाभिधम् ॥
वराव्योषाब्दवन्ह्येलाः जातीफललवंगकम् ।
पूजयेद्धूपपुष्पाद्यैर्नीलकंठमहेश्वरम् ॥
द्वे गुंजे भक्षयेदस्य मृत्युंजयमनुस्मरन् ।
क्षयमेकादशविधं ग्रहणी रक्तपित्तके ॥
विविधान् वातजान् रोगाश्चत्वारिंशच्च पैत्तिकान् ।
हन्ति सर्वामयानेव कामिनीनां शतं व्रजेत् ॥

एकविंशतिरात्राद्र्ध्वं परिहार्य्यं त्यजेदिह ।
यथेष्टाहारचेष्टो हि कंदर्पसदृशो नरः ॥
मेधावी बलवान् प्राज्ञोऽतिभोक्ता भीमविक्रमः ।
पुत्रार्थिनी तथा नारी सैव पुत्रं प्रसूयते ॥
अस्य सूतस्य माहात्म्यं वेत्ति शंभुर्न चापरः ।

अर्थ–मछलीके पित्तोंमें घुटा हुआ नागभस्म ४ तोले, उसीमें १ तोला सुवर्णकी भस्म मिलावै, चंद्रोदय ८ तोले, अभ्रक १२ तोले, सबको एकत्रकर घीग्वार, ब्राह्मी, निर्गुण्डी, छोंकरा, गोरखमुण्डी, शतावर, गिलोय, तालमखाने, मूसली, विधारा, और चीता इन रसोंकी पृथक् २ भावना देवे, फिर हरड़, बहेडा, आमला, सोंठ, मिर्च, पीपल, नागरमोथा, चीता, इलायची, जायफल और लौंग इनका चूर्ण मिलाकर रस सिद्ध करै। फिर अडूसेके फूल आदिसे श्रीनीलकंठ शिवका पूजन करै। तब २ रत्ती सेवन करे। श्रीमृत्युंजयशिवका स्मरण करै। तौ ग्यारह प्रकारका क्षयरोग, संग्रहणी, रक्तपित्त, अनेक वातके रोग, पित्तके ४० रोगोंको नष्ट करै, १०० स्त्रियोंके भोगनेकी सामर्थ्य हो। २१ रात्रि पथ्य सेवन करके फिर परिहारिकोंको त्याग देवे। फिर यथेष्ट आचार तथा आहारोंका सेवन करै। कामदेवके समान रूप होवे। बुद्धिवान, बलवान्, प्राज्ञ, बहुत भोजन करनेवाला और भीमसेनके समान पराक्रमी होवे जिसको पुत्रकी इच्छा होवे उसको पुत्र होवे। इस महानीलकण्ठकी महिमा शिवजी जानते हैं।

## पूर्णचन्द्ररस।

द्विकर्षं शुद्धसूतं च गंधकं च द्विकार्षिकम् ।
लोहभस्म पलं चैकं जारिताभ्रं पलांशकम् ॥
द्वितोलं रजतं चैव वंगभस्म द्विकार्षिकम् ।
सुवर्णं तोलकं चैव ताम्रं कांस्यं च तत्समम् ॥
जातीफलं चेन्द्रपुष्पमेलाभृगं च जीरकम् ।
कर्पूरं वनिता मुस्तं कर्षं कर्षं पृथक् पृथक् ॥
सर्वं खल्लतले क्षिप्त्वा कन्यारसविमर्दितम् ।
भावयित्वा वरातोये रूबूकाणां रसैस्तथा ॥

एरण्डपत्रैः संवेष्ट्य धान्यराशौ दिनत्रयम् ।
उद्धृत्य मर्दयित्वा तु वटिकां चणकप्रभाम् ॥
खादेच्च वटिकामेकां पर्णखंडेन संयुताम् ।
सर्वव्याधिविनाशाय काशिराजेन निर्मिता ॥
बल्या रसायनी वृष्या वाजीकरणमुत्तमम् ।
अग्निमांद्यमजीर्णं च ग्रहणीं चिरजामयम् ॥
आमवातमम्लपित्तं जीर्णज्वरमरोचकम् ।
आमशूलं कटीशूलं हृच्छूलं पक्तिशूलकम् ॥
कामशोकोद्भवं रोगं प्रमेहं बहुमूत्रकम् ।
वायुं बहुविधं हन्ति ध्वजभंगं विशेषतः ॥
मेधां च लभते राज्ञि तुष्टिपुष्टिसमन्विताम् ।
वृद्धोऽपि तरुणस्पर्द्धी स्त्रीषु चापि वृषायते ॥
दृष्टः सिद्धफलो ह्येष रसायनवरः स्मृतः ।

अर्थ—दोकर्ष शुद्ध पारा और गंधक २ कर्ष, लोहेकी भस्म और अभ्रककीभस्म चार चार तोला, चांदी २ तोला, बंगकीभस्म २ कर्ष, सोना, तांवा और कांसा एक २ तोला, जायफल, लौंग, इलायची, भृंग, जीरा, कपूर, प्रियंगु और नागरमोथा ये सब अलग २ कर्ष कर्ष ले सबको खल्लमें छोड़ घीग्वारके रससे मर्दनकर, त्रिफलाके जल और एरण्डके रससे भावना दे एरण्डके पत्तोंसे लपेट धान्यकी राशिमें ३ दिन रक्खे, फिर निकाल मर्दनकरे, चनाके समान गोली बनाय पानमें एकगोली खावै तो सब व्याधिनाश हो इसको काशिराजने वनायाथा, यह वल वढ़ावे, रसायनी है, वीर्यवढावे, उत्तम वाजीकरण है, मन्दाग्नि, अजीर्ण, पुरानी संग्रहणी, आमवात, अम्लपित्त, जीर्णज्वर, अरुचि, आमशूल, कटिशूल, हृदयशूल, पक्तिशूल, काम और शोकसे उत्पन्न रोग, प्रमेह, बहुमूत्र, बहुतभांतिकी वात और ध्वजभगंको विशेष कर नाशै, बुद्धि तुष्टि और पुष्टि वढ़ै, और बूढ़ाभी जवानसे वढजावै और स्त्रियोंमें वैलकी भांति आचरण करै, यह रसायनोंमें श्रेष्ठ है, और सिद्धफल इसका देखा गयाहै ।

## श्रीसिद्धमोदक ।

त्रिकटोस्त्रिपलं चूर्णं त्रिफलायाः पलत्रयम् ।
गुडूच्याश्च विडंगानां ग्रंथिकग्रंथिपर्णयोः ॥
रक्तचित्राङ्घ्रिजं चूर्णं ग्राह्यं चापि पृथक् पृथक् ।
प्रत्येकं द्विपलं चैषां गृण्हीयान्मतिमान्नरः ॥
कामरूपोद्भवा ग्राह्या गुडस्यार्धतुलां तथा ।
सर्वमेकत्र संमर्द्य सषष्टित्रिशतं शुभम् ॥
मोदकं कारयेद्धीमान्समभागेन यत्नतः ।
प्रत्यहं प्रातरेवैतत्पानीयेनैव भक्षयेत् ॥
एवं निरंतरं कार्यं संवत्सरमतंद्रितः ।
प्रथमे मासि वाग्युक्तो द्वितीये बलवर्णवान् ॥
नवमे च शतायुः स्याद्दशमे च स्वरान्वितः ।
श्रीसिद्धमोदको ह्येष सिद्धादिषु निषेवितः ॥

सोंठ, मिरच, पीपल हरड, वेहड़ा, आमला प्रत्येक एक २ पल गिलोय, वायविडंग, पीपरामूल, गंटेला और लाल चित्रककी छाल, प्रत्येक दो २ पल लेकर सवकी चूर्ण वनावे पीछे इसको उत्तम शुद्ध गुड सेर २॥ में मिलाकर ३६० गोलियां वनावे प्रतिदिन प्रातःकाल जलके साथ लेवे। इसके सेवनेसे पहिले महिनेमें बुद्धि दूसरे महिनेमें वल, वर्ण और नवमे महिनेमें आयु और दशवे महिनेमें उत्तम स्वर हो जाताहै। यह श्रीसिद्धमोदक है।

## अष्टवक्ररस ।

रसराजस्य भागैकं द्विभागं गंधकस्य च ।
भागमेकं सुवर्णस्य भागार्द्धं रजतस्य च ॥
नागं ताम्रं खर्परं च वंगं चैव समांशकम् ।
प्रत्येकं रजतार्द्धं च सर्वमेकत्र मर्दयेत् ॥
वटांकुररसैर्यामं यामं कन्यारसैः सह ।
कूपीमध्ये च संस्थाप्य त्रिदिनं पाचयेत्सुधीः ॥

दाडिमीकुसुमप्रख्यं जायते ह्यविकल्पतः।
वलीपलितविध्वंसि बलपुष्टिकरं परम् ॥
आरोग्यजननं मेधाकान्तिकृच्छुक्रवर्धनम्।
महौषधवरं चैतदष्टावक्रेण निर्मितम् ॥

पारा १ भाग, गंधक २ भाग, सुवर्ण १ भाग, रूप्य आधा भाग, शीशा ताँबा, खपरिया और बंग, चौथाई, २ भाग, इन सबको वटके जटाके रसमें १ प्रहर खरलकरे फिर घीगुवारके रसमें १ प्रहर खरल-करे फिर चन्द्रोदयकी रीतिके अनुसार, काचकी शीशीमें भरके रेतमें शीशी रख तीनदिन अग्नि देवे। दाडिमके फूलकी समान तयार हुये लालरसको सेवन करे यह वलिपलितको नष्टकरताहै बलपुष्टिको देने-वालाहै, आरोग्यकारी, मेधा और कान्तिको करनेवालाहै और शुक्रको बढाताहै। यह महौषधि अष्टावक्रकी कही हुई है।

## महेश्वररस।

रसभस्मीकृतं कोलं गन्धकं शोधितं समम्।
लौहकर्षद्वयं ताम्रमर्द्धकोलकसम्मितम् ॥
सुवर्णं जारितं दद्याच्छाणार्द्धं सुविचक्षणः।
अभ्रकर्षद्वयं दद्याच्छाणार्द्धं चन्द्रचूर्णकम् ॥
श्यामाबीजं बरीं चैव बलामतिबलां तथा।
एलां च शंखपुष्पीं च शाणमानं विनिःक्षिपेत् ॥
जलेन वटिकां कृत्वा गुंजामात्रां प्रदापयेत्।
सेवनादस्य कन्दर्परूपो भवति मानवः ॥
सहस्रं याति नारीणामुत्साहो जायतेऽधिकः।
नित्यं स्त्रीसेवनाद्यस्तु क्षीणशुक्रो भवेन्नरः ॥
महाबलो महाबुद्धिर्जायते नात्र संशयः।
स्थूलानां कर्शकः श्रेष्ठः कृशानां पुष्टिकारकः ॥
रसो विनाशयेद्रोगान् सप्तसप्ताहभक्षणात्।

पारदभस्म १ तोला, शुद्धगन्धक १ तोला, लोहभस्म २ कर्ष, ताम्रभस्म आधातोला, जारित सुवर्ण २ मासे, अभ्रक २ कर्ष, चांदीकी भस्म २

माशा और धतूरा, शतावर, खरैटी, अतिवला, इलायची, शंखाहूली ये प्रत्येक औषध चार २ मासा लेवे, इनसबको यथाविधि मिलाकर पानीसे १ गुंजाप्रमाण वटी बना लेवे, इस वटीके सेवन करनेसे मनुष्य कामदेवके समान सुन्दर रूपवाला हो जाता है और सैकडों स्त्रियोंके भोगनेमें प्रवृत्त हो जाताहै, उत्साहवृद्धि हो जाती है, जो पुरुष प्रतिदिन स्त्रीसेवन करनेसे क्षीणवीर्य हो गये हैं वे इसके सेवन करनेसे महा वलवान् और बुद्धिवान् हो जाते हैं, यह मेद रोगसे दुखित स्थूलोंको कृश शरीरवाला बनाताहै, और कृश शरीरवालोंको पुष्ट करताहै इसके सात सप्ताह सेवन करनेसे सम्पूर्ण रोग नष्ट हो जाते हैं।

## मृतसंजीवनी सुरा।

नवं गुडं च संगृह्य शतमेकं पलं तथा।
बर्बूरीत्वचमादाय बदरीत्वचमेव च ॥
प्रस्थं प्रस्थं प्रदातव्यं पूगं देयं यथोचितम्।
लोध्रं च कुडवं दत्वा आर्द्रकं च पलद्वयम् ॥
तोयमष्टगुणं दत्वा गुडं संगोलयेत्सुधीः।
प्रथमे चार्द्रकं दद्यात् द्वितीये बर्बुरीत्वचम् ॥
तृतीये बदरीं दत्वा गोलयित्वा भिषग्वरः।
मुखे शरावकं दत्वा यत्नात्कृत्वा च बंधनम् ॥
मुखसंबंधनं कृत्वा स्थापयेद्दिनविंशतिम्।
मृण्मये मोचिकायंत्रे मयूराख्येऽपि यंत्रके ॥
यथाविधि प्रकारेण मंदमंदेन वह्निना।
चुल्हीमध्ये विधातव्यं मृत्तिकादृढभाजने ॥
तदौषधं च तन्मध्ये समुद्धृत्य विनिक्षिपेत्।
नलं च युगलं दत्वा कुंभौ च गजकुंभवत् ॥
कुम्भमध्ये निधातव्यं पूगं च शैलवालुकम्।
देवदारु लवंगं च पद्मकोशीरचन्दम् ॥
शतपुष्पा यवानी च मरिचं जीरकद्वयम्।
शटी मांसी त्वगेला च जातीफलसमुस्तकम् ॥

ग्रंथिपर्णी तथा शुंठी मेथी मेषी च चंदनम् ।
एषां चार्धपलान् भागान् कुट्टयित्वा विनिक्षिपेत् ॥
यथाविधि प्रकारेण चालनं दापयेत्सुधीः ।
बुद्धिमान् सौजनं कृत्वा उद्धरेद्विधिवत्सुराम् ॥
एतन्मद्यं पिबेन्नित्यं यथाधातुवयःक्रमम् ।
आरोग्यजननं देहदार्ढ्यकृद्बलवर्द्धनम् ॥
मेधाग्निस्मृतिकृद्वीर्यशुक्रकृद्वातनाशनम् ।
बलपुष्टिकरं चैव कामसंदीपनं परम् ॥
दशस्त्रियो रमेन्नित्यमानंद उपजायते ।
रणे तेजोमयः सद्यो यथा भीमपराक्रमः ॥
नातः परतरं किंचिद्रणोत्साहप्रदं महत् ।
देवासुरैर्युद्धकाले शुक्रेण परिनिर्मितम् ॥

नवीन गुड १०१ पल, बबूरकी छाल १ प्रस्थ, बेरकी छाल १ प्रस्थ, सुपारी १ प्रस्थ, लोध १ कुडव, अदरक २ पल लेवे, अठगुणा जल लेकर प्रथम गुडको अच्छीतरह पानीमें मिलावे, पीछे अदरक, बबूरकी छाल, बेरकी छाल यह क्रमपूर्वक मिलाकर सुपारी तथा लोधको भी मिलादेवे । फिर किसी अच्छेबर्तनमें रक्खे, इस पात्रके मुखके ऊपर एक बरतन ढककर अच्छीतरह बंधन ( कपड़ मिट्टी आदिसे होताहै) कर बीस दिनतक रखा रहने देवे, पीछे मोचिकायंत्र वा मयूरयंत्रमें उस जलको डाल अत्यन्त मन्द अग्निसे पकावे, पकनेपर उक्त द्रव्योंके फोकको निकालकर फेंक देवे, पश्चात् उस पात्रमें नीचे लिखी हुई औषध दो २ तोले लेकर कूटकर डाल देवे । सुपारी, नेत्रवाला, देवदारु, लवंग, पद्माख, खस, लालचन्दन, सौंफ, अजवायन, मरिच, दोनों जीरे, कचूर, जटामांसी, तज, इलायची, जायफल, नागरमोथा, ग्रन्थिपर्णी सोंठ, मेथी, मेढासींगी और श्वेतचन्दन । पश्चात् योग्य रीतिसे थोड़ी देर पकाकर गजकुम्भास्य वा बकयंत्रद्वारा मन्दाग्नि देता हुआ सुरीतिसे सुराको निकाले, इस मदिराको विधिपूर्वक प्रतिदिन पीनेसे धातु और अवस्थाकी वृद्धि होती है, यह मदिरा आरोग्यताकी उत्पादक, देहमें दृढताकारक, और बलवर्धक है, मेधा, अग्नि और स्मरणशक्तिको बढ़ाती है । वीर्यको अत्यन्त बढ़ाती है,

वायुको नष्ट करती है बल और पुष्टिको करती है, कामशक्तिको अत्यन्त बढ़ाती है, इससे दशस्त्रीतक मनुष्य रमण करके आनन्दका लाभ लेता है, इस मदिराको पीकर संग्राममभूमिमें अति तेजवान् हो घोर युद्ध करता है, अत्यन्त पराक्रमको शीघ्र उत्पन्न करनेवाली है। रणभूमिमें इससे अधिक कोई अन्य वस्तु उत्साहको बढ़ानेवाली नहीं है। इसको शुक्राचार्यजीने देवासुरसंग्रामके समय बनाया था।

## कामेश्वरमोदक।

सम्यङ्मारितमभ्रकं कटु फलं कुष्ठाश्वगन्धा वचा।
मेथी मोचरसो विदारिमुसलीगोक्षूरकेक्षूरकम् ॥
रंभाकन्दशतावरी ह्यजमुदा माषास्तिला धान्यकं।
यष्टी नागबला कचूरमदनं जातीफलं सैन्धवम् ॥
भार्ङ्गी कर्कटशृङ्गिका त्रिकटुकं द्वे जीरके चित्रकं।
चातुर्जातपुनर्नवा गजकणा द्राक्षा शठी वालकम् ॥
शाल्मल्यंऽघ्रिफलत्रिकं कपिभवं बीजं समं चूर्णयेत्।
चूर्णार्धा विजया सिता द्विगुणिता मध्वाज्यमिश्रं तु तत्॥
कर्षार्धा गुटिका विलेह्यमथवा कृत्वा च तत्सेवयेत्।
पेया क्षीरसितानुवीर्यकरणे स्तम्भेऽप्ययं कामिनाम् ॥
रामावश्यकरः सुखातिसुखदः प्रौढाङ्गनाद्रावकः।
क्षीणे पुष्टिकरः क्षयक्षयकरो नानामयध्वंसकः ॥
नित्यानन्दकरो विशेषकवितावाचाविलासोद्भवं।
धत्ते सर्वगुणं महास्थिरवयो ध्यानावधानेऽप्यलम् ॥
अभ्यासेन निहन्ति मृत्युपलितं कामेश्वरो वत्सरा-
त्सर्वेषां हितकारको निगदितः श्रीनित्यनाथेन वै ॥

अभ्रकभस्म, कायफल, कूठ, असगंध, वच, मेथी, मोचरस, विदारीकंद, मूसली, गोखरू, तालमखाना, केलाका कन्द, शतावर, अजमोद, उर्द, तिल, धनियां, मुलहटी, नागबला, कचूर, मैनफल, जायफल, सैंधानमक, भारंगी, काकड़ासींगी, सोंठ, मिरच, पीपर, दोनों-

---

१ वायु शब्दसे विशेष करके यहां सन्निपातकी वायुसे प्रयोजन है।

जीरे, चित्रक, तज, पत्रज, इलायची, नागकेसर, पुनर्नवा, गजपीपर, मुनक्का, कचूर, नेत्रवाला, सेमरकी जड़, हर्र, बहेडा, आमला, और कौंचके बीज इन सब औषधोंको समान भाग लेकर चूर्ण करे और चूर्णसे आधी भांग लेवे, तथा चूर्णसे दूनी मिश्री लेवे, इन सबको एकत्रित करे। पीछे विषम भाग मधु और घृत मिलाकर आधे २ तोला-की गोली बनाकर खावे अथवा इसमेंसे आधा तोला चूर्ण मधु और घृतमें मिलाकर चाटे। इसके सेवन करनेके पीछे दूध पीवे; यह कामेश्वरमोदक कामी पुरुषोंके वीर्यको बढ़ानेवाले हैं तथा स्तम्भन शक्तिको अधिक करते हैं। स्त्रियोंको वश करते हैं, अत्यन्त सुखदाता हैं, प्रौढा स्त्रियोंको शीघ्र द्रावित करते हैं । क्षीण पुरुषको पुष्ट करते हैं, क्षय आदि सर्व रोगोंकों नष्ट करनेवाले हैं, इन मोदकोंके सेवनसे सर्वदा आनन्द प्राप्त होता है, कविताशक्ति और भाषणकरनेकी शक्तिको तीव्र करते हैं, सम्पूर्णगुणोंको उत्पन्न करते हैं, अवस्थाको स्थिर करते हैं, समाधिस्थित पुरुषके ध्यानको ठीक रखते हैं, इसको एकवर्षतक सेवनकरनेसे मृत्यु और पलिप रोग नष्ट होते हैं, श्रीनित्यनाथप्रोक्त यह सिद्धप्रयोग सम्पूर्ण मनुष्योंको हित करनेवाला है।

## ब्राह्मीका अर्क।

ब्राह्मीका अर्क, बुद्धिको वढाता है, और मूर्ख मनुष्य इस अर्कका ६ महिनेतक सेवन करनेसे कवीश्वर वनता है।

## ब्राह्मयादि रस ।

ब्राह्मी मुण्डी पिप्पली नागराजं।
कुष्टं सर्पिः श्वेतवर्णा वचा वा ॥
मौढ्यार्तानामक्षमात्रं दधीत ।
प्रज्ञामेधां वर्द्धते मासयुग्मात् ॥

ब्राह्मी, मुंडी, पीपरी, नागभस्म, कूठ और श्वेत वच सबको घृतके साथ ले लेवे तो २ मासमें दुर्बुद्धिवाला बुद्धिमान् हो जावै।

## प्र० सुवर्णभस्म प्रयोग।

सौवर्णं सुकृतं चूर्णं कुष्टं मधु घृतं वचा।

सोनेकी भस्म, कूठ, सहत, घृत और वच इनको एकत्र करके चाटे।

## द्वितीय सुवर्णभस्म प्रयोग।

**मत्स्याक्षकं शंखपुष्पी मधु सर्पिः सकाञ्चनम्।**

सुवर्णभस्म, शंखपुष्पी ( ब्राह्मी ) सहत और घृत इनको एकत्र करके चाटे।

## तृतीय सुवर्णभस्म प्रयोग।

**अर्कपुष्पी मधु घृतं चूर्णितं कनकं वचा।**

सुवर्ण, अर्कपुष्पी ( क्षीरवृक्षविशेष, ) मधु तथा घृत, एकत्रकरके चाटे।

## चतुर्थ सुवर्णभस्म प्रयोग।

**सहेमचूर्णं कैटर्यं श्वेता दूर्वा घृतं मधु।**

सुवर्ण, कायफल, सफेददूब, घी, और सहत एकत्र करके चाटे।

## चारोंके गुण।

**चत्वारोऽभिहिताः प्राशा अर्द्धश्लोकसमापनाः।**
**कुमाराणां वपुर्मेधाबलपुष्टिकराः स्मृताः॥**

इन चारों प्रयोगोंसे शरीरको सामर्थ्य, बुद्धि, बल, तथा पुष्टि प्राप्त होती है। यह प्रयोग एक वर्षपर्यन्त बालकोंको देना चाहिये, और कितने एक वैद्य कहते हैं कि १२ वर्षतक देना चाहिये।

## चन्द्रोदय प्रसिद्ध है।

नोटः—इसके तैयार करनेकी विधि एक अलग पुस्तकमें लिखेंगे।

## जैनग्रन्थ।

ब्राह्मी, सोंठ, हरड, वच, शतावर, गिलोय, आधीझाडो, विडङ्ग, शंखावली, उपलोठ, असगंध, सैन्धव, पीपलामूल, सफेदजीरा, साहजीरा, पाठ, और अजमोद ये औषध समभाग, खांड सबके बराबर ले चूर्ण करे, मात्रा मासा ४, गायके धारोष्णदुग्धसे बुद्धिस्मृतिवृद्धिकरोति।

मंत्र—ॐ ऐं श्रीं ह्रूं ह्रं वद वद वागेश्वरीस्वाहा।

**ग्रन्थेभ्यश्चरकादिभ्यो भिषजां सुखहेतवे ।**
**व्यासस्तनसुखो वैद्यः सुप्रयोगानलेखयत् ॥**

**समाप्त.**